अथवा मध्य और मोक्षकाल के लंबनों को जोड़ने से जो आवे उसे मध्य स्थित्यर्ध में जोड़ना चाहिए क्योंकि ऐसी दशा में ग्रहण काल बहुत बढ़ जायगा। मान लो कि स्पर्श पूर्व कपाल में और मध्य पच्छिम कपाल में हुआ। यह स्पष्ट है कि ऐसी दशा में ग्रहण का मध्य काल पच्छिम लंबन के कारण कुछ देर में होगा अर्थात् चन्द्रमा हट जाने के कारण सूर्य के सम्मुख कुछ देर में आवेगा। परन्तु स्पर्श के समय चन्द्रमा का लम्बन पूर्व की ओर होगा इसलिये स्पर्श कुछ पहले ही हो जायगा। पहले कारण से ग्रहण का मध्यकाल कुछ पीछे हट जायगा और दूसरे कारण से स्पर्श काल कुछ पहले हो जायगा इसलिये स्पर्श से मध्य काल तक का समय दोनों कारणों से बढ़ जायगा। ऐसी दशा में स्पर्श और मध्यकालिक लंबनों के योग को मध्यम स्थित्यर्ध में जोड़ने से ही स्पर्शकालिक स्पष्ट स्थित्यर्ध ज्ञात होगा परन्तु मोक्षकालिक स्पष्ट स्थित्यर्ध के लिये दोनों लंबनों का अन्तर ही मध्यम स्थित्यर्ध में जोड़ना होगा क्योंकि मध्य काल और मोक्ष काल दोनों पच्छिम कपाल में होंगे केवल स्पर्श ही पूर्व कपाल में होगा। परन्तु यदि स्पर्श और मध्य दोनों पूर्व कपाल में हो और मोक्ष पच्छिम कपाल में हों तो स्पर्शकालिक स्पष्ट स्थित्यर्ध के लिये लंबनों के अंतर को मध्य स्थित्यर्ध में जोड़ना होगा और मोक्षकालिक स्पष्ट स्थित्यर्ध जानने के लिये लंबनों के योग के मध्यम स्थित्यर्ध में जोड़ना होगा।

यहाँ तक जो रीति स्पर्श और मोक्ष काल जानने के लिए बतलायी गयी है उसी रीति से सम्मीलन और उन्मीलन कालों को भी जानना चाहिए।

**उदाहरण**—काशी के लिये संवत् १९८२ वि० के माघ कृष्णा अमावस्या के सूर्य ग्रहण की गणना—

## सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार—

पहले इस दिन के सुर्य, चन्द्रमा, चन्द्रोच्च और राहु को स्पष्ट करना चाहिये। इसलिये कलियुग के आरंभ से इस दिन तक का अहर्गण जानना आवश्यक है।

कलियुग से १९८१ वि० की श्रावणी पूर्णिमा तक १८३५५४७·५२३६ दिन होते हैं। संवत् १९८१ की श्रावणी पूर्णिमान्त काल से १९८२ के माघ के अमावस्यान्त काल तक १७॥ चान्द्र मास होते हैं क्योंकि इस बीच में कोई मलमास नहीं है। एक चांद्रमास २९·५३०५८८ सावन दिनों के समान होता है। इसलिये

| | | |
|---|---|---|
| १९८१ की श्रावणी पूर्णिमान्त तक | १८३५५४७·५२३६ | दिन |
| १७ चांद्र मास | = ५०२·०२ | दिन |
| आधा चांद्र मास | = १४·७६५३ | दिन |

∴ कलियुग से १९८२ की माघी अमावस्या तक १८३६०६४·३०८९

∴ इस दिन की मध्यरात्रि तक का अहर्गण = १८३६०६४

इसको ७ से भाग देने पर शेष ६ बचता है। कलियुग का आरम्भ गुरुवार की मध्यरात्रि में हुआ था इसलिये जिस समय का अहर्गण ऊपर आया है वह बुधवार की मध्यरात्रि का है। परन्तु १९८२ वि० की स्पष्ट माघी अमावस्या गुरुवार को थी इसीलिये उपर्युक्त अहर्गण पूर्णिमान्त गणना से माघ की चतुर्दशी और अमान्त गणना से पौष की चतुर्दशी की मध्यरात्रि का है। इस अमावस्या का अन्त गुरुवार के मध्यान्ह के लगभग हुआ है। इसलिये चतुर्दशी और अमावस्या दोनों की मध्य-रात्रिकाल के चन्द्र, सूर्य इत्यादि को स्पष्ट करना चाहिए। जिस प्रकार पृष्ठ ४८५ में इन ग्रहों की स्थिति जानी गयी है उसी प्रकार यहाँ भी करने से माघ कृष्ण १४ की अर्द्धरात्रि काल में मध्यम स्थिति यह आती है (यदि पूरे भगण न लिखे जायँ)—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| सूर्य | = ८ | राशि | २९ | अंश | ३३·१४४ | कला |
| चन्द्रमा | = ८ | " | २५ | " | ४९·६५३ | " |
| चन्द्रोच्च | = ० | " | २६ | " | ९·११६ | " |
| राहु | = २ | " | २३ | " | ३०·३८९ | " |

यहाँ चन्द्रोच्च की स्थिति में ३ राशि जोड़ना और राहु की स्थिति को ६ राशि से घटाना चाहिए (देखो पृष्ठ ४८६)।

इसलिये १९८२ वि० के माघ कृष्ण १४ बुधवार की मध्यरात्रि काल में उज्जैन में

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| सूर्य का मध्यम स्थान | = | ८रा | २९° | ३३′·१४४ |
| चन्द्रमा का " | = | ८ | २५ | ४९′.६५३ |
| चन्द्रोच्च का " | = | ३ | २६ | ९′·११६ |
| राहु का " | = | ३ | ६ | २९′·६११ |

सूर्य का मन्दकेन्द्र = सूर्य का मन्दोच्च—सूर्य का मध्यम स्थान

$$= २^{रा}\ १७°१७′·५२ - ८^{रा}\ २९°३३′·१४$$

$$= ५^{रा}\ १७°४४′·३८$$

$$= १\ पाद + २^{रा}\ १७°४४′·३८$$

∴ दूसरे पाद का गम्य भाग = १२°१५′·६२ = ७३५′·३२

$$सूर्य की स्फुट मन्द\text{-}परिधि = ८४०′ - २०′ \times \frac{भुजज्या\ ७३५′·६}{३४३८}$$

$$= ८४०′ - २०′ \times \frac{७३०}{३४३८}$$

$$= ८४०′ - ४′ = ८३६′$$

$\therefore$ भुजफल $= \frac{८३६ \times ७३०}{२१६००}$

$= २८'·२५४$

यही सूर्य का मन्द फल है। यह धनात्मक है क्योंकि मन्द केन्द्र अजादि है (देखो पृष्ठ १५४)। इसलिये बुधवार को मध्यरात्रि का स्पष्ट सूर्य

$= ८^{रा}\ २९°३३'·१४४ + २८'·२५४$

$= ९^{रा}\ ०°\ १'·३९८$

सूर्य की स्पष्ट दैनिक गति * $= ५९'८'' + \frac{८३६ \times २१९ \times ५९'८}{२१६०० \times २२५}$

$= ५९'८'' + २'१३''·६$

$= ६१'२१''·६ = ६१'·३६$

चन्द्रमा का मंद केन्द्र = चन्द्र मन्दोच्च — मध्यम चन्द्र

$= ३^{रा}\ २६°९'·११६ - ८^{रा}२५°४९'·६५३$

$= ७^{रा}\ ०°१९'·४६३$

$= २$ पाद $+ १$ रा $०°\ १९'·४६३$

$= २$ पाद $+ ३०°१९'·४६३$

$\therefore$ तीसरे पाद का गत भाग $= ३०°१९'·४६$

$= १८१९'·५$

चन्द्रमा की स्फुट मन्द-परिधि $= ३२° - २०' \times \frac{\text{भुज ज्या } १८१९'·५}{३४३८}$

$= ३२° - २०' \times \frac{१७३५·५५}{३४३८}$

$= ३२° - १०'$

$३१°५०' = १९१०'$

$\therefore$ भुजफल $= १९१० \times \frac{१७३५·५५}{२१६००}$

$= १५३'·४६८$

$= २°३३'·४६८$

यही चंद्रमा का मन्दफल है। यह ऋणात्मक है क्योंकि चन्द्र-केन्द्र तुलादि है। इसलिये बुधवार की मध्यरात्रि का स्पष्ट चन्द्रमा

* देखो पृष्ठ १५७

=८रा २५° ४९′·६५३ − २°३३′·४६८

=८रा २३° १६′·१८५

स्पष्ट सूर्य और चन्द्रमा से प्रकट है कि बुधवार की मध्य रात्रि को चन्द्रमा सूर्य से ७ अंश के लगभग पच्छिम है इसलिये अमावस्या अगले दिन होगी। यह जानने के लिये कि अमावस्या कब होगी, चन्द्रमा की स्पष्ट गति जाननी चाहिये। चतुर्दशी की मध्यरात्रि का मध्यम चन्द्र=८रा २५° ४९′·६५३

दैनिक मध्यमगति = १३°१०′·५८३

अमावस्या की मध्यरात्रि का मध्यम चंद्र=९रा ९° ०′·२३६

चतुर्दशी की मध्यरात्रि का चन्द्रोच्च=३रा २६° ९′·११६

एक दिन की गति ६′·६८३

अमावस्या की मध्यरात्रि का चन्द्रोच्च=३रा २६° १५′·७९९

∴ अमावस्या की मध्यरात्रि का चन्द्र मन्द केन्द्र

=३रा २६°१५′·७९९ − ९रा९°०′·२३६

=६रा १७°१५′·५६३

=२ पाद+१७°१५′·६

∴ तीसरे पाद का गत भाग=१७°१५′·६=१०३५′·६

∴ चन्द्रमा की स्फुट मन्द परिधि=३२° − २०′ × $\frac{\text{भुज ज्या } १०३५·६}{३४३८}$

= ३२° − २०′ × $\frac{१०१९·६}{३४३८}$

=३२° − ६′

=१९१४′

∴ भुजफल=१९१४ × $\frac{१०१९·६}{२१६००}$ =९०′·३४८=१°३०′·३४८

∴ मन्दफल=१°३०′·३४८

∴ अमावस्या की मध्यरात्रि का स्पष्ट चन्द्रमा

=९रा९°०′·२३६ − १°३०′·३४८

=९रा७°२९′·८८८

∴ चन्द्रमा की स्पष्ट दैनिक गति=९रा७°२९′·८८८ − ८रा२३°१६′·१८५

=१४°१३′·७०३=८५३′·७०३

सूर्य की स्पष्ट दैनिक गति = ६१′·३६

चन्द्रमा और सूर्य की दैनिक गतियों का अन्तर = १३°१२′·३४३
= ७९२′·३४३

मध्यरात्रि का स्पष्ट सूर्य = ९रा०°१′·३९८

,, ,, चन्द्रमा = ८रा २३°१६′·१८५

दोनों का अन्तर = ६°४५′·२१३ = ४०५′·२१३

सूर्य और चन्द्रमा में ७९२′·३४३ का अन्तर ६० घड़ियों में होता है इसलिये ४०५′·२१३ का अन्तर $\frac{४०५·२१३ \times ६०}{७९२·३४३}$ घड़ियों में होगा जो ३० घड़ी ४१·१ पल के समान है। इसलिये उज्जैन में माघी अमावस्या का अन्त बुधवार की मध्य रात्रि से ३० घड़ी ४१·१ पल उपरान्त अथवा गुरुवार के मध्यम ६ बजे प्रातःकाल से १५ घड़ी ४१·१ पल पर हुआ।

काशी उज्जैन से १ घड़ी १२·८ पल पूर्व है (देखो पृष्ठ २५१) इसलिये काशी में गुरुवार के मध्यम ६ बजे प्रातःकाल से १६ घड़ी ५३.९ पल पर अमावस्या का अन्त हुआ।

अब अमावस्यान्तकालिक सूर्य, चन्द्रमा और राहु को स्पष्ट करना चाहिये।

६० घड़ी में सूर्य की स्पष्ट गति = ६१′·३६

∴ ३० ,, ,, = ३०′·६८

३० पल में सूर्य की गति = ३०″·६८ = ·५११३ कला

१० पल में सूर्य की गति = ·१७०४

१ ,, ,, = ·०१७०

·१ ,, ,, = ·००१७

∴ ३० घड़ी ४१·१ पल में सूर्य की गति = ३१′·३८०

बुधवार की मध्यरात्रि का स्पष्ट सूर्य = ९रा०° १′·३९८

∴ अमावस्यान्तकालिक स्पष्ट सूर्य = ९रा०°३२′·७७८

६० घड़ी में चन्द्रमा की स्पष्ट गति = १४°१३′·७०३

३० ,, ,, = ७°६′·८५१५

३० पल में ,, = ७′·११४२

१० ,, ,, = २·३७१४

१ ,, ,, = ·२३७१

·१ ,, ,, = ·०२३७

३० घड़ी ४१·१ पल में ,, = ७°१६′·५९८

बुधवार की मध्य रात्रि का स्पष्ट चन्द्रमा = ८^रा २३° १६′·१८५

अमावस्यान्तकालिक स्पष्ट चन्द्रमा = ९^रा ०° ३२′·७८३

६० घड़ी में राहु की गति = ३′ ११″ = ३′·१८३३

३० ,, ,, = १·५९१६

३० पल में ,, = ·०२६५

१० ,, ,, = ०·००८८

१ ,, ,, = ·०००९

∴ ३० घड़ी ४१ पल में राहु की गति = १′·६२८

बुधवार की मध्यरात्रि का राहु = ३^रा ६° २९′·६११

∴ अमावस्यान्तकालिक राहु = ३^रा ६° २८′·०

$$\text{सूर्य बिम्ब का स्फुट व्यास} = \frac{\text{६५००} \times \text{६१·३६}}{\text{५९·१३३}} \text{ योजन}$$[१]

$$\text{चन्द्र विम्ब का स्फुट व्यास} = \frac{\text{४८०} \times \text{८५३·७०३}}{\text{७९०·५८३}} \text{ योजन}$$

चन्द्र कक्षा में सूर्य बिम्ब का स्फुट व्यास

$$= \frac{\text{६५००} \times \text{६१·३६}}{\text{५९·१३३}} \times \frac{\text{४३२००००}}{\text{५७७५३३३६}} \text{ योजन}$$[१]

$$= \frac{\text{६५००} \times \text{६१·३६} \times \text{४३२००००}}{\text{५९·१३३} \times \text{५७७५३३३६} \times \text{१५}}$$

$$= \text{३३′·६३४}$$

चन्द्रमा का स्फुट व्यास कलाओं में

$$= \frac{\text{४८०} \times \text{८५३·५०३}}{\text{७९०·५८३}} \times \frac{\text{१}}{\text{१५}}$$

$$= \text{३४′·५५५}$$

## काशी में सूर्योदय का समय—

पहले यह जानना आवश्यक है कि काशी में सूर्योदय काल में सूर्य की क्रान्ति क्या थी। यह तो प्रकट ही है कि सूर्योदय काल में सूर्य का निरयन भोगांश स्थूलतः ९^रा ०° १५′ के लगभग है अर्थात् सूर्य मकर राशि के आदि विन्दु से १५′ के लगभग पूर्व है इसलिए इसकी क्रान्ति पृष्ठ ४७० की सारणी के अनुसार २१° ३२′·७ से कुछ

१. देखो चन्द्रग्रहणाधिकार श्लोक २

ही कम होगी और दक्षिण होगी । काशी में इसका चरांश १०°४७′ के लगभग होगा और चरकाल १ घड़ी ४७·८ पल होगा । इसलिए काशी में स्पष्ट सूर्योदय ६ बजकर १ घड़ी ४७·८ पल पर होगा ।

**काल समीकरण**—इस दिन का मध्यम सायन भोगांश जानने के लिए मध्यरात्रि के मध्यम सूर्य में १२′ जोड़ देने से प्रातःकालिक मध्यम निरयन भोगांश होता है ८रा२९°४८′ के लगभग। इसमें यदि अयनांश २२°४१′ जोड़ा जाय तो मध्यम सायन भोगांश होता है ९रा२२°२९=२९२°२९′,

∴ काल-समीकरण=२३′·१७ ज्या २९२°२९′+११२′·८३ कोज्या २९२°२९′
—१४८′ ज्या २×२९२°२९′
=२३′·१७ (—ज्या ६७°३१′)
+११२′.८३ कोज्या ६७°३१′
−१४८ ज्या ५८४°५८′[1]
=−२३′१·७×·९२४०+११२′·८३×·३८२४
−१४८′ (−·७०६७)
=२१·४+४३·२+१०४·६
=१२६·४ असु
=+२१·१ पल

काशी में सूर्योदय का स्पष्ट काल=६ बजकर १ घड़ी ४७·८ पल
काल समीकरण= +२१·१ पल

∴काशी में सूर्योदय का मध्यकाल=६ बजकर २ घड़ी ८·९ पल
परन्तु अमावस्यांत का मध्यकाल=६ बजकर १६ घड़ी ५३·९ पल
∴ सूर्योदय से अमावस्यांत तक का समय=१४ घड़ी ४५ पल
अर्थात् सूर्योदय से १४ घड़ी ४५ पल पर काशी में अमावस्या का अन्त हुआ ।

अब यदि अमावस्यान्तकालिक सूर्य से १४ घड़ी ४५ पल की सूर्य की गति घटा दी जाय तो सूर्योदय काल का स्पष्ट सूर्य ज्ञात हो जायगा जिससे सूर्य की उदयकालिक क्रान्ति, चर इत्यादि शुद्धतापूर्वक जाने जा सकते हैं ।

---

१· ५८४° ५८′=३६०°+१८०°+४४°५८′
∴ ज्या ५८४°५८′=ज्या (१८०°+४४°५८)=−ज्या ४४°५८′=−·७०६७

सूर्य की ६० घड़ी की गति $= ६१'\cdot३६$

$\therefore$ १५ " $= १५'३४$

और १५ पल की " $= ०'\cdot२५६$

$\therefore$ १४ घड़ी ४५ पल की गति $= १५'\cdot०८४$

अमावस्यान्तकालिक स्पष्ट सूर्य $= ९रा ०° ३२'\cdot७७८$

$\therefore$ काशी के सूर्योदय काल का स्पष्ट सूर्य $= ९रा ०° १७'\cdot६९४$

$= ९रा ०° १७'\cdot७$ के लगभग

$\therefore$ काशी के सूर्योदय के सूर्य का सायन भोगांश

$= ९रा २२° ५८'\cdot७ = ९रा २२° ५९'$

$$\text{सूर्य की क्रान्तिज्या} = \frac{\text{ज्या } ९रा २२° ५९' \times \cdot३९७९}{१}$$ (देखो पृष्ठ ३०६)

$= -$ ज्या $६७° १' \times \cdot३९७९$

$= -\cdot९२०६ \times \cdot३९७९ = -\cdot३६६३$

$\therefore$ दक्षिण क्रान्ति $= २१° २९'$

काशी की उदयकालिक चरज्या $=$ स्परे $२१° २९'$ स्परे $२५° २०'$

$= \cdot३९३६ \times \cdot४७३४ = १८६३$

चरांश $= १०° ४४'$

चरकाल $= ६४४$ असु $= १०७\cdot३$ पल $= १$ घड़ी $४७\cdot३$ पल

इसलिये काशी में स्पष्ट सूर्योदय $= ६$ बजकर १ घड़ी ४७·३ पल पर हुआ।

काल समीकरण $= २१\cdot१''$

$\therefore$ काशी में सूर्योदय का मध्यकाल $= ६$ बजकर २ घड़ी ८·४ पल

परन्तु अमावस्यान्त काल $= ६$ बजकर १६ घड़ी ५३·९ पल

$\therefore$ सूर्योदय से अमावस्यान्त काल तक का समय $= १४$ घड़ी ४५·५ पल

सूर्योदय से मध्यान्ह का समय $= १५$ घड़ी—चरकाल

$= १३$ घड़ी १२·७ पल

$\therefore$ अमावस्यान्त का नतकाल (पच्छिम) $= १$ घड़ी ३२·८ पल

**अमावस्यान्त काल का उदय लग्न त्रिभोन लग्न, और मध्यलग्न, सूर्य सिद्धान्तानुसार:—**

सायन राशियों के काशी के उदयासु (पृष्ठ ३१४ की तरह)

| | | | |
|---|---|---|---|
| मेष | १३४५ | असु | मीन |
| वृष | १५२५ | " | कुम्भ |
| मिथुन | १८२१ | " | मकर |
| कर्क | २०४१ | " | धनु |
| सिंह | २०६३ | " | वृश्चिक |
| कन्या | २००५ | " | तुला |

अमावस्यान्तकालिक स्पष्ट सूर्य $=$ ९रा०° ३२′·८
$=$ २२° ४१′

∴ अमावस्यान्तकालिक सायन सूर्य $=$ ९रा२३° १३′·८
$=$ ९रा२३ १४′

मकर राशि के भोग्यांश $=$ ६°४६′ $=$ ४०६′

काशी में मकर राशि के उदयासु $=$ १८२१

१८०० : ४०६ :: १८२१ : मकर के भोग्यासु

मकर के भोग्यासु $= \frac{४०६ \times १८२१}{१८००} =$ ४११

सूर्योदय से अमावस्यान्त तक का समय $=$ १४ घड़ी ४५·५ पल
$=$ ८८५·५ पल
$=$ ५३१३ असु

| | | |
|---|---|---|
| मकर के भोग्यासु | $=$ | ४११ |
| कुम्भ के उदयासु | | १५२५ |
| मीन | " | १३४५ |
| मेष | " | १३४५ |
| योग | | ४६२६ |

इस योग को ५३१३ असुओं से घटाने पर ६८७ असु शेष होते हैं। यही वृष लग्न के गतासु हैं परन्तु वृष के उदयासु १५२५ हैं।

१५२५ : ६८७ :: १८०० : वृष के गतांश

∴ सायन वृष लग्न के गतांश $\frac{६८७ \times १८००}{१५२५} =$ ८११ कला $=$ १३°३१′

∴ सायन उदय लग्न ३०° $+$ १३°३१′ $=$ ४३°३१′

∴ अमावस्यान्तकालिक सायन त्रिभोन लग्न $=$ ४३°३१′ $-$ ९०°
$=$ ३६०° $+$ ४३°३१′ $-$ ९०
$=$ ३१३°३१′

अमावस्यान्तकालिक सूर्य सायन मकर राशि में है जिसके लङ्का में उदयासु १६३१ हैं (देखो पृष्ठ ३१४)। इसलिये सायन मकर राशि १६३१ असुओं में किसी स्थान के यामोत्तरवृत्त का उल्लंघन करता है (देखो त्रि० श्लो० ४८ और पृ० ३३०)। अमावस्यान्तकाल में सूर्य का पच्छिम नत १ घड़ी ३२·८ पल = ९२·८ पल = ५५७ असु।

जब १६३१ असुओं में मकर राशि का ३० अंश या १८०० कला यामोत्तर वृत्त को उल्लंघन करता है तब ५५७ असुओं में $\frac{५५७ \times १८००}{१६३१}$ कला = ५१६ कला = ८°३६′ करेगा। इसलिये सूर्य से मध्य लग्न ८°३६′ पूर्व है जिसे सूर्य के भोगांश में जोड़ने पर मध्य लग्न का ज्ञान होगा। परन्तु इतना जोड़ने पर कुंभराशि मध्य लग्न में हो जाती है इसलिए उत्तम यह है कि पहिले देखा जाय कि मकर राशि कितने समय में उल्लंघन करती है और जितना समय शेष रह जाय उतने में कुम्भ राशि कितना चलती है।

अमावस्यान्तकालिक सायन सूर्य ९ रा २३° १४′ है इसलिये मकर का ६°४६′ भोग्यांश है जो ४०६′ के समान है।

१८०० : ४०६ :: १६३१ : मकर के भोग्यासु

$$\therefore \text{मकर के भोग्यासु} = \frac{४०६ \times १६३१}{१८००} = ४३५·५ \text{ असु}$$

परन्तु नतकाल ५५७ असु है इसलिये कुम्भ के गतासु = १२१·५ असु। कुम्भ के लंका के उदयासु १७९४ हैं, इसलिये

१७९४ : १२१·५ :: १८०० : कुम्भ के गतांश

$$\therefore \text{कुम्भ के गतांश} = \frac{१२१·५ \times १८००}{१७९४} = १२२ \text{ कला} = २°\ २'$$

∴ अमावस्यान्त काल में कुम्भ राशि का २° २′ मध्यलग्न है। अर्थात् मध्यलग्न का सायन भोगांश = १० रा २° २′

$$\text{उदयज्या} = \frac{\text{लग्नज्या} \times \text{परम क्रान्तिज्या}}{\text{लम्बज्या}}$$

$$= \frac{\text{ज्या } ४३°३१' \times \text{ज्या } २३°\ २७'}{\text{ज्या } (९० - २५°२००')}$$

$$= \frac{·६८८६ \times ·३९७९}{·९०३८} = ३०३२$$

∴ उदय लग्न की अग्रा = १७°३६′

मध्य लग्न का सायन भोगांश=१०रा २° २′=३०२°२′

∴ मध्य लग्न की क्रान्ति ज्या=ज्या ३०२°२′ × ज्या २३°२७′

= − ज्या ५७°५८′ × ज्या २३°२७′

= − ·८४७७ × ·३६७६

= − ·३३७३

∴ दक्षिण क्रान्ति =१६°४३′

काशी का उत्तर अक्षांश =२५° २०′

∴ मध्य लग्न का नतांश =४५° ३′

पृष्ठ ४१३ के प्रथम समीकरण के अनुसार,

त्रिभोन लग्न की नतांश ज्या=कोज्या १७°३६′ × ज्या ४५°३′

=·९५२९ × ७०७७

अथवा दृक्क्षेप=·६७४४

∴ त्रिभोन लग्न का नतांश=४२°२४′

दृग्गति=त्रिभोन लग्न की उन्नतज्या

=ज्या (९०° − ४२°२४′)

=ज्या ४७°३६′

=ज्या ·७३८५

यहाँ ज्या और कोटिज्या की दशमलव सारणी के अनुसार जिसमें त्रिज्या १ मानी गयी है दृग्गति की गणना की गयी है। यदि यह सारणी न हो तो पृष्ठ ४१३ में जो रीति बतलायी गई है उसी से काम लेना चाहिये। दि लघु रिक्त सारिणी से काम लिया जाय तो और भी सुविधा होगी। त्रिभोन लग्न का नतांश जानने की भी सारणी बनायी जा सकती है जिससे सुगमतापूर्वक काम लिया जा सकता है। पृष्ठ ३२८ में तथा और स्थानों में बतलाया गया है कि किसी राशि के प्रत्येक अंश समान काल में उदय नहीं होते इसलिये यदि अनुपात से काम लिया जायगा तो राशि के उदय-विन्दु का ज्ञान स्थूल रहेगा। ऐसी दशा में ऊपर बतलायी गयी रीति से जो त्रिभोन लग्न आवेगा उसमें भी स्थूलता रहेगी क्योंकि क्रान्तिवृत्त के उदय-विन्दु से ९० अंश घटाने पर त्रिभोन लग्न आता है। इसलिये आवश्यक है कि सूर्यग्रहण की गणना के लिये क्रान्तिवृत्त के उदय-विन्दु अथवा उदय लग्न का ज्ञान शुद्धतापूर्वक किया जाय। इसी विचार से नीचे की रीति लिखी जाती है।

**विषुवकाल**—जिस क्षण वसंत-सम्पात-विन्दु या सायन मेष किसी स्थान के पूर्वक्षितिज पर आता है उस क्षण से किसी इष्ट काल तक के समय को विषुवकाल कहते हैं। पृष्ठ ३१८ - १९ में बतलाया गया है कि प्रयाग में अयन भाग के

उदयासु कैसे जाने जाते हैं। वहाँ अयन भाग के उदयासु १००५ बतलाये गये हैं। इसको इस प्रकार भी कह सकते हैं कि प्रयाग में जिस समय निरयन मेष का आदि विन्दु क्षितिज वृत्त पर आता है उस समय विषुवकाल १००५ असु के समान होता है। इसी प्रकार जिस समय प्रयाग में निरयन वृष का आदि विन्दु पूर्व क्षितिज पर आता है उस समय विषुवकाल २४७० असु के समान होता है। इससे प्रकट है कि यदि जानना हो कि किसी स्थान में किस समय विषुवकाल क्या होता है तो पहले तो उस समय का उदयलग्न जानना चाहिये फिर उदय लग्न का विषुवांश और चरांश जानकर दोनों का अन्तर निकालना चाहिये। यही अन्तर उस समय का विषुवकाल होता है।

इसी प्रकार यदि किसी समय का विषुवकाल ज्ञात हो तो उस समय का उदय लग्न भी जाना जा सकता है। परन्तु ऊपर की विलोम रीति से यह काम उतना सुगम नहीं है। इसलिये विषुवकाल से उदय लग्न और उदय लग्न से विषुव काल सीधे ही जानने की रीतियाँ यहाँ लिखी जाती हैं:—

**उदयकाल की अग्रा—नवीन रीति से :**

चित्र ६१ से स्पष्ट है कि गोलीय त्रिभुज का व पू में,

$$\frac{\text{ज्या पू का}}{\text{ज्या}\angle\text{का व पू}} = \frac{\text{ज्या व का}}{\text{ज्या}\angle\text{व पू का}}$$

यहाँ पू का उदय लग्न का की अग्रा है, $\angle$ का व पू परम क्रान्ति है, व का उदय लग्न का सायन भोगांश है और $\angle$ व पू का $=$ १८०° $-$ $\angle$ व पू द $=$ १८०° $-$ इष्ट स्थान का लंबांश

$$\therefore \text{ज्या}\ \angle\text{व पू का} = \text{ज्या}\ (१८०^\circ - \text{लम्बांश})$$
$$= \text{ज्या लम्बांश}$$
$$= \text{कोटिज्या अक्षांश}$$

$$\therefore \text{ज्या पू का} = \frac{\text{परम क्रान्ति ज्या} \times \text{ज्या सायन भोगांश}}{\text{अक्षांश कोटिज्या}}$$

यह भी उदयकालिक अग्रा जानने का एक सूत्र है जो पृष्ठ २६७ के सूत्र और पृष्ठ २७२ के सूत्र (३) के मेल से भी प्राप्त हो सकता है। इसी सूत्र से सूर्य की उदयकालिक अग्रा इस प्रकार जानी जा सकती है।

माघी अमावस्या के सूर्योदय के सूर्य का सायन भोगांश

$$= ९^{रा}२२^\circ ५९'$$
$$= २९२^\circ ५९'$$

काशी का अक्षांश $=$ २५°२०′

$$ज्या\ पूका = \frac{ज्या\ २३^\circ\ २७' \times ज्या\ २९२^\circ ५९'}{कोज्या\ २५^\circ २०'}$$

परन्तु $ज्या\ २९२^\circ ५९' = -ज्या\ (३६०^\circ - २९२^\circ ५९')$

$= -ज्या\ ६७^\circ १'$

ऋणात्मक चिन्ह यह प्रकट करता है कि उदयकालिक अग्रा पूका पूर्व बिन्दु से दक्षिण है। इसलिए

$$ज्या\ पू\ का = \frac{ज्या\ २३^\circ २७' \times ज्या\ ६७^\circ १'}{कोज्या\ २५^\circ २०^\circ}$$

लरिज्या पूका = लरिज्या २३°२७' + लरिज्या ६७°१' − लरिकोज्या २५°२०'

= ९.५९९९९ + ९.९६४१ − ९.९५६१

= ९.६०७९

∴ पूका = २३°५५'

इसी की ज्या सूर्योदय काल की उदय ज्या या अग्रा ज्या भी कहलाती है। इसी की सहायता से सूर्योदय का विषुवकाल जानना चाहिये।

**सूर्योदय का विषुवकाल**—यदि गोलीय त्रिभुजक कोणों आ, इ, उ, अक्षरों से और इनके सामने के भुजों को क्रमशः अ, ई, ऊ, अक्षरों से प्रकट किया जाय तो गोलीय त्रिकोणमिति से प्रकट है कि

$$स्परे\ \frac{ऊ}{२} = \frac{ज्या\ \frac{1}{2}\ (अ + इ)}{ज्या\ \frac{1}{2}\ (अ - इ)} \times स्परे\ (आ - ई)$$

सूर्य का सायन भोगांश २९२°५९' अथवा १८०°+११२°५९ है जिसका यह अर्थ है कि शरद् संपात बिन्दु से सूर्य ११२°५९ पूर्व है। विषुव संपात के उदय काल से शरद् सम्पात के उदय काल तक ३० घड़ी होती है। इसलिए शरद् संपात का विषुवकाल ३० घड़ी या १८०° होता है। इसलिये यदि यह मालूम हो जाय कि शरद् सम्पात से ११२°५९' का उदय काशी में कितनी देर में होता है तो इस विन्दु का भी विषुवकाल जाना जा सकता है। ऐसी दशा में चित्र ६२ के गोलीय त्रिभुज श का पू का भुज श का ११२°५९', पू का २३°५५' ∠श पू का = काशी का लम्बांश = ९०° − २५°२०' = ६०°४०', श पू = श का का विषुवकाल इसलिये गोलीय त्रिकोणमिति के ऊपर दिये हुए सूत्र के अनुसार,

---

* देखो **Todhunter** और **Leathem** की **Spherical Trigonometry** पृष्ठ ७५

$$\text{स्परे}\frac{\text{श पू}}{२}=\frac{\text{ज्या}\ \frac{१}{२}\ (\angle\text{श पू का}+\angle\text{पू श का}}{\text{ज्या}\ \frac{१}{२}\ (\angle\text{श पू का}-\angle\text{पू श का}}\times$$

$$\text{स्परे}\ \frac{१}{२}\ (\text{श का}-\text{पू का})$$

$$=\frac{\text{ज्या}\ \frac{१}{२}\ (६४^\circ४०'+२३^\circ२७')}{\text{ज्या}\ \frac{१}{२}\ (६०^\circ४०'-२३^\circ२७')}\times$$

$$\text{स्परे}\ \frac{१}{२}\ (११२^\circ\ ५९'-२३^\circ५५')$$

$$=\frac{\text{ज्या}\ ४४^\circ३.'५}{\text{ज्या}\ २०^\circ३६'.५}\ \text{स्परे}४४^\circ३२'$$

$$\therefore\ \text{लरिस्परे}\frac{\text{श पू}}{२}=\text{लरिज्या}\ ४४^\circ३'.५-\text{लरिज्या}\ २०^\circ३६'.५+$$

$$\text{लरि स्परे}\ ४४^\circ३२'$$

$$=९.८४२३-९.५४६५+९.९९२९$$

$$=१०.२८८७$$

$$\therefore\frac{\text{श पू}}{२}=६२^\circ४७'$$

$$\therefore\text{श पू}=१२५^\circ३४'$$

$$=२०\ \text{घड़ी}\ ५५\cdot७\ \text{पल}$$

**अमावस्यान्त का विषुवकालः**—जिस क्षण शरद-सम्पात बिंदु पूर्व क्षितिज पर आवेगा उससे २० घड़ी ५५·७ पल उपरान्त सूर्य क्षितिज पर आवेगा जब इसका सायन भोगांश शरद-सम्पात से ११२°५९′ होगा[१]। परन्तु वसंत-सम्पात से शरद-सम्पात का विषुव काल ३० घड़ी होता है इसलिए माघी अमावस्या के सूर्योदय के समय विषुवकाल ५० घड़ी ५५·७ पल है। यह नाक्षत्र मान में है। परन्तु सूर्योदय से अमावस्यान्त काल का समय १४ घड़ी ४५ पल है। यह सावन मान में है जो नाक्षत्र मान के १४ घड़ी ४७·५ पल के लगभग है। (देखो पृष्ठ ३२६)। इसलिए,

सूर्योदय के समय विषुवकाल = ५० घड़ी ५५·७ पल
सूर्योदय से अमावस्यान्त का नाक्षत्र काल = १४ ″ ४७·५ पल
∴ अमावस्यान्त के समय विषुव काल = $\overline{६५}$ घड़ी ४३·२ पल
= ५ घड़ी ४३·२ पल
= ३४°१९′

१. यह बात उस रीति से भी जानी जा सकती है जो पृष्ठ ३१४-१५ में बतलायी गयी हैं।

**विषुवकाल से उदयलग्न और अग्रा जानना**—अब यह जानना है कि जब विषुवकाल ३४°१९′ है तब उदयलग्न का सायन भोगांश क्या है ? यह चित्र ६० की सहायता से सहज ही जाना जा सकता है जहाँ व पू=३४°१९,′ ∠ का व पू=परमक्रान्ति=२३°२७′ और ∠ व पू का=१८०°—∠ व पू द=१८०°—लम्बांश=१८०°—६४°४०′=११५°२०′

यदि गोलीय त्रिभुज के तीन कोण अ, इ, उ अक्षरों से और इनके सामने के भुज क्रमशः आ, ई, ऊ अक्षरों से प्रकट किये जाँय तो गोलीय त्रिकोणमिति के दो सूत्र[1] इस प्रकार प्रकट किये जा सकते हैं :—

$$\text{स्परे } \tfrac{1}{2}\,(\text{आ}+\text{ई}) = \frac{\text{कोज्या } \tfrac{1}{2}\,(\text{आ}-\text{इ})}{\text{कोज्या } \tfrac{1}{2}\,(\text{आ}+\text{इ})} \times \text{स्परे } \frac{\text{ऊ}}{2}$$

$$\text{स्परे } \tfrac{1}{2}\,(\text{आ}-\text{ई}) = \frac{\text{ज्या } \tfrac{1}{2}\,(\text{अ}-\text{इ})}{\text{ज्या } \tfrac{1}{2}\,(\text{अ}+\text{इ})} \times \text{स्परे } \frac{\text{ऊ}}{2}$$

इन दोनों सूत्रों के सहारे से आ और ई दोनों के मान जाने जा सकते हैं। इस प्रकार चित्र ६० के गोलीय त्रिभुज व पू का से

$$\text{स्परे } \tfrac{1}{2}\,(\text{व का}+\text{का पू}) = \frac{\text{कोज्या } \tfrac{1}{2}\,(\angle\text{व पू का} - \angle\text{का व पू})}{\text{कोज्या } \tfrac{1}{2}\,(\angle\text{व पू का} + \angle\text{का व पू})} \times \text{स्परे } \frac{\text{व पू}}{2}$$

$$= \frac{\text{कोज्या } \tfrac{1}{2}\,(115^\circ 20' - 23^\circ 27')}{\text{कोज्या } \tfrac{1}{2}\,(115^\circ 20' + 23^\circ 27')} \times \text{स्परे } \frac{34^\circ 19'}{2}$$

$$= \frac{\text{कोज्या } 45^\circ 56'\cdot 5}{\text{कोज्या } 69^\circ 23'\cdot 5} \times \text{स्परे } 17^\circ 9'\cdot 5$$

$$\therefore \text{लरिस्परे } \tfrac{1}{2}\,(\text{व का}+\text{का पू}) = \text{लरि कोज्या } 45^\circ 56'\cdot 5 + \text{लरि स्परे } 17^\circ 9'\cdot 5 - \text{लरि कोज्या } 69^\circ 23'\cdot 5$$

$$= 9\cdot 8422 + 9\cdot 4896 - 9\cdot 5464$$

$$= 9.7854$$

$$\therefore \frac{\text{व का}+\text{का पू}}{2} = 31^\circ 23'$$

---

१. देखो **Todnunter** और **Leathem** की **Spherical Trigonometry** पृष्ठ ७४

∴ व का + का पू = ६२°४६′ ............................(१)

इसी तरह, दूसरे सूत्र से,

$$\text{स्परे } \frac{१}{२} (\text{व का} - \text{का पू}) = \frac{\text{ज्या } ४५°५६'·५}{\text{ज्या } ६९°२३·५'} \times \text{स्परे} १७°९'·५$$

$$\therefore \text{लरि स्परे } \frac{\text{व का} - \text{का पू}}{२} = \text{लरि ज्या } ४५°५६'५$$

$$+ \text{लरि स्परे } १७°९'·५ - \text{लरि ज्या } ६९°२३'·५$$

$$= ९·८५६५ + ९·४८९६ - ९·९७१३$$

$$= ९·३७४८$$

$$\therefore \frac{\text{व का} - \text{का पू}}{२} = १३°२०'$$

∴ व का − का पू = २६°४०′ ............................(२)

समीकरण (१) और (२) को जोड़ने से,

२ व का = ८९°२६′

∴ व का = ४४°४३′

और समीकरण (२) को समीकरण (१) से घटाने पर,

२ का पू = ३६°६′

∴ का पू = १८°३′

इस प्रकार यह सिद्ध हुआ कि ऊपर के दो सूत्रों की सहायता से यदि विषुव-काल ज्ञात हो तो किसी समय का उदय लग्न और अग्रा दोनों सिद्ध हो सकते हैं। इसलिए,

अमावस्यान्त काल का सायन उदय लग्न = ४४°४३′

और उदयन लग्न की उत्तर अग्रा = १८°३′

पृष्ठ ५२४ में सायन लग्न ४३°३१′ और पृष्ठ ५२४ में उदय लग्न की अग्रा १७°३९′ आयी है जो नवीन रीति से प्राप्त अंकों से बहुत भिन्न हैं। इसका कारण यही है कि वहाँ उदय लग्न अनुपात के द्वारा जाना गया है जो स्थूल है।

जब सायन लग्न ४४°४३′ है तब त्रिभोन लग्न

= ४४°४३′ − ९०°

= ३६०° + ४४°४३′ − ९०°

∴ अमान्तकालिक त्रिभोन लग्न = ३१४°४३′

**अमान्त काल का मध्यलग्न जानना**—अमान्तकाल में जो बिषुवकाल आया है उससे १५ घड़ी अथवा ९०° कम उसी समय के मध्यलग्न का विषुवकाल

होगा क्योंकि विषुवद्वृत्त का जो विंदु यामोत्तर-वृत्त पर होता है वही मध्य लग्न का विषुवकाल और विषुवद्वृत्त का जो विन्दु पूर्व क्षितिज पर होता है वही उदय लग्न का विषुवकाल होता है। परन्तु विषुवद्वृत्त के इन दोनों विन्दुओं का अन्तर १५ घड़ी या ९०° के समान होता है।

चित्र ६३ में यदि व पू को ३४°१९,′ व का को ४४°४३′ तथा यामोत्तर वृत्त और विषुवद् वृत्त के सामान्य विन्दु को च मान लिया जाय तो च व म गोलीय त्रिभुज के व म का मान सहज ही जाना जा सकता है क्योंकि

च व=च पू−व पू=९०°−३४°१९′=५५°४१′

∠च व म=२३°२७′

और ∠व च म=९०°। क्योंकि यह विषुवद्वृत्त और यामोत्तरवृत्त के बीच का कोण है, इसलिए नेपियर के पहले नियम के अनुसार ( देखो पृष्ठ १२५ ),

कोज्या २३°२७′=स्परे ५५°४१′×को स्परे व म

$$= \frac{\text{स्परे } ५५°४१'}{\text{स्परे व म}}$$

$$\therefore \text{स्परे व म} = \frac{\text{स्परे } ५५°४१'}{\text{कोज्या } २३°२७'}$$

∴ लरि स्परे व म=लरि स्परे ५५°४१′−लरि कोज्या २३°२७′

=१०·१६५८−९·९६२५=१०·२०३३

∴ व म=५७°५७′

∴ सायन मध्यलग्न=३६०°−५७°५७′

=३०२°३′

यह ५२४ पृष्ठ में आये हुए सायन मध्यलग्न से केवल १′ बड़ा है। इसका यह अर्थ हुआ कि सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार जो मध्यलग्न आया है वह बिलकुल ठीक है। इसका कारण यह है कि मध्यलग्न और सूर्य बहुत पास हैं यदि मध्यलग्न से सूर्य दूर होता तो इसमें भी अन्तर पड़ता।

त्रिभोनलग्न का नतांश जानना—

मध्य लग्न का नतांश सूर्य-सिद्धान्त की रीति से ४५°३′ आया है ( देखो पृष्ठ ५२५ )। यह रीति बिलकुल शुद्ध है। इससे त्रिभोन लग्न की नतांशज्या या दृक्क्षेप जानने की जो विधि पृष्ठ ४१३ में बतलायी गयी है उसके अनुसार त्रिभोन लग्न का नतांश ४२°१८′ होता है यदि उदय लग्न की अग्रा नवीन रीति से १८°३′ मानी जाय। परन्तु यह बहुत स्थूल है। इसलिये गोलीय त्रिभुज म ख वि (चित्र ६३)

से ख वि का मान सीधे ही निकालना उचित होगा। यहाँ ख वि वित्रिभ लग्न या त्रिभोन लग्न का नतांश है, म ख मध्य लग्न का नतांश है और म वि मध्य लग्न और त्रिभोन लग्न का अन्तर है जो ३१४°४३′ − ३०२°३′ अथवा १२°४०′ के समान है और ∠ म वि ख = ९०°, इसलिए नेपियर के दूसरे नियम के अनुसार,

$$\text{कोज्या म ख} = \text{कोज्या ख वि} \times \text{कोज्या म वि}$$

$$\therefore \text{कोज्या ख वि} = \frac{\text{कोज्या म ख}}{\text{कोज्या म वि}} = \frac{\text{कोज्या ४५°३′}}{\text{कोज्या १२°४०′}}$$

$$\therefore \text{लरि कोज्या ख वि} = \text{लरि कोज्या ४५°३′} - \text{लरि कोज्या १२°४०′}$$

$$= ९\cdot८४९१ - ९\cdot९८९३ = ९\cdot८५९८$$

$$\therefore \text{ख वि} = ४३°३६′$$

∴ त्रिभोन लग्न का नतांश = ४३°३६′

यह जानने की दूसरी रीति भी है जो उसी गोलीय त्रिभुज के ∠म वि ख और म ख की सहायता से नेपियर के दूसरे नियम पर आश्रित है। दोनों रीतियों से त्रिभोन लग्न का नतांश अभिन्न होता है। इसलिए सूर्य-सिद्धान्त के पृष्ठ ४१३ में बतलायी गयी रीति की अपेक्षा यही मान्य होनी चाहिए।

दृक्क्षेप = त्रिभोन लग्न की नतांश ज्या = ज्या ४३°३६′ = ·६८९६

दृग्गति = त्रिभोन लग्न की उन्नतांश ज्या = कोज्या ४३°३६′ = ·७२४२

$$\text{छेद} = \frac{१}{४\ \text{दृग्गति}} = \frac{१}{४ \times \cdot७२४२}$$

अमान्तकालिक त्रिभोन लग्न = ३१४°४३′ ( पृष्ठ ५३० )

अमान्तकालिक सायन सूर्य = २९३°१४′ ( पृष्ठ ५२४ )

∴ अमान्त कालिक विश्लेषांश = २१°२९′

$$\therefore \text{सूर्य या चन्द्रमा का लंबन} = \frac{\text{ज्या विश्लेषांश}}{\text{छेद}}$$

$$= ४ \times \cdot७२४२ \times \text{ज्या } २१°२९′$$

$$= ४ \times \cdot७२४२ \times \cdot३६६२$$

$$= १\cdot०६०८ \text{ घड़ी}$$

$$= १ \text{ घड़ी } ३\cdot६५ \text{ पल}$$

यह पच्छिम लम्बन है क्योंकि त्रिभोन लग्न से सूर्य पच्छिम है। इसलिए इसको अमावस्यान्त काल में जोड़ने पर भोगांश-लंबन-संस्कृत-अमावस्यान्त काल आवेगा।

सूर्योदय से अमावस्यान्त का समय = १४ घड़ी ४५ पल

पच्छिम भोगांश लंबन = १ घड़ी ३·६ पल

∴ सूर्योदय से लंबन-संस्कृत-अमावस्यान्त काल=१५ घड़ी ४८.६ पल

अर्थात् लंबन के कारण चन्द्रमा सूर्य के सामने सूर्योदय से १५ घड़ी ४८·६ पल पर आवेगा। यह भी बिल्कुल शुद्ध नहीं है, इसलिए असकृत्कर्म करना आवश्यक है अर्थात् अब यह देखना चाहिए कि सूर्योदय से १५ घड़ी ४८·६ पल पर क्या लंबन होता है। इस काल के लिए इस समय का उदय लग्न, त्रिभोन लग्न, मध्य लग्न इत्यादि जानना चाहिए जिसके लिए वही क्रिया फिर दुहरानी पड़ेगी जो पृष्ठ ५२८ से अब तक दिखलाई गई है।

१५ घड़ी ४८·६ पल (सावन) =१५ घड़ी ५१·१ पल (नाक्षत्र)

सूर्योदय का विषुव काल =५० घड़ी ५५·७ पल (पृष्ठ ५२८)

∴ लंबन-संस्कृत-अमावस्यान्त के समय विषुव काल

= ६ घड़ी ४६·८ पल

= ४०°४१′ के लगभग

पृष्ठ ५२९ के समीकरणों में ३४°१९ की जगह ४०°४१′ रख कर सरल करने से इस समय की उदय लग्न और अग्रा आ जायगी क्योंकि और गुणक सामान्य हैं। इसलिए

लरि स्परे ½ (व का+ का पू) = लरि कोज्या ४५°५६′·५+ लरि स्परे २०°२०′·५−लरि कोज्या ६९°२३′·५

=९·८४२२+९·५६९१ − ९·५४६४

=९·८६४९

∴ $\frac{\text{व का+ का पू}}{२}$=३६°१४′

व का +का पू=७२°२८′.....................................(३)

लरि स्परे ½ (व का−का पू) = लरि ज्या ४५°५६′·५+ लरि स्परे २०°२०′·५−लरि ज्या ६९°२३′·५

=९·८५६५ − ९·५६९१ − ९·९७१३

=९·४५४३

∴ $\frac{\text{व का−का पू}}{२}$=१५°५३′

∴ व का−का पू = ३१°४६′.....................................(४)

समीकरण (३) और (४) से,

व का = ५२°७′

का पू = २०°२१′

∴ सूर्योदय से १५ घड़ी ४८·६ पल पर उदय लग्न ५२°७′ और अग्रा २०°२१′ है ।

∴ इस समय त्रिभोन लग्न = ५२°७′ − ६०° = ३२२°७′

और विषुवकाल = ४०°४१′

∴ पृष्ठ ५३० की तरह च व = ६०° − ४०°४१′ = ४६°१६′

∴ स्परे व म = $\frac{\text{स्परे } ४६°१६′}{\text{कोज्या } २३°२७′}$

∴ लरि स्परे व म = लरि स्परे ४६°१६′ − लरि कोज्या २३°२२′

= १०.०६५७ − ६.६६२५ = १०.१०३२

∴ व म = ५१°४५′

∴ सायन मध्य लग्न = ३६०° − ५१′४५′ = ३०८°१५′

मध्य लग्न की क्रान्तिज्या = ३०८°१५′ × ज्या २३°२७′

= − ज्या ५१°४५′ × ज्या २३°२७′

∴ लरि क्रान्ति ज्या = ६.८६५० + ६·५६६६ = ६·४६४६

∴ मध्यलग्न की दक्षिण क्रान्ति = १८°१३′

काशी का उत्तर अक्षांश = २५°२०′

∴ मध्य लग्न का नतांश = ४३°३३′

मध्य लग्न और त्रिभोन लग्न का अन्तर = ३२२°७′ − ३०८°१५′

= १३°५२′

∴ त्रिभोन लग्न के नतांश की कोटिज्या = $\frac{\text{कोज्या } ४३°३३′}{\text{कोज्या } १३°५२′}$

∴ लरि नतांश कोज्या = लरि कोज्या ४३°३३′ − लरि कोज्या १३°५२′

= ६.८६०२ − ६.६८७२ = ६.८७३०

त्रिभोन लग्न का नतांश = ४१°४३′

सूर्य की स्पष्ट दैनिक गति = ६१′.३७

∴ सूर्य की एक घड़ी की गति = १′·०२३

सूर्य की ३ पल की गति = ·०५१

∴ सूर्य की एक घड़ी ३ पल की गति = १′.०७

अमान्तकालिक सायन सूर्य = २६३°१४′

∴ लम्बन-संस्कृत-अमान्तकालिक-सूर्य = २६३°१५′

त्रिभोन लग्न = ३२२°७′

सायन सूर्य = २६३°१५′

∴ विश्लेषांश $=२८°५२'$

दृग्गति = त्रिभोन लग्न की नतांश कोटिज्या

$=$ कोज्या $४१°४३'$

∴ छेद $= \frac{१}{४ \text{ दृग्गति}} = \frac{१}{४ \text{ कोज्या } ४१°४३'}$

∴ सूर्य का लंबन $= \frac{\text{ज्या विश्लेषांश}}{\text{छेद}}$

$=४$ कोज्या $४१°४३'$ ज्या $२८°५२'$

$=४ \times .७४६४ \times .४८२८$ घड़ी

$=१.४४२$ घड़ी

$=१$ घड़ी $२६.५$ पल

सूर्योदय से अमावस्यान्त का समय $=१४$ घड़ी $४५$ पल

सूर्य का लंबन $=१$ घड़ी $२६.५$ पल

∴ द्वितीय लंबन-संस्कृत-अमावस्यान्त-काल

$=१६$ घड़ी $११.५$ पल

इस समय का त्रिभोन लग्न जानकर फिर लंबन जानना चाहिये:—

१६ घड़ी ११.५ पल (सावन) = १६ घड़ी १४.२ पल (नाक्षत्र)

सूर्योदय का विषुवकाल = ५० घड़ी ५५.७ पल

∴ द्वितीय लंबन-संस्कृत-अमान्त-काल का विषुवकाल

$=७$ घड़ी $९.९$ पल

$=४३°$ के लगभग

∴ लरिस्परे $\frac{१}{२}$ (व का + का पू) = लरिकोज्या $४५°५६'.५$ + लरिस्परे $२१°३०'$ − लरिकोज्या $६९°२३'.५$

$=९.८४२२ + ९.५९५४ - ९.५४६४$

$=९.८९१२$

∴ $\frac{\text{व का} + \text{का पू}}{२} = ३७°५४'$

∴ व का + का पू $=७५°४८'$

लरि स्परे $\frac{१}{२}$ (व का − का पू) = लरि ज्या $४५°५६'.५$ + लरि स्परे $२१°३०'$ − लरि ज्या $६९°२३'.५$

$=९.८५६५ + ९.५९५४ - ९.९७१३$

$=९.४८०६$

$\therefore \frac{\text{व का} - \text{का पू}}{२} = १६^\circ ४९'\cdot ५$

$\therefore$ व का — का पू = ३३°३९′

$\therefore$ व का = ५४°४३′·५

और का पू = २१°४′·५

$\therefore$ सूर्योदय से १६ घड़ी ११·५ पल पर उदय लग्न ५४°४३′·५ और अग्रा २१°४′·५

$\therefore$ इस समय त्रिभोन लग्न = ५४°४३′·५ — ९०° = ३२४°४३′.५

और इस समय विषुवकाल = ४३°

$\therefore$ च व = ९०° — ४३° = ४७°

$\therefore$ स्परे व म = $\frac{\text{स्परे ४७}^\circ}{\text{कोज्या २३}^\circ\text{२७}'}$

$\therefore$ लरि स्परे व म = लरि स्परे ४७° — लरि कोज्या २३°२७′

= १०.०३०३ — ९.९६२५ = १०.०६७८

$\therefore$ व म = ४९°२७′

$\therefore$ सायन मध्यलग्न = ३६०° — ४९°२७′ = ३१०°३३′

$\therefore$ मध्यलग्न की क्रान्ति ज्या = ज्या ३१०°३३′ × ज्या २३°२७′

= — ज्या ४९°२७′ × ज्या २३°२७′

लरि क्रान्तिज्या = ९.८८०७ + ९.५९९९ = ९.४८०६

$\therefore$ क्रान्ति = १७°६६′ दक्षिण

काशी का अक्षांश = २५°२०′

मध्यलग्न का नतांश = ४२°५६′

मध्य लग्न और त्रिभोन लग्न का अन्तर = ३२४°४३′·५ — ३१०°३३′

= १४°१०′·५

$\therefore$ त्रिभोन लग्न की नतांश कोटि ज्या = $\frac{\text{कोज्या ४२}^\circ\text{५६}'}{\text{कोज्या १४}^\circ\text{१०}'\cdot\text{५}}$

$\therefore$ लरि नतांश कोटिज्या = लरि कोज्या ४२°५६′ — लरि कोज्या १४°१०′.५

= ९·८६४६ — ९·९८६५ = ९·८७८१

$\therefore$ त्रिभोन लग्न का नतांश = ४०°५७′

सूर्य की १ घड़ी की गति = १·′०२३

सूर्य की २० पल की गति = ·३४१

५ ″ = ·०८५
१ ″ = ·०१७
·५ ″ = ·००६

∴ १ घड़ी २६·५ पल की गति = १′·५
अमान्तकालिक सायन सूर्य = २६३°१४′
१ घड़ी २६·५ पल की गति = १′·५
द्वितीय-लंबन-संस्कृत-अमान्तकाल का सूर्य = २६३°१५′·५
त्रिभोन लग्न = ३२४°४३′·५
∴ विश्लेषांश = ३१°२८′
दृग्गति = त्रिभोन लग्न की नतांश कोटि ज्या = कोज्या ४०°५७′

$$\therefore \text{छेद} = \frac{१}{४\text{दृग्गति}} = \frac{१}{४ \text{ कोज्या } ४०°५७'}$$

$$\therefore \text{लंबन} = \frac{\text{ज्या विश्लेषांश}}{\text{छेद}}$$

= ४ कोज्या ४०°५७′ × ज्या ३१°२८′
= ४ × ·७५५३ × ·५२२०
= १ घड़ी ३४·६ पल

सूर्योदय से अमान्तकाल तक का समय = १४ घड़ी ४५ पल
तीसरी बार का लंबन = १ घड़ी ३४·६ पल
∴ तृतीय-लंबन-संस्कृत-अमान्तकाल = १६ घड़ी १९·६ पल

इस प्रकार पहले लंबन से अमावस्यान्त काल १५ घड़ी ४८·६ पल पर, दूसरे लंबन के १६ घड़ी ११·५ पल पर और तीसरे लंबन से १६ घड़ी १९·६ पल पर होता है। इससे प्रकट है कि पिछले अमावस्यान्त कालों में केवल ८ पल का अन्तर है। यदि दो तीन बार और संस्कार किया जाय तो अन्तर शून्य हो जायगा। उस दशा में जो अमावस्यान्त काल आवेगा वही शुद्ध अमावस्यान्त होगा। अनुमान से जान पड़ता है कि जो अमावस्यान्त काल तीसरी बार आया है उससे शुद्ध अमावस्यान्त केवल दो या तीन पल अधिक होगा। इसलिए दो तीन पल के लिए दो तीन बार और संस्कार करने में झंझट के सिवा विशेष लाभ नहीं है। इसलिए मान लिया जाता है कि लंबन-संस्कृत-शुद्ध-अमावस्यान्त काल सूर्योदय से १६ घड़ी २० पल पर है। यही सूर्यग्रहण का मध्यकाल समझना चाहिए। यहाँ तक ९वें श्लोक की क्रिया समाप्त हुई।

नति—

१० वें श्लोक में बतलाया गया है कि सूर्य और चन्द्रमा की मध्य गतियों के

अंतर को दृक्क्षेप से गुणा करना चाहिए। परन्तु मेरी समझ में यदि स्पष्ट गतियों के अंतर से गुणा किया जाय तो अधिक शुद्धता होगी।

सूर्य और चंद्रमा की दैनिक गतियों का अंतर = ७६२′·३४३

दृक्क्षेप अथवा त्रिभोनलग्न की नतांशज्या = ज्या४०°५७′

$$\therefore \text{नति} \frac{७६२'·३४३ \times \text{ज्या } ४०°५७'}{१५} = \frac{७६२'·४३ \times ·६५५४}{१५} = ३४'·६२$$

यहाँ त्रिज्या से भाग देने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि ज्या का मान दशमलव भिन्न लिया गया है। यह दक्षिण है क्योंकि मध्यलग्न का नतांश दक्षिण है।

चंद्रमा की ६० घड़ी की गति = १४°१३″·७

चन्द्रमा की १ घड़ी की गति = १४′१३″·७

" ३० पल " = ७′ ६″·६

" ५ " = १′ ११″·१

∴ चन्द्रमा की १ घड़ी ३५ पल की गति = २२′३१·७″ = २२′·५

गणित-सिद्ध अमावस्यान्तकालिक चंद्रमा = ६रा०°३२′·८

∴ लंबन-संस्कृत-अमावस्यान्तकालिक चंद्रमा = ६रा०°५५′·३

" " राहु = ३रा६°२८′·०

राहु से चंद्रमा का अन्तर = ५रा२४°२७′·३

= १७४°२७′·३

$$\therefore \text{चन्द्रशर की ज्या} = \frac{\text{ज्या } १७४°२७'·३ \times \text{ज्या } ४°३०'}{३४३८}$$

$$= \frac{\text{ज्या } ५°३२'·७ \times \text{ज्या } ४°३०'}{३४३८}$$

$$= \frac{३३२·७ \times २७०}{३४३८}$$

$$= २६'·१३$$

यह उत्तर शर है क्योंकि राहु से चंद्रमा आगे हैं परन्तु ६ राशि से कम दूर है।

∴ नति संस्कृत चंद्रशर = − ३४′·६२ + २६′·१३ = − ८′·४६

अर्थात् नति संस्कृत दक्षिण चंद्रशर = ८′·४६

चंद्रकक्षा में सूर्य बिम्ब का स्फुट व्यास = ३३′·६३४

चंद्रमा का स्फुट व्यास = ३४′·५५५

छाद्य अथवा सूर्य का व्यासार्ध = १६′·८१७
छादक अथवा चन्द्रमा का व्यासार्ध = १७′·२७८
∴ मानैक्य खंड = ३४′·१०
और मानान्तर खंड = ०′·४६

ग्रास का परिमाण = मानैक्यखंड − नति संस्कृत चंद्रशर
= ३४′·१ − ८′·४९
= २५′·६१

यह चन्द्रबिम्ब के व्यास से छोटा है इसलिए सर्वग्रास ग्रहण न लगेगा वरन् खंड ग्रहण लगेगा। (देखो पृष्ठ ४६० और श्लोक ११ चं० ग्र०)

पृष्ठ ४९९ के अनुसार

$$\text{स्थित्यर्ध} = \frac{\text{६० घड़ी} \times \sqrt{\{(\text{३४·१} + \text{८·४९})(\text{३४·१} - \text{८·४९})\}}}{\text{७९२·३४३}}$$

$$= \frac{\text{६०} \times \sqrt{\{\text{४२·५९} \times \text{२५·६१}\}}}{\text{७९२·३४३}}$$

$$= \frac{\text{६०} \times \sqrt{\text{१०९०·७३}}}{\text{७९२·३४३}}$$

$$= \frac{\text{६०} \times \text{३३·०२६}}{\text{७९२·३४३}}$$

$$= \frac{\text{१९८१५६०}}{\text{७९२३४}} \text{ घड़ी}$$

= २ घड़ी ३०·०६ पल
= २ घड़ी ३० पल

∴ स्पर्शकाल = १६ घड़ी २० पल − २ घड़ी ३० पल
= १३ घड़ी ५० पल

अर्थात् काशी में सूर्योदय से १३ घड़ी ५० पल पर ग्रहण का स्पर्श होगा। परन्तु यह स्थूल है। सूक्ष्म गणना करने के लिए इस समय का भी लंबन और नति फिर निकाल कर स्थित्यर्ध इत्यादि जानना चाहिए जैसा कि श्लोक १४—१७ में बतलाया गया है।

१३ घड़ी ५० पल (सावन) = १३ घड़ी ५२.३ पल (नाक्षत्र)
सूर्योदय का विषुवकाल = ५० घड़ी ५५·७ पल
∴ स्पर्शकाल के समय विषुवकाल = ४ घड़ी ४८ पल
= २८°४८′

∴ लरि स्परे ½ (व का+का पू)=लरि कोज्या ४५°५६′·५+लरि स्परे १४°२४′−लरि कोज्या ६६°२३′·५

=९·८४२२+९·४०९५−९·५४६४

=९.७०५३

∴ स्परे ½ (व का+का पू)=२६°५४′

∴ व का+का पू०)=५३°४८′

लरि स्परे ½ (व का−का पू) =९.८५६५+९.४०९५−९.९७१३

=९.२९४७

∴ ½ (व का−का पू) =११°९′

∴ व का−का पू =२२°१८′

∴ व का =३८°३′

और का पू =१५°४५′

∴ सूर्योदय से १३ घड़ी ५० पल पर उदय लग्न ३८°३′ और अग्रा १५°४५′ है ।

∴ इस समय त्रिभोन लग्न=३८°३′−९०°=३०८°३′

और " विषुवकाल =२८°४८′

पृष्ठ ५३२ की तरह च व =९०°−२८°४८′=६१°१२′

∴ स्परे व म $=\dfrac{\text{स्परे ६१°१८′}}{\text{कोज्या २३°२७′}}$

∴ लरि स्परे व म=लरि स्परे ६१°१२′−लरि कोज्या २३°२७′

=१०·२५९८—९·९६२५=१०·२९७३

∴ व म =६३°१४′

∴ सायन मध्य लग्न =३६०°−६३°१४′=२९६°५६′

मध्य लग्न की क्रान्ति ज्या =ज्या २९६°४६′×ज्या २३°२७′

=−ज्या ६३°१४′×ज्या २३°२७′

∴ लरि क्रान्तिज्या =९.९५०८+९.५९९९=९.५५०७

∴ मध्यलग्न की दक्षिणी क्रान्ति=२०°४९′

काशी का उत्तर अक्षांश =२५°२०′

∴ मध्य लग्न का नतांश =४६°९′

मध्यलग्न और त्रिभोन लग्न का अन्तर=३०८°३′−२९६°४६′

=११°१७′

∴ त्रिभोन लग्न के नतांश की कोटिज्या $=\dfrac{\text{कोज्या ४६°९′}}{\text{कोज्या ११°१७′}}$

∴ लरि नतांश कोटिज्या = लरि कोज्या ४६°६′ — लरि कोज्या ११°१७′

= ९·८४०६ − ९·९९१५ = ९·८४९१

∴ त्रिभोन लग्न का नतांश = ४५°३′

दृग्गति = त्रिभोन लग्न की नतांश कोटि ज्या = कोज्या ४५°३

$$\therefore \text{छेद} = \frac{१}{४ \text{ कोज्या } ४५°३'}$$

सूर्योदय से १४ घड़ी ४५.५ पल पर स्पष्ट सायन सूर्य = ९रा२३°१४′

५५ पल की सूर्य की गति = १′

∴ १३ घड़ी ५० पल पर अथवा स्पर्शकालिक सूर्य = ९रा२३°१३′

= २९३°१३′

त्रिभोन लग्न = ३०८°३′

विश्लेषांश = १४°५०′

$$\text{लंबन} = \frac{\text{ज्या विश्लेषांश}}{\text{छेद}}$$

= ज्या १४°५०′ × ४ × कोज्या ४५°३′

= ४ × ·२५६० × ·७०६५

= ·७२३५ घड़ी

= ४३.४ पल = ४३ पल

मध्य ग्रहणकाल का लंबन = १ घड़ी ३५ पल

∴ दोनों का अन्तर = ५२ पल

इसलिए १६वें श्लोक के पूर्वार्ध के अनुसार

स्पष्ट स्पर्श स्थित्यर्ध = प्रथम स्थित्यर्ध + ५२ पल

= २ घड़ी ३० पल + ५२ पल

= ३ घड़ी २२ पल

इसलिए सूर्योदय से स्पर्शकाल तक का समय

= सूर्योदय से मध्यग्रहण का समय — ३ घड़ी २२ पल

= १६ घड़ी २० पल − ३ घड़ी २२ पल

= १२ घड़ी ५८ पल

∴ काशी में सूर्योदय से १२ घड़ी ५८ पल पर ग्रहण का स्पर्श होगा। इसी प्रकार स्पष्ट मोक्ष स्थित्यर्ध भी जान लेना चाहिये।

इस गणना से स्पष्ट है कि काशी में सूर्यग्रहण का स्पर्श और मोक्ष दोनों देख पड़ेगा। परन्तु यह बात काशी में एकत्र हुए किसी मनुष्य को नहीं देख पड़ी जैसा कि लोगों का अनुभव है। इसका कारण यह है कि सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार जो मूलाङ्क आये हैं वे बहुत स्थूल हैं। इसी कारण यद्यपि लग्न के नतांश इत्यादि के जानने की रीति बिल्कुल बदल दी गयी है तो भी सूक्ष्मता नहीं आ सकी। इन मूलाङ्कों में सबसे बड़ी अशुद्धि राहु के मूलाङ्क में है जैसा कि चन्द्रग्रहणाधिकार में बतलाया गया है।

## राहु का मूलाङ्क लेने पर क्या दशा होती है ?

१९२९ ई० के नाविक पंचांग के अनुसार ११ जनवरी सोमवार को ग्रीनविच के मध्यम मध्याह्नकाल में सायन राहु का स्थान ११५°.७५०५ था। इस समय काशी में मध्याह्नोपरान्त १३ घड़ी ५० पल ३१ विपल हुआ था (देखो पृष्ठ २५१), जो मध्यम प्रातःकाल से २८ घड़ी ५०.५ पल होता है। इस समय से माघी अमावस्या के अन्त तक अर्थात् गुरुवार के मध्यम प्रातःकाल के १६ घड़ी ५४ पल तक २ दिन ४८ घड़ी ३·५ पल होता है। इतने समय में राहु की गति इस प्रकार निकली:—

| | |
|---|---|
| १ दिन की गति | =०°.०५२९५ |
| २ ,, | =०°.१०५९२ |
| ३० घड़ी की गति | =०°.०२६४८ |
| १५ ,, | =०.०१३२४ |
| ३ ,, | =०.००२६५ |
| ३ पल की गति | =०.००००४ |
| योग | =०.१४८३ |

यह घटाने पर सायन राहु का स्थान हुआ, ११५·६०२२
=११५°३६′·१

| | |
|---|---|
| परन्तु अयनांश | =२२°४१′ |
| ∴ राहु का निरयन भोगांश (अमावस्यान्त काल में) | =९२°५५′ |
| चन्द्रमा का निरयन ,, | =२७०°३३′ |
| ∴ राहु से चन्द्रमा का अन्तर | =१७७°३८′ |

यदि चन्द्रमा का परमशर ४°३०′ की जगह ५°८′४२″ माना जाय (देखो पृ० ७५) तो

चन्द्रशर ज्या = ज्या १७७°३८′ × ज्या ५°८′४२″

= ज्या २°२२′ × ज्या ५°८′४२″

= ·०४१३ × ·०८९७

= ·००३७

∴ चन्द्रशर = १२′४०″ उत्तर = १२′·६७ उत्तर

= ३४·६२ दक्षिण

∴ नति संस्कृति चंद्रशर = २१′·९५ दक्षिण

∴ ग्रास का परिमाण = मानैक्य खंड — नति संस्कृति चन्द्रशर

= ३४′·१ — २१′·९५

= १२′·१५

इस प्रकार यहाँ भी सिद्ध होता है कि यदि राहु का भोगांश ठीक-ठीक लिया जाय तो भी ग्रास का परिमाण १२′·१५ होता है अर्थात् ग्रहण का स्पर्श और मोक्ष काशी में देखा जा सकता है परन्तु यह भी अनुभव में नहीं आया। इसलिए अब यह देखना है कि यदि सूर्य और चन्द्रमा के लंबन, नति और स्फुट व्यास इत्यादि दृग्गणित के अनुसार और नवीन रीतियों से निकाले जाँय तो क्या अन्तर पड़ता है।

## नाविक पंचांग के अनुसार :—

अमावस्यान्त काल में चन्द्रमा का क्षितिज लंबन = ६१′१२″ = ६१′·२

चंद्रमा का उत्तर शर = ७′३६″ = ७′·६

" " व्यासार्ध = १६′४०″·६ = १६′·६८

सूर्य का व्यासार्ध = १६′१७″·२ = १६′·२९

त्रिभोन लग्न और मध्यलग्न वही माने जाते हैं जो पहले निकाले गये हैं। (पृष्ठ ५३६)

पृष्ठ ४०७ के सूत्र (च) के अनुसार

भु = लि ज्या त्रा कोज्या श — लि कोज्या त्रा ज्या श कोज्या व

जहाँ त्रा त्रिभोन लग्न का नतांश, लि चन्द्रमा का क्षितिज लंबन, श चन्द्रमा का शर, व विश्लेषांश और भु नति है।

∴ नति = ६१′·२ ज्या ४०°५७′ कोज्या ७′·६ — ६१′·२ कोज्या ४०°५७′ × ज्या ७′·६ × कोज्या ३१°२८′

= ६१′·२ × ·६५५४ × ·९९९९ — ६१′·२ × ·७५५३ × ·००२२ × ·८५२९

= ६१′·२(·६५५४ × ·९९९९ — ·७५५३ × ·८५२९ × ·००२२)

= ६१·२(·६५५३३४९ — ·००१४१७२)

=४०·०२

चन्द्रशर उत्तर=७′·६

∴ नति संस्कृति चन्द्रशर=३२′·४२

मानैक्यखंड=१६′·६८+१६′·२९=३२′·९७

∴ ग्रास का परिमाण=३२′·९७−३२′·४२=०′·५५

इस प्रकार यह सिद्ध हुआ कि यदि राहु, चन्द्रमा और सूर्य के व्यास, लंबन और नति नवीन गणनानुसार लिये जाँय तो ग्रास १ कला से भी कम होता है जो उद्योग करने पर भी नहीं देखा जा सकता है। यही बात अनुभव से भी सिद्ध होती है। इसलिए ग्रहण की गणना के लिए हमें अपने सिद्धान्त ग्रंथों में दृग्गणित के अनुसार सुधार करना अत्यन्त आवश्यक है।

**सूर्य-ग्रहणाधिकार का विज्ञान भाष्य समाप्त।**

# षष्ठम अध्याय

# परिलेखाधिकार

## (संक्षिप्त वर्णन)

[ श्लोक १—परिलेख का प्रयोजन। श्लोक २-१२—स्पर्श, मोक्ष और मध्यकाल के ग्रहणों का परिलेख खींचने की रीति। श्लोक १३—कितना भाग ग्रस्त होने पर ग्रहण देखना सम्भव है। श्लोक १४-१६—ग्राहक का मार्ग खींचने की रीति। श्लोक १७-१९—किसी इष्टकाल में ग्रहण का परिलेख खींचने की रीति। श्लोक २०-२१—सर्वग्रास ग्रहण के आरंभ काल का परिलेख खींचने की श्लोक २२—सर्वग्रास ग्रहण के अंतकाल का परिलेख खींचने की रीति। श्लोक २३—किस प्रकार के चंद्रग्रहण में चन्द्रमा का रंग काला, भूरा, इत्यादि होता है। श्लोक २४—परिलेख खींचने की रीति किसको बतलानी चाहिए।]

इस अध्याय का नाम किसी-किसी प्रति में छेद्यकाधिकार भी है। दोनों का अर्थ एक है। छेद्यक की तुलना में परिलेख सरल है, इसलिए यहाँ परिलेखाधिकार ही लिखा गया है।

प्रयोजन—

**न छेद्यकमृते यस्मात्क्षेपा ग्रहणयोः स्फुटाः।**
**ज्ञायन्ते यत्प्रवक्ष्यामि छेद्यकज्ञानमुत्तमम् ।।१।।**

अनुवाद—(१) छेद्यक, परिलेख या चित्र के बिना सूर्य और चन्द्रमा के ग्रहणों के भेद का ठीक-ठीक ज्ञान नहीं होता कि विम्ब की किस दिशा से ग्रहण का आरंभ, किस दिशा से मोक्ष तथा कितना ग्रास होगा। इसलिए छेद्यक बनाने का उत्तम ज्ञान मैं कहता हूँ।

परिलेख खींचने की रीति—

**सुसाधितायामवनौ विन्दुं दत्वा ततो लिखेत्।**
**सप्तवर्गाङ्गुलेनादौ मण्डलं वलनाश्रितम् ।।२।।**
**ग्राह्यग्राहकयोगार्धं सम्मितेन द्वितीयकम्।**
**मण्डलं तत्समासाख्यं ग्राह्यार्धेन तृतीयकम् ।।३।।**
**याम्योत्तरा प्राच्यपरा साधनं पूर्ववद् दिशाम्।**
**प्रागिन्दोर्ग्रहणं पश्चान्मोक्षोऽर्कस्य विपर्ययात् ।।४।।**

यथादिशं प्राग्ग्रहणं वलनं हिमदीधितेः ।
मौक्षिकं तु विपर्यस्तं विपरीतमिदं रवेः ॥५॥
वलनाग्रान्नयेन्मध्यं सूत्रं तद्यत्र संस्पृशेत् ।
तत्समासे ततो देयौ विक्षेपौ ग्रासमौक्षिकौ ॥६॥
विक्षेपाग्रात् पुनस्सूत्रं मध्यविन्दुं प्रवेशयेत् ।
तद्ग्राह्यवृत्तसंस्पर्शे ग्रासमोक्षौ विनिर्दिशेत् ॥७॥
नित्यशोऽर्कस्य विक्षेपाः परिलेखे यथादिशम् ।
विपरीतं शशाङ्कस्य तद्वशादथ मध्यमम् ॥८॥
वलनं प्राङ्मुखं नेयं तद्विक्षेपैकता यदि ।
भेदे पश्चान्मुखं नेयम् इन्दोर्भानो विपर्ययात् ॥९॥
वलनाग्रात्पुनस्सूत्रं मध्यविन्दुं प्रवेशयेत् ।
मध्यात्सूत्रेण विक्षेपं वलनाभिमुखं नयेत् ॥१०॥
विक्षेपाग्राल्लिखेद्वृत्तं ग्राहकार्धेन तेन यत् ।
ग्राह्यवृत्तं समाक्रान्तं तद्ग्रस्तं तमसा भवेत् ॥११॥
छेद्यकं लिखितं भूमौ फलके वा विपश्चिता ।
विपर्ययो दिशां ग्राह्यः पूर्वापर कपालयोः ॥१२॥

अनुवाद— (२) अच्छी तरह शोधी हुई समतल भूमि पर एक विन्दु स्थिर करके और उसी को केन्द्र मानकर ४९ अंगुल के व्यासार्ध का एक वृत्त खींचो। इसे वलनाश्रित वृत्त कहते हैं। (३) उसी केन्द्र से एक दूसरा वृत्त भी खींचो जिसका व्यासार्ध छाद्य और छादक विम्बों के व्यासार्धों के योग के अर्थात् मानैक्यखंड के समान हो। इस वृत्त को समास वृत्त कहते हैं। इसी तरह उसी केन्द्र से एक तीसरा वृत्त भी खींचो जिसका व्यासार्ध उस ग्रह के बिम्ब के व्यासार्ध के समान हो जिस पर ग्रहण लगता है। (४) इसी विन्दु से होती हुई उत्तर-दक्षिण-रेखा तथा पूर्व-पश्चिम-रेखा पहले (त्रिप्रश्नाधिकार श्लो० ३, ४ में) बतलाई हुई रीति के अनुसार खींचो। चन्द्रग्रहण में स्पर्श पूर्व दिशा से और मोक्ष पश्चिम दिशा से होते हैं परन्तु सूर्यग्रहण में इसके विपरीत होता है अर्थात् सूर्यग्रहण में स्पर्श पच्छिम से और मोक्ष पूर्व से होता है। (५) चंद्रग्रहण में चंद्रमा के स्पर्शकालिक स्फुट वलन की ज्या जितनी हो पूर्व विन्दु से उतने ही अंतर पर और उसी दिशा में जिस दिशा का स्फुट वलन हो केन्द्र से वलनाश्रित वृत्त तक एक रेखा खींचो। इसी प्रकार चन्द्रमा के मोक्षकालिक स्फुट-वलन की ज्या जितनी हो, पच्छिम विन्दु से उतने ही अन्तर पर परन्तु स्फुटवलन की दिशा की विपरीत दिशा में केन्द्र से वलनाश्रित वृत्त तक एक दूसरी रेखा खींचो। सूर्यग्रहण में उपर्युक्त रेखाओं की दिशाओं का क्रम उनके विपरीत होता है जो

चन्द्रग्रहण में बतलायी गयी हैं। इन रेखाओं को वलनाग्र रेखा कहते हैं और यह रेखाएँ वलनाश्रित वृत्त को जहाँ काटती हैं उसे वलनाग्र विन्दु कहते हैं। (६) वलनाश्रित वृत्त पर (५वें श्लोक के अनुसार) स्पर्श और मोक्षकाल के जो वलनाग्र विन्दु बनाये जाते हैं उनसे केन्द्र तक जो रेखाएँ जाती हैं वे समास वृत्त को जिन विन्दुओं पर काटती हैं उनसे चन्द्रमा के स्पर्शकालिक और मोक्षकालिक शरों के अंतर पर केन्द्र से समास वृत्त तक रेखाएँ खींचो। यह रेखाएँ समास वृत्त को जहाँ काटती हैं उन विन्दुओं का विक्षेपाग्र विन्दु कहते हैं। (७) इन विक्षेपाग्र विन्दुओं से केन्द्र तक जो रेखाएँ जाती हैं ग्राह्य बिम्ब को जिन बिन्दुओं पर काटती हैं उन्हीं को क्रमानुसार स्पर्शविन्दु और मोक्ष विन्दु कहते हैं।

(८) सूर्य ग्रहण के परिलेख में विक्षेपाग्र विन्दु उसी दिशा में बनाओ जिस दिशा में चन्द्रमा का शर हो परन्तु चन्द्रग्रहण के परिलेख में विक्षेपाग्र विन्दु की दिशा चन्द्रमा के शर की दिशा के विपरीत होती है। इसी के अनुसार मध्य ग्रहण काल का भी विक्षेपाग्र विन्दु बनाओ।

(९) चन्द्रग्रहण के मध्यकाल के परिलेख में यदि मध्यकाल के स्फुटवलन और विक्षेप की दिशाएं एक हों तो वलनाग्र विन्दु उत्तर-दक्षिण-रेखा के पूर्व में बनाना चाहिए। परन्तु यदि स्फुटवलन और विक्षेप की दिशाएं भिन्न हों तो वलनाग्र विन्दु उत्तर-दक्षिण रेखा के पच्छिम में बनाना चाहिए। यदि विक्षेप की दिशा दक्षिण हो तो उत्तर विन्दु से पूर्व वा पच्छिम वलनाग्र विन्दु बनाना चाहिए। परन्तु यदि विक्षेप की दिशा उत्तर हो तो दक्षिण विन्दु से पूर्व या पच्छिम वलनाग्र विन्दु बनाना चाहिए। सूर्यग्रहण के मध्यकाल के परिलेख में इसके विपरीत करना चाहिए अर्थात् यदि वलन और विक्षेप दोनों की दिशाएँ एक हों तो वलनाग्र विन्दु उत्तर-दक्षिण रेखा से पच्छिम की ओर और यदि दोनों की दिशाएँ भिन्न हों तो वलनाग्र विन्दु उत्तर-दक्षिण रेखा से पूर्व की ओर बनाना चाहिए। परन्तु यदि विक्षेप की दिशा दक्षिण हो तो दक्षिण विन्दु से और उत्तर हो तो उत्तर विन्दु से पूर्व या पच्छिम की ओर वलनाग्र विन्दु होना चाहिए।

(१०) मध्यग्रहण के वलनाग्र विन्दु से केन्द्र तक एक रेखा खींचो। इसी रेखा पर वलनाग्र विन्दु की दिशा में केन्द्र से विक्षेप के अंतर पर एक विन्दु बनाओ, इसी को मध्यकाल का विक्षेपाग्र विन्दु कहते हैं।

(११) विक्षेपाग्र विन्दु को केन्द्र मानकर ग्राहक या छादक के व्यासार्ध के समान त्रिज्या से एक वृत्त बनाओ। यह वृत्त छाद्य बिम्ब को (चन्द्रग्रहण में चंद्र बिम्ब और सूर्य-ग्रहण में सूर्य बिम्ब को) जहाँ तक ढक लेता है उतना ही ग्रहण का परम ग्रस्त भाग होता है।

(१२) ज्योतिषी को चाहिए कि समतल भूमि पर अथवा फलक (काठ के तख्ते) पर परिलेख बनावे। पूर्व कपाल में दिशाओं का जो क्रम रहता है उसके विपरीत पच्छिम कपाल में होना चाहिए अर्थात् पूर्व कपाल में जहां लब्ध क्रम—पूर्व, दक्षिण, पच्छिम और उत्तर दिशाएँ होंगी वहां पच्छिम कपाल में क्रमानुसार पच्छिम, उत्तर, पूर्व और दक्षिण दिशाएं होंगी।

**विज्ञान भाष्य**—इन श्लोकों में ग्राह्य बिम्ब को स्थिर मानकर उसके जितने अंतर पर और जिस दिशा में ग्राहक का केन्द्र ग्रहण के स्पर्श, मध्य और मोक्ष काल में होता है उसको रेखागणित की सहायता से जानने की रीति बतलायी गयी है। चंद्रग्रहण में चन्द्रमा ग्राह्य और भूछाया ग्राहक होती है। सूर्य ग्रहण में सूर्य ग्राह्य और चन्द्रमा ग्राहक होता है। अब श्लोकों के क्रम से प्रत्येक रीति की व्याख्या की जाती है :—

**श्लोक २**—चंद्रग्रहणाधिकार श्लोक २४-२५ तथा पृष्ठ ४७५-४८० में बतलाया गया है कि स्फुटवलन क्या है और इससे क्रान्तिवृत्त का ज्ञान कैसे होता है। वहाँ यह भी बतलाया गया है कि स्फुटवलन की ज्या को ७० से भाग देने पर इसकी ज्या का परिमाण अंगुलों में आ जाता है। इस प्रकार त्रिज्या का मान ४९ अंगुल के लगभग होता है क्योंकि त्रिज्या ३४३८ कलाओं की होती है जिसको ७० से भाग देने पर लब्धि ४९·१ आती है जिसे पूर्णाङ्कों में ४९ ही समझना चाहिए। इसीलिए इस श्लोक में ४९ अंगुल के व्यासार्ध का वलनाश्रित वृत्त खींचने की रीति बतलायी गयी है। इस वृत्त से स्फुटवलन बतलानेवाली रेखा सहज ही खींची जा सकती हैं। भास्कराचार्य तथा अन्य आचार्यों ने वलनाश्रित वृत्त के खींचने का नियम नहीं बतलाया है। उन्होंने केवल इतना लिखा है कि समासवृत्त पर पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण चिन्ह बनाकर स्फुटवलन के परिमाण का कोण दिशा के अनुसार बना लेना चाहिए।

**श्लोक ३**—इस श्लोक में समासवृत्त और जिस ग्रह में ग्रहण लगता है उसके बिम्ब का वृत्त अर्थात् ग्राह्य-विम्ब वृत्त के खींचने की बात है। पर यह स्पष्ट नहीं बतलाया गया है कि इसका परिमाण क्या होना चाहिए। यदि ७० कलाओं का एक अंगुल माना जायगा तो समास-वृत्त और ग्राह्य-विम्ब-वृत्त बहुत छोटे होंगे क्योंकि ग्राह्य-बिम्बवृत्त का व्यासार्ध १६ कला अथवा एक अंगुल के चौथे भाग से भी कम होता है और समास-वृत्त का व्यासार्ध १ अंगुल के लगभग होता है। इसलिए इन वृत्तों के लिए ७० कलाओं का एक अंगुल मानते में सुविधा नहीं होगी। ऐसी दशा में चंद्रग्रहणाधिकार के २६ वें श्लोक में जिस अंगुल की चर्चा है उसे काम में लाना चाहिये।

जो तारा है उसी के पास आजकल शरद सम्पात विन्दु है, इसलिये जब सूर्य यहां आता है तब वह दक्षिण गोल में जाता है। इसी से चित्रा तारा २३ अंश के लगभग दूर है।

**दक्षिण पच्छिम**—इस दिशा के आकाश में कोई महत्व के तारे नहीं हैं। बहुत मन्द-मन्द तारों की एक वक्र रेखा चित्रा और हस्त नक्षत्रों के नीचे से होती हुई पच्छिम दिशा तक फैली हुई है जिसके पच्छिमी सिरे पर एक तारा कुछ चमकीला है।

**पच्छिम**—क्षितिज के पास प्रश्वा नामक तारा देख पड़ता है। इससे उत्तर की ओर कई मन्द-मन्द तारे एक वक्र रेखा में देख पड़ते हैं जिसके उत्तरी छोर पर दो प्रथम श्रेणी के तारे हैं। यही पुनर्वसु नक्षत्र के दो तारे हैं। प्रश्वा से पुनर्वसु तक मन्द-मन्द तारों की जो वक्र रेखा बन जाती है वह मिथुन राशि है। प्रश्वा के ऊपर बहुत मन्द-मन्द तारों का एक वक्र है जिसे कर्क राशि कहते हैं। यह ठीक पच्छिम की ओर देख पड़ता है। इससे ऊपर कुछ ही पच्छिम की ओर हटकर खस्वस्तिक और क्षितिज के बीचोबीच सिंह राशि के तारे अपनी अपूर्व छटा दिखा रहे हैं। सिंह की गर्दन नीचे की ओर लटकी हुई है जिसमें ६, ७ तारे सहज ही देखे जा सकते हैं जिनका आकार हँसिया की तरह जान पड़ता है। दक्खिन वाला अथवा बायीं ओर वाला तारा कुछ कुछ लाल है और प्रथम श्रेणी का है। इसी को मघा का योग तारा या केवल मघा तारा कहते हैं। यह प्रायः क्रान्तिवृत्त पर है इसलिए बड़े महत्व का है। इससे दाहिने उत्तर की ओर एक और तारा है जो चमक में मघा से कुछ कम है परन्तु इतना चमकीला अवश्य है कि पूर्णमासी की रात में भी देखा जा सकता है। मघा के ऊपर दो तारे दाहिने बायें चमकते हुए देख पड़ते हैं। ये पूर्वा फाल्गुनी नक्षत्र के तारे हैं और सिंहराशि की कमर में हैं। सिंह राशि की पूँछ में पूर्वाफाल्गुनी के कुछ और ऊपर उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र का अकेला तारा है। इस प्रकार यह प्रकट है कि पच्छिम दिशा में दो राशियों के तारे अपनी चमक से सहज ही लोगों को आकर्षित कर सकते हैं; केवल कर्कराशि के तारों को मिथुन और सिंहराशियों के बीच कुछ दक्खिन की ओर ध्यान से देखना पड़ता है।

**उत्तर पच्छिम**—इस दिशा में क्षितिज के पास प्रजापति मण्डल के केवल प्रजापति नाम का तारा देख पड़ता है। ब्रह्महृदय तारा कुछ पहले अस्त हो गया है। इसके सिवा क्षितिज के पास कोई चमकीला तारा अथवा तारासमूह नहीं है। बहुत ऊपर पहले बतलाये हुए सप्तर्षिमण्डल के तारे देख पड़ते हैं। सप्तर्षिमण्डल के दो ध्रुव-सूचक तारों क्रतु और पुलहकी रेखा में दक्खिन की ओर एक तारा है। इससे और दक्खिन परन्तु पूर्वाफाल्गुनी के उत्तर दोनों के बीच में बहुत मन्द-मन्द तारे सर्पाकार

देख पड़ते हैं और पुराणों में प्रसिद्ध नहुष राजा की याद दिलाते हैं जो अगस्त ऋषि के शाप से सर्प बन गया था।

इस प्रकार ज्येष्ठमास के आकाश चित्र का वर्णन पूरा हुआ।

## भाद्रपद मास का आकाश चित्र

**सिर के ऊपर**—इस समय तीन प्रसिद्ध नक्षत्रमण्डल खस्वस्तिक के आस-पास देख पड़ते हैं। श्रवणमण्डल के तीन तारे प्रायः यामोत्तरवृत्त पर खस्वस्तिक से कुछ दक्खिन हटे हुए देख पड़ते हैं। इसी के पास धनिष्ठा नक्षत्र के चार तारे बहुत पास-पास परन्तु मन्द ज्योति के हैं। यह नक्षत्र ऐतिहासिक दृष्टि से बड़े महत्व का है। वेदांग-ज्योतिष-काल में जब सूर्य यहाँ पहुँचता था तभी उत्तरायण का आरम्भ होता था।

खस्वस्तिक के पास ही एक मन्द तारा है जो हंस की पूँछ का अन्तिम तारा है। इससे उत्तर पूर्व दिशा में एक ही रेखा में दो और तारे हैं जो इससे अधिक चमकीले हैं परन्तु उत्तर वाला इनमें सबसे अधिक चमकीला है। बीच वाले तारे के अगल-बगल पहली रेखा से समकोण बनाते हुए प्रायः एक ही रेखा में दो-तीन तारे और देख पड़ते हैं जो हंस के पंख की तरह जान पड़ते हैं। यह हंस आकाशगंगा में पंख फैलाये तैरता हुआ जान पड़ता है। हंस के पच्छिम अभिजित नक्षत्र है जिसका सबसे चमकीला तारा भी अभिजित नाम से प्रसिद्ध है। यह आकाशगङ्गा से बाहर पच्छिम की ओर है। चमक में इस तारे का स्थान तीसरा है।

**आकाशगङ्गा**—यह चित्र में नहीं दिखलाई गई है परन्तु इस समय इसका दृश्य बहुत ही मनोरम है। इस समय यह उत्तर-पूर्व क्षितिज से दक्षिण-पच्छिम क्षितिज तक फैली हुई है। उत्तर-पूर्व दिशा में इस समय परशु या पारसीक मण्डल उदय हो रहा है। वहीं से आकाशगङ्गा का भी आरम्भ देख पड़ता है जो राह में काश्यप मण्डल को नहलाती हुई सिफियस के बगल से होती हुई हंस को अच्छी तरह शराबोर कर देती है। हंस के उत्तर वाले तारे से ही इसकी दो शाखायें हो जाती हैं जो प्रायः समानान्तर दिशा में आगे बढ़ती हुई दक्षिणपच्छिम क्षितिज के पास फिर मिलती हुई जान पड़ती हैं। पूर्ववाली शाखा श्रवण नक्षत्र को परिप्लावित करती हुई धनु-राशि के मूल और पूर्वाषाढ़ नक्षत्रों को लीन करती हुई क्षितिज में गुप्त हो जाती है। पच्छिमवाली शाखा में चमकीले तारे बहुत कम हैं। दक्षिण-पच्छिम क्षितिज के पास वृश्चिक के डंक के तारों को डुबाती हुई यह भी गुप्त हो जाती है। ज्येष्ठा नक्षत्र इस शाखा के पच्छिमी तट पर देख पड़ता है।

**उत्तर**—लघु सप्तर्षि के तारे ध्रुव से पच्छिम की ओर फैले हुए हैं। लघु सप्तर्षि के कुछ और पच्छिम अजगर लटका हुआ देख पड़ता है जिसके मुख के चार तारे अभिजित के पास तक फैले हुए देख पड़ते हैं। अजगर की पूँछ के पास सप्तर्षि मण्डल के ध्रुव-सूचक तारे उत्तर और उत्तर-पच्छिम दिशाओं के बीच क्षितिज के पास ही देख पड़ते हैं। इस सप्तर्षि मण्डल के अन्य तारे उत्तर-पच्छिम दिशा में देख पड़ते हैं।

ध्रुवतारा के पूरब कुछ ऊपर की ओर सिफियस के ४ मंद तारे हैं जिसके और पूरब काश्यप मण्डल के तारे अंग्रेजी के डबलू (W) अक्षर का आधार बनाते हुए देख पड़ते हैं। काश्यप मण्डल से नीचे उत्तर-पूर्व दिशा में परशु या पारसीक मण्डल के तारे क्षितिज के पास ही हैं।

**पूर्व**—पूर्व और उत्तर-पूर्व दिशाओं के बीच क्षितिज के पास ही अश्विनी नक्षत्र के तीन तारे उदय होते हुए देख पड़ते हैं। इसके ऊपर अंतरमदा (Andromeda) का वक्र देख पड़ता है जिसका आरम्भ पारसीक मण्डल के पास से होता है। इस वक्र पर पूर्वाभाद्रपद और उत्तरभाद्रपद नक्षत्रों के उत्तरवाले तारे हैं। इन दो नक्षत्रों के दो-दो तारे मिलकर एक वर्गाकार बनाते हैं जिसे भाद्रपदावर्ग अथवा (square of Pegasus) कहते हैं। वर्ग के नीचे वाले दो तारे उत्तराभाद्रपद नक्षत्र में हैं और ऊपर वाले तारे पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र में हैं। उत्तराभाद्रपद के तारों की रेखा की सीध में दक्खिन की ओर बढ़ने पर प्रायः उतनी ही दूरी पर जितनी दूरी पर ये दो तारे आपस में हैं वसंत-संपात विन्दु है जहाँ क्रान्तिवृत्त और विषुवद्वृत्त एक दूसरे को काटते हुए जान पड़ते हैं। जब सूर्य यहाँ देख पड़ता है तभी वसंत ऋतु का आरम्भ होता है और सूर्य उत्तर गोल में आता है। इसी दिन दिन रात समान होते हैं और इसी समय से दिन बड़ा और रात छोटी होने लगती है।

**पूर्व-दक्षिण** – इस दिशा में चमकीले तारे बहुत कम हैं। ज्येष्ठ के महीने में इस दिशा में जितने तारे थे वे सब इस महीने में दक्षिण-पच्छिम दिशा में हो गये हैं। क्षितिज के पास एक प्रथम-श्रेणी का तारा (Fomalhaut) अवश्य देख पड़ता है जिसे हिन्दी में कुम्भज कहना उचित प्रतीत होता है यद्यपि कुम्भज का पर्याय अगस्त्य तारा इससे बहुत भिन्न है। इसका नाम कुम्भज मैंने दो कारणों से रखा है। एक कारण तो यह है कि यह कुम्भ राशि के पास है, दूसरा कारण यह है कि यह ७,८ बजे संध्या के समय प्रायः आश्विन के महीने में दिखाई देने लगता है जब वर्षा ऋतु का अन्त होता है। जबकि अगस्त्य नामक तारे का उदय वर्षा ऋतु के ठीक मध्य में होता है और प्रातःकाल केवल थोड़ी देर तक देख पड़ता है। कुम्भज से कुछ

और दक्षिण की ओर तीन तारे समकोण त्रिभुज के तीन कोण विन्दु बनाते हुए देख पड़ते हैं। इनका नाम सारस रखा गया है क्योंकि अंग्रेजी में इन्हें Crane कहते हैं।

कुम्भज के ऊपर कुछ पूरब की ओर हटे हुए कुम्भराशि के मन्द मन्द तारे हैं। सारस के ऊपर और श्रवण नक्षत्र के नीचे दोनों के बीच में मकरराशि के मन्द तारे हैं।

**दक्षिण**—इस दिशा में इस समय क्षितिज के पास कोई चमकीले तारे नहीं हैं। श्रवण नक्षत्र बहुत ऊपर खस्वस्तिक के पास देख पड़ता है।

**दक्षिण-पच्छिम**—जैसे ज्येष्ठ के महीने में दक्षिण-पूर्व दिशा वृश्चिक और धनु राशियों के तारों से शोभायमान होती है इसी तरह इस महीने में दक्षिण-पच्छिम दिशा इन्हीं दो राशियों के तारों से जगमगा रही है। यहाँ विशेषता यह है कि इस समय धनुराशि के सभी तारे, तथा पूर्वाषाढ़ और उत्तराषाढ़ नक्षत्रों के भी तारे दिखाई पड़ रहे हैं। बिच्छू के और पच्छिम क्षितिज के पास विशाखा नक्षत्र के तारे भी दिखाई देते हैं।

**पच्छिम**—इस दिशा में इस समय कोई तारे विशेष महत्व के नहीं हैं। विशाखा के तारे कुछ दक्खिन हट कर हैं। स्वाती का तारा कुछ उत्तर की ओर हटा हुआ है परन्तु यह कहा जा सकता है कि प्रायः इसी दिशा में स्वाती का तारा है। स्वाती मण्डल के ऊपर मुकुट और मुकुट के ऊपर हरिकुलेश मण्डल के मन्द मन्द तारे हैं जिनकी चर्चा ज्येष्ठ मास के आकाश चित्र के पूरब दिशा के वर्णन में अच्छी तरह की जा चुकी है।

## मार्गशीर्ष मास का आकाश चित्र

इस मास में आकाश बहुत स्वच्छ रहता है। वैशाख, जेठ महीनों की धूल और सावन भादों के बादल कहीं देख नहीं पड़ते और न माघ, फागुन के कुहरा से ही दृष्टि को बाधा पहुँचती है। इसलिए इस महीने के आकाश-चित्र से ज्ञान और मनो-रंजन दोनों होते हैं। इस महीने के आकाश में पूरब दिशा में बहुत से नये तारे और तारा समूह देख पड़ते हैं जिनकी चर्चा प्राचीन साहित्य में भी अनेक स्थलों पर की गयी है।

**उत्तर**—क्षितिज के पास लघु सप्तर्षि के तारे लटके हुए देख पड़ते हैं। इस समय इनमें ध्रुव तारा सबसे ऊपर है। लघु सप्तर्षि के ऊपर सिफियस के तीन मन्द तारे पच्छिम की ओर फैले हुए देख पड़ते हैं। क्षितिज से जितने ऊपर ध्रुव तारा है, ध्रुव तारा से उतने ही ऊपर काश्यप मण्डल अंग्रेजी के एम् (M) अक्षर के आकार का देख पड़ता है। इसके चार बड़े तारे यामोत्तर वृत्त को लाँघकर पच्छिम की ओर

चले गये हैं, केवल एक तारा यामोत्तरवृत्त से कुछ ही पूरब है। काश्यप मण्डल के ऊपर अन्तरमदा का वक्र है जिसका केवल एक तारा अब यामोत्तर-वृत्त से पूरब है और सब पच्छिम की ओर चले गये हैं।

सिर के ऊपर—अश्विनी नक्षत्र बिलकुल सिर पर देख पड़ता है।

उत्तर पूरब—इस दिशा में कुछ पूरब की ओर और हटकर पुनर्वसु के दो तारे उदय हो चुके हैं। इनके ऊपर ठीक उत्तर-पूर्व दिशा में प्रजापति मण्डल चमक रहा है जिससे पाँच मुख्य तारे पंचभुज क्षेत्र बनाते हुए जान पड़ते हैं। इस मण्डल के उत्तर वाले दो तारे बहुत तेजवान हैं और नीचे ऊपर देख पड़ते हैं। नीचे वाले तारे प्रजापति और ऊपर वाले को ब्रह्महृदय कहते हैं। चमक में इसका स्थान चौथा है। आकाश में सबसे चमकीला तारा लुब्धक है जो इस समय पूर्व दिशा से कुछ दक्खिन है और क्षितिज के पास ही देख पड़ता है। दूसरा तारा अगस्त्य है जो अभी क्षितिज के ऊपर नहीं आया है। तीसरा तारा अभिजित है जो उत्तर-पच्छिम क्षितिज के पास देख पड़ता है और चौथा तारा ब्रह्महृदय है। ब्रह्महृदय के सम्मुख पंचभुज क्षेत्र के दक्खिन कोने पर अग्नि नामक तारा है।

प्रजापति मण्डल के ऊपर पारसीक मण्डल या परशुमण्डल है जिसके दक्षिण सिरे पर कृत्तिका नक्षत्र के ६ तारे पास ही पास देख पड़ते हैं। पारसीक मण्डल के ऊपर प्रायः सिर पर अश्विनी नक्षत्र के तीन तारे हैं जिनमें दो बड़े हैं।

पूर्व—इस दिशा में प्रश्वा नामक प्रथम श्रेणी का तारा उदय हो चुका है परन्तु क्षितिज के बिल्कुल पास है। इससे कुछ दक्षिण हटकर क्षितिज के पास ही लुब्धक अपनी दिव्य ज्योति से चमक रहा है। लुब्धक और प्रश्वा के ऊपर प्रसिद्ध आग्रहायण मण्डल (Orion) है जो अपनी दिव्य ज्योति, आकार और प्रसिद्धि के कारण अत्यन्त प्राचीन काल से महत्वपूर्ण समझा जाता है। लोकमान्य तिलक ने इसी के सूक्ष्म विचार से अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ ओरायन (Orion) में सिद्ध किया है कि वेद के जिस मंत्र में इसकी चर्चा की गयी है वह आज से कम से कम ६००० वर्ष पहले प्रकाशित हुआ होगा। इसको कालपुरुष भी कहते हैं। इसकी चर्चा यूनानी और पारसी साहित्य में बहुत आलंकारिक भाषा में की गयी है। इस मण्डल के बीच में तीन चमकीले तारे प्रायः एक ही रेखा में पास ही पास देख पड़ते हैं जिन्हें इल्वक कहते हैं। इनमें सबसे ऊपर वाला तारा प्रायः विषुवद्वृत्त पर है इसलिए क्षितिज के जिस विन्दु पर यह तारा उदय होता है वही ठीक पूर्व दिशा है और जहाँ अस्त होता है वही पच्छिम दिशा है। आग्रहायण के चारों कोनों पर चार तारे अपनी अपूर्व छटा दिखलाते हैं। इनमें उत्तरवाला नीचे का तारा कुछ कुछ लाल रंग का

देख पड़ता है। इसे ही आर्द्रा नक्षत्र का योग तारा कहते हैं। इसके ऊपरवाला तारा मृगशिरा नक्षत्र का योग तारा कहलाता है। दक्खिन की ओर का ऊपरवाला तारा भी प्रथम श्रेणी का है। गाँववाले इस मण्डल को हन्नाहन्नी कहते हैं और जाड़े की रात में इसकी स्थिति से समय का पता लगाते हैं। आग्रहायण मण्डल के दक्खिन कई तारे मंद ज्योति के हैं जिनसे शशक का आकार बना हुआ जान पड़ता है। इसीलिए इनको शशक (Leporis) कह सकते हैं।

आग्रहायण के ऊपर कुछ उत्तर हटकर रोहिणी नक्षत्र है जिसका नीचे वाला तारा प्रथम श्रेणी का कुछ कुछ लाल रंग का है। इसी रंग के कारण इसका नाम रोहिणी पड़ा। रोहिणी नक्षत्र के ५ तारों से जो आकार बनता है वह अङ्गरेजी के (V) अक्षर के सदृश होता है। रोहिणी नक्षत्र के उत्तर प्रजापति मंडल और ऊपर कुछ उत्तर की ओर कृत्तिका पुंज है जिसे गाँव वाले कचपचिया कहते हैं। इससे भी रात को समय जानने का काम लिया जाता है। कृत्तिका के ऊपर प्रायः शिर पर अश्विनी नक्षत्र है।

जिन तारापुंजों की चर्चा इस समय की गयी है और जो इस समय पूर्व दिशा में देख पड़ते हैं जाड़े की ऋतु में रात भर दिखाई देते हैं इसलिए इनको शीतकाल के नक्षत्र (Winter constellations) कहते हैं।

**पूर्व-दक्षिण**—इस दिशा में कोई चमकीले तारे नहीं देख पड़ते। शशक कुछ पूरब है जिसकी चर्चा पहले हो चुकी है।

**दक्षिण**—इस दिशा में क्षितिज के पास तीन तारों का पुंज है जिसे अङ्गरेजी में फीनिक्स कहते हैं। बहुत ऊपर तिमिमंडल देख पड़ता है जिसका मुँह ह्वेल मछली के आकार का नीचे की ओर लटका हुआ और फैला हुआ जान पड़ता है। इसके तारे सभी धीमी ज्योति के हैं।

**दक्षिण-पच्छिम**—इस दिशा में इस समय सारस और कुम्भज या दूसरा अगस्त देख पड़ते हैं। दूसरे की चर्चा पहले की जा चुकी है।

**पच्छिम**—दक्षिण और पच्छिम दिशाओं के बीच क्षितिज के पास मकर राशि के मन्द मन्द तारे फैले हुए हैं। इनके ऊपर कुम्भ राशि के तारे भी देख पड़ते हैं।

**पच्छिम**—इस दिशा में क्षितिज के पास ही श्रवण नक्षत्र के तारे देख पड़ते हैं। श्रवण के ऊपर कुछ उत्तर हटकर धनिष्ठा के तारे हैं। श्रवण के बहुत ऊपर पूर्वा भाद्रपद और उत्तरा भाद्रपद के तारे हैं जिनका वर्गाकार भी बहुत ही साफ-साफ देख पड़ता है। वर्गाकार क्षेत्र के नीचेवाली भुज के दो तारे पूर्वाभाद्रपद और ऊपर वाले भुज के दो तारे उत्तरा भाद्रपद के तारे कहलाते हैं।

**उत्तर-पच्छिम**—इस दिशा में अभिजित नक्षत्र क्षितिज के पास ही देख पड़ता है। अभिजित के ऊपर हंसमंडल के तारे हैं।

इससे और उत्तर क्षितिज के पास अजगर के मुख के कुछ तारे देख पड़ते हैं।

**आकाश-गंगा**—इस समय आकाशगंगा पूर्व क्षितिज के पास से उत्तर-पच्छिम क्षितिज तक फैली है। पूर्व क्षितिज में यह प्रश्वा को उत्तर तट पर और लुब्धक को दक्खिन तट पर छोड़ती हुई आग्रहायण के उत्तर, अग्नि और ब्रह्महृदय के बीच से होती हुई पारसीक मंडल और काश्यप मंडल के मध्य हंसमंडल के पास दो शाखाओं में बँटती हुई और श्रवण को दक्खिन तट पर छोड़ती हुई पच्छिम और उत्तर-पच्छिम क्षितिज में विलीन हो जाती है।

## फाल्गुन मास का आकाशचित्र

**सिर पर**—मिथुनराशि इस समय ठीक सिर पर है। पुनर्वसु के दोनों तारे प्रायः खस्वस्तिक पर और प्रश्वा कुछ दक्खिन है।

**उत्तर**—लघुसप्तर्षि ध्रुवतारा से पूर्व की ओर फैला हुआ है। ध्रुवतारा से पच्छिम सिफियस के तीन तारे हैं जिनमें से एक क्षितिज से बिल्कुल मिला हुआ है। लघुसप्तर्षि के पूर्व अजगर की लपेट है जिसका मुँह अभी क्षितिज से नीचे है।

**उत्तर-पूर्व**—इस दिशा में सप्तर्षि मंडल के सातों तारे दिखाई पड़ रहे हैं। सप्तर्षि के ऊपर सर्पाकार मंद-मंद तारे हैं।

उत्तर-पूर्व और पूर्व दिशाओं के बीच क्षितिज के पास ही कुछ कुछ लाल रंग का स्वाती तारा है।

**पूरब**—इस दिशा में क्षितिज के पास कन्या राशि के तारे दिखाई पड़ रहे हैं। अभी चित्रा उदय नहीं हुआ है। कन्या राशि के ऊपर सिंहराशि के सब तारे दिखाई पड़ रहे हैं। नीचे वाला अकेला तारा उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र का है। इसके ऊपर दो तारे पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र के हैं। पूर्वाफाल्गुनी के ऊपर मघा नक्षत्र के तारे हंसिया के आकार के देख पड़ते हैं। इस हंसिया के नीचे के दो तारे बहुत चमकीले हैं जिनमें दक्खिनवाला तारा मघा का योगतारा है। यह भी कुछ कुछ लाल रंग का देख पड़ता है।

हँसिया के ऊपर बहुत मंद-मंद तारे हैं। उत्तरवाले तारों को पुष्यनक्षत्र और दक्खिन वालोंतारों को आश्लेषा नक्षत्र कहते हैं। यहीं कर्कराशि भी है। पुनर्वसु और मघा के बीच में जितने मंद-मंद तारे हैं सभी कर्कराशि में कहे जा सकते हैं।

पूर्व और पूर्व-दक्षिण दिशाओं के बीच ४,५ तारे क्षितिज के पास ही देख पड़ते हैं। ये हस्तनक्षत्र के तारे हैं।

पूर्व क्षितिज से लेकर सिर के ऊपर तक वरन् कुछ और पच्छिम तक जितने नक्षत्र क्रान्तिवृत्त के पास देख पड़ते हैं उनको वर्षा के नक्षत्र कहते हैं। इसलिए नहीं कि ये वर्षा ऋतु में देख पड़ते हैं वरन् इसलिए कि जब सूर्य इन नक्षत्रों में रहता है तभी यहाँ वर्षा होती है। वर्षा के नक्षत्रों के नाम क्रमानुसार यह है :—आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, आश्लेषा, मघा, पूर्वा फाल्गुनी, उत्तरा फाल्गुनी, हस्त और चित्रा।

**पूर्व-दक्षिण**—इस दिशा में कोई प्रसिद्ध तारा इस समय नहीं देख पड़ता।

**दक्षिण**—इस दिशा में क्षितिज के पास कई तेजवान तारों का समूह है जो जहाज के आकार का देख पड़ता है इसीलिए इसको नौका पुंज (Argo Navis) कहते हैं। इस समूह का प्रधान तारा अगस्त यामोत्तरवृत्त से पच्छिम हो गया है और क्षितिज के पास देख पड़ता है। चमक में इसका स्थान दूसरा है। पहला स्थान लुब्धक को प्राप्त है जो इससे ठीक ऊपर देख पड़ता है। नौका पुंज के ऊपर लुब्धक मंडल है।

**पच्छिम दक्षिण**—इस दिशा में क्षितिज के पास कोई चित्ताकर्षक नक्षत्र नहीं है। कुछ ऊपर शशक और इससे भी ऊपर प्रसिद्ध आग्रहायण मंडल हैं। आग्रहायण मंडल के ऊपर प्रायः सिर पर मिथुन राशि के तारे हैं।

**पच्छिम**—इस दिशा में कुछ उत्तर को हटकर अश्विनी नक्षत्र क्षितिज के पास ही हैं। इससे ऊपर २, ३ बहुत मंद तारे हैं जिसे भरणी नक्षत्र कहते हैं। भरणी से कुछ और उत्तर तीन तारे त्रिकोण बनाते हुए देख पड़ते हैं। भरणी के ऊपर कुछ पच्छिम की ओर कृत्तिका नक्षत्र है। कृत्तिका के कुछ ऊपर और पच्छिम रोहणी नक्षत्र है। कृत्तिका से उत्तर पारसीक मंडल है इन दोनों नक्षत्रों के ऊपर प्रजापति मंडल है जिसका अग्नि तारा कृत्तिका के ऊपर और ब्रह्महृदय पारसीक के ऊपर है। ब्रह्महृदय के ऊपर प्रजापति का तारा है। पारसीक और प्रजापति मंडलों के उत्तर वाले तारे ब्रह्महृदय, प्रजापति आदि उत्तर पच्छिम दिशा में देख पड़ते हैं।

त्रिकोण के उत्तर अंतरमदा के कुछ तारे क्षितिज के पास देख पड़ते हैं।

**उत्तर पच्छिम**—इस दिशा में पारसीक और प्रजापति मंडल के उत्तर वाले तारे हैं जिनकी चर्चा अभी हो चुकी है। इस दिशा से कुछ उत्तर और हटकर काश्यप मंडल के तारे क्षितिज के पास हैं।

**आकाश-गंगा**—इस समय उत्तर पश्चिम के कोने से दक्खिन क्षितिज तक फैली हुई है। उत्तर-पश्चिम क्षितिज से आरम्भ कर के इसमें या इसके आसपास कश्यप, पारसीक, प्रजापति, आग्रहायण, लुब्धक मंडल और नौका पुंज के तारे हैं।

इन चार मासों के आकाश चित्रों और इनके वर्णनों से आकाश के सभी सभी प्रधान तारों और तारासमूहों की जानकारी की जा सकती है। इनकी सहायता से रात्रि में जब आकाश निर्मल हो दिशा, देश और काल का ज्ञान सहज ही हो सकता है।

**इस प्रकार नक्षत्रग्रहयुत्यधिकार नामक आठवें अध्याय का विज्ञान भाष्य समाप्त हुआ।**

---

# नवम अध्याय

# उदयास्ताधिकार

## (संक्षिप्त वर्णन)

[ १ श्लोक—सूर्य के निकट आ जाने के कारण ग्रहों और नक्षत्रों के अदृश्य होने का विचार। २-३ श्लोक—ग्रहों के उदय और अस्त होने की दिशा। ४-५ श्लोक—ग्रहों का कालांश जानने की रीति। ६-६ श्लोक— ग्रहों के परम कालांश। १०-११ श्लोक—यह जानने की रीति कि किसी इष्टकाल में उदय या अस्त होने को कितने दिन शेष हैं या बीत गये हैं। १२-१५ श्लोक—किस तारे का क्या परम कालांश है। १६-१७ श्लोक—तारे के दृश्य या लोप होने के दिन को जानने की रीति। १८ श्लोक—उन तारों के नाम जो कभी अदृश्य नहीं होते ]

इस अध्याय में यह बतलाया गया है कि ग्रहों और तारों का उदय और अस्त कब होता है और कैसे जाना जाता है। यहाँ उदय और अस्त के अर्थ साधारण उदय और अस्त के अर्थों से भिन्न हैं। साधारणतः जब सूर्य, चन्द्रमा इत्यादि पूर्व क्षितिज के ऊपर आ जाते हैं तब इनका उदय समझा जाता है और जब ये पच्छिम क्षितिज के नीचे चले जाते हैं तब इनका अस्त समझा जाता है। यह पृथ्वी की दैनिक गति के कारण होता है जिसे पुराने आचार्य प्रवह-गति कहते थे। इसके सिवा जब ग्रह चन्द्रमा या तारे सूर्य के बहुत पास हो जाते हैं जिससे वे सूर्योदय के लगभग पूर्व क्षितिज के ऊपर आते हैं और सूर्यास्त के लगभग पच्छिम क्षितिज के नीचे चले जाते हैं तब भी वे अस्त कहे जाते हैं। ऐसी दशा में वे सूर्य के तीव्र प्रकाश के कारण देखे नहीं जा सकते। जिस समय वे सूर्य के निकट आने के कारण अदृश्य हो जाते हैं उस समय से वे अस्त समझे जाते हैं और जिस समय वे सूर्य से इतनी दूर हो जाते हैं कि सूर्योदय के कुछ पहले या सूर्यास्त के कुछ पीछे देख पड़ने लगते हैं उस समय उनका उदय समझा जाता है। इस अधिकार में इसी प्रकार के उदय अस्त की बातें बतलायी गयी हैं। पाश्चात्य ज्योतिषी इसको heliacal rising and setting कहते हैं।

अध्याय का प्रयोजन—

**अथोदयास्तमययोः परिज्ञानं प्रकीर्त्यते।**
**दिवाकरकराक्रान्त मूर्तीनामल्पतेजसाम् ॥१॥**

**अनुवाद**—(१) सूर्य के प्रकाश से आक्रान्त होने के कारण अथवा दब जाने के कारण अल्प प्रकाशवाले पिंडों का जो उदय अस्त होता है उसके जानने की रीति बतलायी जाती है।

**विज्ञान भाष्य**—इसकी व्याख्या ऊपर की जा चुकी है।

**उदय और अस्त की दिशा—**

> **सूर्यादभ्यधिकाः पश्चादस्तं जीवकुजार्कजाः।**
> **ऊनाः प्रागुदयं यान्ति शुक्रज्ञौ वक्रिणौ तथा ॥२॥**
> **ऊनाः विवस्वतः प्राच्यामस्तं चन्द्रज्ञभार्गवाः।**
> **व्रजन्त्यभ्यधिकाः पश्चादुदयं शीघ्रयायिनः ॥३॥**

**अनुवाद**—(२) जब गुरु, मंगल और शनि के भोगांश सूर्य के भोगांश से कुछ अधिक होते हैं तब इनका पच्छिम में अस्त होता है और जब इनके भोगांश से कुछ कम होते हैं तब इनका पूर्व में उदय होता है। इसी प्रकार वक्री शुक्र और बुध का भी उदय अस्त होता है, अर्थात् जब वक्री शुक्र और बुध के भोगांश सूर्य के भोगांश से अधिक होते हैं तब इनका पच्छिम में अस्त और कम होते हैं तब पूर्व में उदय होता है। (३) चन्द्रमा, ( मार्गी ) बुध और शुक्र के भोगांश सूर्य के भोगांश से कम होते हैं तब ये पूर्व में अस्त होते हैं और जब ये तीव्र गति के कारण सूर्य से कुछ आगे बढ़ जाते हैं तब पच्छिम में उदय होते हैं।

**विज्ञान भाष्य**—इन दो श्लोकों में संक्षेप में यह बतलाया गया है कि सूर्य, चन्द्रमा, मंगल, बुध इत्यादि के भोगांशों से अथवा स्पष्ट स्थानों से मोटी रीति से कैसे जाना जा सकता है कि कौन ग्रह किस दिशा में उदय या अस्त होगा। इस काम के लिए ग्रहों के दो भाग कर दिये गये हैं। एक भाग में गुरु, मंगल और शनि हैं जिनकी गति सूर्य की गति से मंद है और दूसरे भाग में बुध, शुक्र और चन्द्रमा हैं जिनकी गति सूर्य की गति से तीव्र है। इनमें भी बुध और शुक्र की गतियों में विशेषता होने के कारण कुछ भिन्नता है।

गुरु, मङ्गल और शनि की अपेक्षा सूर्य अधिक चलता है इसलिए सूर्य ही गुरु, मङ्गल और शनि की ओर बढ़ता हुआ देख पड़ता है। जब सूर्य इनके इतना निकट पहुँच जाता है कि ये अदृश्य हो जाते हैं तब सूर्य के भोगांश से इनका भोगांश अधिक रहता है क्योंकि भोगांश की नाप पच्छिम से पूरब की ओर होती है। अदृश्य होने के पहले ये तीनों ग्रह सूर्यास्त के पीछे पच्छिम क्षितिज के पास ही देख पड़ते हैं और वहीं गोधूली प्रकाश की तीव्रता के कारण अदृश्य हो जाते हैं इसलिए कहा जाता है कि ये तीन ग्रह पच्छिम में अस्त होते हैं। कुछ दिन में जब सूर्य इनसे आगे

बढ़ जाता है और इनका भोगांश सूर्य के भोगांश से कम हो जाता है तब ये फिर पूर्व में सूर्योदय के कुछ पहले दिखलाई पड़ने लगते हैं। इसलिए कहा जाता है कि पूर्व में इनका उदय होता है।

जब वक्री बुध और शुक्र के भोगांश सूर्य के भोगांश से अधिक होते हैं तब ये सूर्यास्त के उपरान्त पच्छिम क्षितिज में देख पड़ते हैं और वहीं अदृश्य हो जाते हैं। कुछ दिन में ये ग्रह अपनी वक्र गति के कारण सूर्य की दूसरी ओर बहुत शीघ्र चले जाते हैं और इनके भोगांश सूर्य के भोगांश से कम हो जाते हैं। ऐसी दशा में ये सूर्योदय के पहले पूर्व क्षितिज में फिर दीखने लगते हैं। इसलिए कहा जाता है कि वक्री बुध और शुक्र भी पच्छिम में अस्त और पूर्व में उदय होते हैं।

परन्तु चन्द्रमा तथा मार्गी बुध और शुक्र की गति सूर्य की गति से अधिक होती है इसलिए जब ये सूर्य की ओर बढ़ते हुए उसके पास इतना पहुँच जाते हैं कि अदृश्य हो जाते हैं तब इनके भोगांश सूर्य के भोगांश से कम होते हैं और ये पूर्व क्षितिज में ही सूर्योदय के पहले अदृश्य होते हैं। इसलिए कहा जाता है कि ये पूर्व में अस्त होते हैं। जब ये सूर्य के आगे बढ़ जाते हैं तब इनके भोगांश सूर्य के भोगांश से अधिक हो जाते हैं और सूर्यास्त के उपरान्त पच्छिम क्षितिज में दीखने लगते हैं। इसलिए कहा जाता है कि चन्द्रमा और मार्गी बुध और शुक्र पच्छिम में उदय होते हैं।

## कालांश जानने की रीति—

**सूर्यास्तकालिकौ पश्चात्प्राच्यामुदयकालिकौ।**
**दिवाकरग्रहौ कुर्यात् दृक्कर्माथ ग्रहस्य तु ॥४॥**
**तयोर्लग्नान्तरप्राणाः कालांशाः षष्टिभाजिताः।**
**प्रतीच्यां षड्भयुतयोस्तद्वल्लग्नान्तरासवः ॥५॥**

अनुवाद—(४) यदि पच्छिम में किसी ग्रह के उदय या अस्त होने का समय जानना हो तो अनुमान से जाने हुए दिन के सूर्यास्त काल के सूर्य और ग्रह को स्पष्ट करे और पूरब में किसी ग्रह के उदय या अस्त होने का समय जानना हो तो उस दिन के सूर्योदय-काल के सूर्य और ग्रह को स्पष्ट करे तथा ग्रह का दृक्कर्म संस्कार करे। दृक्कर्म संस्कृत ग्रह और सूर्य के उदय लग्नों के असुओं का अन्तर निकाले और इसको ६० से भाग दे तो ग्रह का पूर्व में उदय या अस्त सम्बन्धी कालांश ज्ञात होता है। यदि ग्रह का पच्छिम में उदय या अस्त सम्बन्धी कालांश जानना हो तो सूर्य और ग्रह के भोगांश में ६ राशि जोड़ने से जो आवे उनके लग्नों के असुओं के अन्तर को ६० से भाग देकर कालांश जानना चाहिए।

**विज्ञान भाष्य**—सूर्य के उदय होने से जितने समय पहले कोई ग्रह पूर्व क्षितिज में आता है अर्थात् उदय होता है उस समय को उस ग्रह का कालान्तर कहते हैं। लग्न काल की गणना सूक्ष्मता के लिए असुओं में की जाती है और विषुवद्-वृत्त की एक कला का उदय एक असु में होता है। इसलिए ६० काल का उदय ६० असुओं में होता है परन्तु ६० कला एक अंश के समान है। इसलिए सूर्य और ग्रह के उदय-कालों के अन्तर को जो प्राय· असुओं में होता है और जिसे ५ वें श्लोक में लग्नान्तर-प्राण या लग्नान्तरासु कहा गया है ६० से भाग देने पर जो आता है उसको अंशों में समझ लेना चाहिए, इसी को ग्रह का कालांश कहते हैं।

पृष्ठ ५६१ में बतलाया गया है कि यह जानने के लिए कि ग्रह किस समय क्षितिज में लग्न होता है इसके स्पष्ट भोगांश में आक्ष और आयन दृक्कर्म संस्कार करना चाहिए क्योंकि स्पष्टाधिकार के अनुसार ग्रह का जो भोगांश आता है उससे तो केवल यह मालूम होता है कि ग्रह अपनी कक्षा में कहाँ है। परन्तु ग्रह की कक्षा क्रान्ति-वृत से भिन्न होती है इसलिए जिस समय ग्रह का क्रान्तिवृत्त वाला विन्दु क्षितिज पर आता है उस समय ग्रह का बिम्ब क्षितिज पर नहीं वरन् अपने शर के अनुसार कुछ आगे या पीछे उदय होता है (देखो चित्र १०७, १०८) जिसका ज्ञान दृक्कर्म संस्कार से ही होता है। इसीलिए चौथे श्लोक में पहले दृक्कर्म संस्कार आदि करने को कहा गया है। दृक्कर्म संस्कार करने पर जब ग्रह के क्षितिज पर का समय ठीक ठीक ज्ञात हो जाय तभी यह जाना जा सकता है कि सूर्योदय से कितना पहले वह ग्रह पूर्व क्षितिज में लग्न होता है।

परन्तु जब ग्रह का उदय या अस्त पश्चिम में होता है तब सूर्यास्तकालिक सूर्य और ग्रह का समय स्पष्ट किया जाता है क्योंकि तब यह जानने की आवश्यकता पड़ती है कि सूर्यास्त से कितने समय पीछे ग्रह का अस्त होता है। इस काम के लिए भी ग्रह में दृक्कर्म संस्कार की आवश्यकता पड़ती है जैसा कि उदय लग्न के समय की जाती है। अब दृक्कर्म संस्कृत ग्रह अथवा भास्कराचार्यजी के शब्दों में दृग्ग्रह और सूर्य के अस्तलग्नासुओं का अन्तर जानना चाहिए अर्थात् यह देखना चाहिए कि जिस समय सूर्य अस्त होता है उस समय से कितने असु उपरान्त इष्ट ग्रह का बिम्ब पश्चिम क्षितिज पर आता है। इन असुओं को ६० से भाग देने पर अस्त समय के कालांश अथवा अस्तांश का ज्ञान हो जाता है। परन्तु ५वें श्लोक के उत्तरार्ध में बतलाया गया है कि अस्तकालिक सूर्य और दृग्ग्रह के भोगांशों में ६ राशि या १८० अंश जोड़ कर दोनों के लग्नासुओं का अन्तर निकाले। इसका कारण यह है कि जिस समय सूर्य अस्त होता रहता है उस समय पूर्व क्षितिज में क्रान्तिवृत्त का वह विन्दु लग्न

होता है जो सूर्य से १८० अंश आगे रहता है। इसी प्रकार जब दृग्ग्रह अस्त होता रहता है तब भी पूर्व क्षितिज में वह विन्दु लग्न रहता है जो दृग्ग्रह से १८० अंश आगे है। इसलिए यदि यह मालूम हो जाय कि सूर्य और दृग्ग्रह के अस्तकालों में पूर्व क्षितिज के लग्नों के उदयासुओं में क्या अन्तर होता है तो भी अस्तांश या कालांश का ज्ञान हो सकता है।

ग्रहों के परम कालांश—

**एकादशामरेड्यस्य तिथिसङ्ख्याऽर्कजस्य तु।**
**कालांशा भूमिपुत्रस्य दश सप्ताधिकास्तथा ॥६॥**
**पश्चादस्तमयोऽष्टाभि: उदय: प्राङ्महत्तया।**
**प्रागस्तमुदय: पश्चादल्पत्वाद्दशभि: भृगो: ॥७॥**
**एवं बुधो द्वादशभि: चतुर्दशभिरंशकै:।**
**वक्री शीघ्रगतिश्चार्कात्करोत्यस्तमयोदयौ ॥८॥**
**एभ्योऽधिकै: कालभागैर्दृश्या न्यूनैरदर्शना:।**
**भवन्ति लोके खचरा भानुभाग्रस्तमूर्तय: ॥९॥**

**अनुवाद**—(६) गुरु का परमकालांश ११, शनि का १५ और मङ्गल का १७ है। (७) शुक्र का बिम्ब बड़ा देख पड़ने के कारण पच्छिम में अस्त होने का और पूर्व में उदय होने का परमकालांश ८ है परन्तु बिम्ब छोटा देख पड़ने के कारण इसके पूर्व में अस्त होने का और पच्छिम में उदय होने का परमकालांश १० है। (८) इसी प्रकार वक्री और शीघ्र गति वाला बुध जब सूर्य से १२ कालांश पर रहता है तब पच्छिम में उसका अस्त और पूर्व में उदय होता है। परन्तु इसका पूर्व में अस्त होने और पच्छिम में उदय होने का कालांश १४ है। (९) सूर्य के प्रकाश से ग्रस्त होने के कारण अथवा दब जाने के कारण यदि किसी ग्रह का किसी समय का कालांश उसके परमकालांश से अधिक हुआ तो उस समय वह ग्रह देख पड़ता है और कम हुआ तो नहीं देख पड़ता।

**विज्ञान भाष्य**—इन श्लोकों में ग्रहों के कालांशों की वह सीमा बतलायी गयी है जिससे अधिक होने पर ग्रह देख पड़ते हैं और कम होने पर नहीं देख पड़ते। इसलिए इस सीमा को परमकालांश कहा जा सकता है। प्रत्येक ग्रह का परम-कालांश भिन्न है। इसका कारण यह है कि जिस ग्रह का बिम्ब बड़ा होता है वह सूर्य के पास होने पर भी सुगमतापूर्वक देखा जा सकता है और जिसका बिम्ब छोटा होता है वह कुछ कठिनाई से देखा जा सकता है। दूर के ग्रहों में बृहस्पति का बिम्ब सबसे बड़ा है इसलिए इसका परम कालांश ११

माना गया है अर्थात् यदि सूर्योदय से ११ अंश या ११० पल ४४ मिनट पहले बृहस्पति उदय हो अथवा सूर्यास्त से इतना ही समय पीछे अस्त हो तो यह प्रातः-काल या सायङ्काल के संधि-प्रकाश में भी देखा जा सकता है। इसलिए जब बृहस्पति का कालांश घटते घटते ११ हो जाता है तब यह पच्छिम क्षितिज में अदृश्य हो जाता है। इसके बाद जब इसका कालांश घटते घटते शून्य हो जाता है तब यह सूर्य के साथ उदय या अस्त होता है। इस समय से इसका कालांश बढ़ने लगता है और जब तक ११ अंश नहीं होता तब तक यह अदृश्य रहता है क्योंकि सूर्य के तीव्र प्रकाश में यह देखा नहीं जा सकता। इसी को साधारण बोलचाल में गुरु-आदित्य अथवा 'गुरु-बादिक' भी कहते हैं। यह अवधि साधारणतः १ महीने की होती है। इस अवधि में हिन्दू लोग विवाह, मुंडन इत्यादि कोई शुभ काम नहीं करते।

शनि का बिम्ब गुरु के बिम्ब से छोटा और मङ्गल के बिम्ब से बड़ा होता है इसलिए शनि का परमकालांश १५ और मङ्गल का १७ माना गया है। परन्तु शुभ कामों में इनके उदय अस्त का विचार नहीं किया जाता है।

शुक्र के परमकालांश ८ और १० माने गये हैं। इसका कारण यह है कि जब शुक्र वक्री होकर पच्छिम में अस्त होता है और पूर्व में उदय होता है तब पृथ्वी से इसका अन्तर बहुत कम रहता है क्योंकि यह सूर्य और पृथ्वी के बीच में रहता है (देखो स्पष्टाधिकार पृष्ठ १०१—१०३)। निकट रहने से इसका बिम्ब बहुत बड़ा देख पड़ता है इसलिए यह सन्धि प्रकाश में बहुत देर तक देखा जा सकता है। इसकी सीमा ८ कालांश ३२ मिनट या ८० पल की मानी गयी है अर्थात् जब सूर्यास्त के उपरान्त ३२ मिनट से भी कम समय में शुक्र अस्त होता है तब नहीं देख पड़ता और कहा जाता है कि शुक्र पच्छिम में अस्त हो गया। इसके बाद जब शुक्र सूर्योदय से ३२ मिनट पहले उदय होने लगता है तब यह फिर देख पड़ने लगता है और कहा जाता है कि पूर्व में शुक्र उदय हो गया। यह अवधि एक सप्ताह से अधिक नहीं होती क्योंकि जब शुक्र वक्री रहता है तब शुक्र और सूर्य का अन्तर दोनों की गतियों के योग के समान प्रतिदिन घटता या बढ़ता है इसलिए शुक्र बहुत जल्द सूर्य के पीछे चला जाता है।

परन्तु जब शुक्र पूर्व में अस्त और पच्छिम में उदय होता है तब इसका परम कालांश १० होता है क्योंकि इस समय यह पृथ्वी से बहुत दूर सूर्य की दूसरी ओर रहता है (देखो, चित्र २१, २२)। दूर रहने से शुक्र का बिम्ब छोटा देख पड़ता है इसलिए यह संध्या प्रकाश में उतनी देर तक नहीं देख पड़ता जितनी देर तक वक्री

होने पर देख पड़ता है। जब यह पूर्व में अस्त होता है तब मार्गी रहता है अर्थात् इसकी गति उसी ओर को होती है जिस ओर को सूर्य चलता हुआ देख पड़ता है इसलिए इन दोनों का अन्तर दोनों की गतियों के अन्तर के समान प्रति दिन घटता या बढ़ता है। इसलिए शुक्र के अस्त होने की यह अवधि दो महीने के लगभग की होती है।

जब तक शुक्र अस्त रहता है तब तक भी हिन्दुओं में विवाह, मुण्डन इत्यादि कोई शुभ काम नहीं किये जाते।

शुक्र की तरह बुध भी जब वक्री रहता है तब पृथ्वी के निकट रहने के कारण बड़ा देख पड़ता है और इसका परम कालांश १२ होता है। परन्तु जब यह पृथ्वी से वहुत दूर सूर्य की दूसरी ओर रहता है तब छोटा देख पड़ता है और इसका परम कालांश १४ होता है।

बुध के अस्त होने का विचार विवाह, मुण्डन इत्यादि में नहीं किया जाता।

यहाँ तक तो यह बतलाया गया कि सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार ग्रहों के उदय और अस्त होने की गणना किस प्रकार की जाती है और इनके परम कालांश क्या हैं। अब यहाँ दो प्रश्न उपस्थित होते हैं, एक तो यह कि क्या कालांश जानने की यह रीति शुद्ध है, दूसरे यह कि क्या ये परमकालांश ठीक हैं। इसका उत्तर देना इसलिए सुगम है कि इसकी जांच इन ग्रहों के प्रत्यक्ष दर्शन से की जा सकती है। क्योंकि इनके उदय अस्त की परिभाषा ही ऐसी है कि जब तक ये सूर्य के निकट होने के कारण बिना किसी यन्त्र की सहायता के देखे न जा सकें तभी तक इनको अस्त समझना चाहिये अन्यथा उदय। इस कसौटी पर कसने से तो यही सिद्ध होता है कि सूर्य-सिद्धान्त अथवा अन्य किसी भारतीय[1] ज्योतिष सिद्धान्त के आधार पर निकाले हुए उदय या अस्त कालों में तो कभी-कभी दस-दस पन्द्रह-पन्द्रह दिन का अन्तर पड़ जाता है। यह प्रकट है कि कालांश की शुद्ध-शुद्ध गणना तभी संभव है जब ग्रहों का स्पष्ट भोगांश और शर बिलकुल शुद्ध हों। परन्तु भारतीय सिद्धान्तों के आधार पर जाने गये भोगांश और शर ठीक नहीं होते जैसा कि पिछले अध्यायों के अनेक स्थानों में बतलाया जा चुका है। उदाहरण के लिये (पूर्णिमान्त) चैत्र कृष्ण ११ भौमवार सम्वत् १६८३ वि० तदनुसार २६ मार्च सन् १६२७ की मध्य रात्रि

१. आचार्य केतकर का ज्योतिर्गणित भारतीय ज्योतिष सिद्धान्त के आधार पर नहीं बनाया गया है वरन् पाश्चात्य सिद्धान्तों के आधार पर बनाया गया है जिनमें अर्वाचीन आविष्कारों की भी सहायता ली गयी है।

| | मंगल | | | बुध | | | गुरु | | | शुक्र | | | शनि | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | रा | अं | क | रा | अं | क | रा | अं | क | रा | अं | क | रा | अं | क |
| विश्व पंचांग[१] | १ | २५ | ३८ | १० | २१ | ० | १० | २९ | ५० | ० | १८ | ३६ | ७ | ९ | २६ |
| भारतभूषण पंचांग[२] | १ | २५ | ४० | १० | १९ | ३० | १० | २४ | ३६ | ० | १६ | ३८ | ७ | १४ | ११ |
| गणेशदत्त शर्मा का पंचांग[३] | १ | २५ | ४० | १० | १९ | ३० | १० | २४ | ३६ | ० | १६ | ३८ | ७ | १४ | ११ |
| नवल किशोर प्रेस का पंचांग[४] | १ | २६ | ५२ | १० | २१ | ४७ | १० | २४ | ४४ | ० | १५ | ४८ | ७ | १४ | १८ |
| विक्रम विजय पंचांग[५] | १ | २५ | ४० | १० | १७ | ५८ | १० | २२ | ४२ | ० | १६ | ३७ | ७ | १४ | २० |
| ज्योतिर्गणित के अनुसार[६] | १ | २६ | ५३ | १० | २२ | २० | १० | २३ | ५४ | ० | १५ | ३५ | ७ | १४ | ४९ |

(नोट—निर्देशों के लिए पृष्ठ ६६० देखें)

काल के ५ तारा-ग्रहों के निरयन भोग ६ पंचांगों के अनुसार दिये जाते हैं जिनसे यह भी पता लगेगा कि ग्रहों की गणना में हमारे यहाँ भिन्न-भिन्न मतों के अनुसार कितना भेद पड़ता है। (देखें पृष्ठ ६५६)

प्रत्येक ग्रह के भोगांशों की तुलना करने से यह प्रकट हो जाता है कि शुद्ध सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार निकाले हुए भोगांश ज्योतिर्गणित अथवा दृग्गणित से निकाले हुए भोगांशों से बहुत भिन्न है। गुरु और शनि के भोगांश तो पाँच-पाँच छः छः अंश भिन्न हैं इसके प्रतिकूल मकरंद सारणी के अनुसार जाने हुए भोगांश दृग्गणित से बहुत कुछ मिलते-जुलते हैं। इसलिए ग्रहों के उदय अस्त का विचार सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार कदापि ठीक नहीं हो सकता। इसके सिवा यह तो दिखलाया ही जा चुका है कि दृक्कर्म संस्कार की रीति भी स्थूल है। इसलिए यह सिद्ध है कि उदय अस्त का विचार करने के लिए हमको दृग्गणित सिद्ध मूलाङ्कों से ही काम लेना चाहिये और इसके लिए या तो ज्योतिर्गणित से काम लिया जाय जो पाश्चात्य ज्योतिष सिद्धान्त के आधार पर बनाया गया है अथवा नया स्वतन्त्र सिद्धान्त तैयार किया जाय, क्योंकि नाविक पंचांगों के आधार पर ग्रहों का उदय अस्त जानकर अपने धार्मिक कृत्यों, मुण्डन, विवाह इत्यादि का निश्चय करना उचित नहीं जान पड़ता।

---

१—शुद्ध सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार बनाया हुआ काशी के हिन्दू विश्वविद्यालय से प्रकाशित तथा पं० मदनमोहन मालवीय, ज्योतिषाचार्य पं० रामयत्न ओझा, पं० रामव्यास पाण्डेय, पं० पूर्णचन्द्र त्रिपाठी इत्यादि द्वारा सम्पादित।

२—मकरंद सारणी के अनुसार बनाया हुआ काशी के ज्योतिषाचार्य पं० रामनिहोर द्विवेदी तथा श्री रामानन्द मिश्र द्वारा विरचित तथा पं० रामयत्न ओझा द्वारा अनुमोदित ?

३—यह भी मकरंद सारणी के अनुसार बनाया गया और पं० बलदेव मिश्रात्मज पं० गणेशदत्त शर्मा द्वारा सम्पादित।

४—पं० रामप्रसाद सिद्धान्ती के पुत्र श्री पं० श्यामविहारी द्वारा बनाया गया।

५—सूर्य-सिद्धान्त संस्कृतं मकरंदीयम् काश्यक्षवृत्तीर्यं दृग्गणितैक्य विषैरलंकृतम् जब्बलपुरीय पं० श्री लक्ष्मीप्रसाद विद्याभूषण विरचितम्।

६ आचार्य वेंकटेश बाबू केतकर के ज्योतिर्गणित के अनुसार लेखक द्वारा गणना किया हुआ परन्तु अयनांश २२ अंश ४१ कला मानकर, इसलिये दृग्गणित के अनुसार शुद्ध है। केवल अश्विनी का आदि बिन्दु सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार स्थिर किया गया है।

| स्थान | पंचांग का विवरण | शुक्रास्तकाल | शुक्रोदयकाल | गुरु का अस्तकाल | गुरु का उदयकाल |
|---|---|---|---|---|---|
| काशी | बालकृष्ण शास्त्री का | ज्येष्ठ शुक्ल १०, ८५ २६ मई १६२८ ई० | अधिक श्रावण शु० १३, ८५; ३० जुलाई २८ | चैत्र शुक्ल ३, ८५ विक्रमी | वैशाख शुक्ल ८, ८५ वि० २७ |
| ,, | विश्वपंचांग काशी विश्व विद्यालय का | ज्येष्ठ शुक्ल १०, २६ मई | अ० श्रा० शु० १३; ३० जुलाई | २४ मार्च १६२८ ई० चैत्र शुक्ल २, २३ मार्च | अप्रैल १६२८ ई० वैशाख शु० ८, २७ अप्रैल |
| लखनऊ | रामप्रसाद सिद्धान्ती का नवल किशोर प्रेस का | ज्येष्ठ शुक्ल २, २१ मई | अ० श्रा० कृ० ३, ४ अगस्त | चैत्र शुक्ल ४, २५ मार्च | वैशाख शु० ७, २६ अप्रैल |
| औंध | शास्त्रशुद्ध ऐक्य वर्द्धक पंचांग | * आ० कृ० ३, ६ जून | अ० श्रा० शु० ११, २८ जुलाई | चैत्र शुक्ल ३, २४ मार्च | वैशाख शु० १, २१ अप्रैल |
| बागलकोट | केतकी पंचांग | ,, ,, | ,, ,, | ? ? | वैशाख शु० १, २१ अप्रैल |
| पूना | चित्रशाला पंचांग | आ० कृ० ३, ६ जून | अ० श्रा० शु० ११, २८ जुलाई | चैत्र शुक्ल ३, २४ मार्च | वैशाख शु० १, २१ अप्रैल |

*यहाँ कृष्ण पक्ष पूर्णिमान्त गणना के अनुसार लिखा गया है, अमान्त गणना से यह ज्येष्ठ कृष्ण है जो महाराष्ट्र प्रान्त में प्रचलित है।

| स्थान | पंचांग का विवरण | शुक्रास्तकाल | शुक्रोदयकाल | गुरु का अस्तकाल | गुरु का उदयकाल |
|---|---|---|---|---|---|
| पूना | पंचांग प्रवर्तक कमेटी का | ज्ये० शु० १३, १ जून | श्रा० शु० १५, १ अगस्त | चैत्र शुक्ल ३, २४ मार्च | वैशाख शु० ३, २२ अप्रैल |
| ,, | शंकर शास्त्री का | ज्ये० शु० १४, २ जून | अ० श्रा० शु० ६, २६ जुलाई | ,, २, २३ मार्च | वैशाख शु० ४, २३ अप्रैल |
| मुंबई | बालकृष्ण तुकाराम का | ,, १५, ३ जून | अ० श्रा० शु० ११, २८ जुलाई | ,, १, २२ ,, | वैशाख शु० २, २२ अप्रैल |
| ,, | गुजराती पत्राच्या न्यूस प्रेस में चैत्री पंचांग | ,, ३, २२ मई | अ० श्रा० कृ० ३, ४ अगस्त | ,, ४, २५ ,, | वैशाख शु० ६, २५ अप्रैल |

यहाँ तक तो यह बतलाया गया कि ग्रहों का उदय अस्त जानने के लिए कालांश जानने की प्राचीन रीति में ही स्थूलता है। अब यह बतला देना भी आवश्यक है कि ग्रहों के परम कालांश के परिमाण में भी आजकल कितना मतभेद है। उदाहरण के लिये हम इसी वर्ष के गुरु और शुक्र के उदय अस्त के कालों को लेकर पिछले पृष्ठ पर दिखला चुके हैं कि किसने कितना परम कालांश माना है।

इस कोष्ठक से यह स्पष्ट है कि काशी के दोनों पंचांगों के अनुसार शुक्रास्त और शुक्रोदय के दिन एक हैं परन्तु गुरु के अस्तकाल के दिन में एक दिन का अन्तर है। इसी प्रकार औंध के शास्त्रशुद्ध ऐक्यवर्द्धक पंचांग, बागलकोट के केतकी पंचांग और पूना के चित्रशाला पंचांग में शुक्र तथा गुरु के उदय और अस्त के दिन एक हैं। इससे जान पड़ता है कि काशी के पंचांगवालों ने इन ग्रहों के परम कालांश एकमत से कुछ माना है और महाराष्ट्र के तीन पंचागवालों ने एकमत होकर कुछ माना है। काशी के विश्वपंचांग से यह सिद्ध होता है कि इसमें ग्रहों का उदय अस्त १६२८ ई० के नाविक पंचांग के आधार पर स्थिर किया गया है। केतकी पंचांग ज्योतिर्गणित के अनुसार बनाया गया है जो अर्वाचीन ज्योतिष सिद्धान्त से मिलता-जुलता है इसलिए यह सहज ही जाना जा सकता है कि आचार्य केतकर तथा इनके अनुयायियों ने गुरु और शुक्र के परमकालांश क्या माना है।

अब हम १६२८ ई० के नाविक पंचांग से शुक्र के उदय और अस्त काल के दिन के सूर्य और शुक्र के विषुवांश और क्रान्ति से परमकालांश जानने की रीति लिखते हैं:—

| तारीख | सूर्य का विषुवांश | सूर्य की क्रान्ति | शुक्र का विषुवांश | शुक्र की क्रान्ति |
|---|---|---|---|---|
| | घंटा मिनट सेकंड | अंश कला विकला | घंटा मिनट सेकंड | अंश कला विकला |
| २६ मई | ४ २४ १६.५६ | २१ ३७ ३७.६ | ३ ४७ २.६७ | १६ १२ १६.४ |
| ३० जुलाई | ८ ३७ ४६.८६ | १८ ३१ ८.८ | ६ ११ ३७.२६ | १७ ३७ ६.१ |
| ६ जून | ४ ५७ ३.३२ | २२ ३६ ३८.२ | ४ २७ ५४.५६ | २१ २० १८.७ |
| २८ जुलाई | ८ २६ ५७.३८ | १८ ५६ ३२.७ | ६ १ ३६.६ | १८ १८ ६.५ |

२६ मई को सूर्य की क्रान्ति २१ अंश ३७ कला ३७.६ विकला अथवा २१°३८′ है और शुक्र की क्रान्ति १६ अंश १२ कला १६.४ विकला अथवा १६°१२′ है। यह जानने के लिए कि सूर्य और शुक्र किस समय क्षितिज पर आवेंगे पहले इनके चरकाल जानना आवश्यक है (देखो चित्र ६० पृष्ठ ३०८)। काशी का अक्षांश २५°२०′ है।

उदयकालिक सूर्य की चरज्या = स्परे २१°३८′ × स्परे २५°२०′
= ·३६६६ × ·४७३७
= ·१८७६
∴ चरांश = १०°५०′
∵ चरकाल = ४३ मिनट २० सेकंड

सूर्य की क्रान्ति उत्तर है इसलिए सूर्य के विषुवांश से यह चरकाल घटाने पर यह ज्ञात होगा कि सूर्योदय के समय विषुवद्वृत्त का कौन सा विन्दु पूर्व में लग्न है (देखो चित्र ६०)।

| | घं० | मि० | से० |
|---|---|---|---|
| सूर्य का विषुवांश | ४ | २४ | १७ |
| चरकाल | | ४३ | २० |
| अन्तर | ३ | ४० | ५७ |

इसलिए सूर्योदय काल में विषुवद्वृत्त का वह विन्दु पूर्व में लग्न है जो वसंत सम्पात से ३ घन्टा ४० मि० ५७ सेकंड या ३ घन्टा ४१ मिनट आगे है।

उदयकालिक शुक्र की चरज्या = स्परे १६°१२′ × स्परे २५°२०′
= ·३४८२ × .४७३७
= ·१६४६
∴ चरांश = ६·३०′
∴ चरकाल = ३८ मिनट

| | घं० | मि० |
|---|---|---|
| शुक्र का विषुवांश | ३ | ४७ |
| चरकाल | | ३८ |
| अंतर | ३ | ६ |

इसलिए शुक्र जिस समय पूर्व क्षितिज पर आवेगा उस समय विषुवद्वृत्त का वह विन्दु पूर्व में लग्न होगा जो वसंत सम्पात से ३ घन्टा ६ मिनट आगे है।

ऊपर बतलाया गया है कि सूर्य के लग्न काल में विषुवद्वृत्त का ३ घन्टा ४१ मिनट लग्न था इसलिए सूर्य और शुक्र के लग्नकालों में ३ घन्टा ४१ मिनट—३ घन्टा ९ मिनट=३२ मिनट का अन्तर होगा। इसलिए विश्वपंचांग के अनुसार पूर्व अस्त होने के समय शुक्र का परमकाल ३२ मिनट और परमकालांश ८ है। यहाँ यह बतला देना आवश्यक है कि नाविक पंचांग के जो विषुवांश ऊपर के कोष्टक में दिये गये हैं वे ग्रीनविच के २९ मई के मध्यम मध्याह्न काल के हैं जो काशी के साढ़े पाँच बजे संध्या के लगभग के हैं। यथार्थ में इस दिन के काशी के सूर्योदय काल के विषुवांशों और क्रान्तियों से काम लेना चाहिए परन्तु शुक्र और सूर्य की गतियों में बहुत थोड़ा अन्तर है इसलिए इन दोनों का सापेक्ष अन्तर प्रातःकाल भी प्रायः उतना ही समझ लेने में कोई हर्ज नहीं है जितना सायंकाल के लिए समझा गया है।

दूसरी बात और भी विचार करने की है। त्रिप्रश्नाधिकार में बतलाया गया है कि वातावरण के कारण प्रकाश में वर्तन हो जाता है जिससे सूर्य यथार्थ उदयकाल से दो-ढाई मिनट पहले ही देख पड़ने लगता है (देखो पृष्ठ ३७८)। इसलिए ऊपर की गणना से शुक्र का जो परमकाल ३२ मिनट होता है वह यथार्थ में ३० ही मिनट या उससे भी आधा मिनट कम ठहरता है।

अब देखना चाहिए कि ६ जून को शुक्र का कालांश क्या है। इसके लिए प्रातःकाल के विषुवांश और क्रान्ति से काम लिया जायगा क्योंकि इससे अधिक शुद्धता होगी। यहाँ सेकंड और विकलाओं की गणना नहीं की जायगी।

| | सूर्य | | | | शुक्र | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| पूना की | विषुवांश | | क्रान्ति | | विषुवांश | | क्रान्ति | |
| | घंटा | मिनट | अंश | कला | घंटा | मिनट | अंश | कला |
| ५ जून की संध्या में | ४ | ५३ | २२ | ३३ | ४ | २३ | २१ | ६ |
| ६ जून की संध्या में | ४ | ५७ | २२ | ४० | ४ | २८ | २१ | २० |
| ६ जून के सूर्योदय काल में | ४ | ५५ | २२ | ३६ | ४ | २५·५ | २१ | १३ |

पूना का अक्षांश १८°३०′।

∴ पूना में सूर्य की चरज्या=स्परे १८°३०′×स्परे २२°३६

=·३३४६×·४१६३

=·१३९३

∴ चरांश = ८°

∴ चरकाल = ३२ मिनट

इसलिये सूर्योदय काल में विषुवद्वृत्तीय लग्न = ४ घन्टा ५५ मिनट—३२ मिनट = ४ घन्टा २३ मिनट

शुक्र की चरज्या = स्परे १८°३०′ × स्परे २१°१३′

= ·३३४६ × ·३८८२

= ·१२९९

∴ चरांश = ७°२८′

∴ चरकाल = ३० मिनट के लगभग

इसलिए जिस समय शुक्र क्षितिजस्थ होगा उस समय विषुवद्वृत्तीय लग्न होगा।

४ घन्टा २५½ मिनट—३० मिनट = ३ घन्टा ५५½ मिनट

परन्तु सूर्योदय काल में विषुवद्वृत्तीय लग्न = ४ घन्टा २३ मिनट

इसलिए चित्रशाला पंचांग या केतकी पंचांग के अनुसार शुक्र का परम काल हुआ।

४ घन्टा २३ मिनट—३ घन्टा ५५½ मिनट = २७½ मिनट

यदि इससे २½ मिनट घंटा दिया जाय, क्योंकि वर्तन के कारण सूर्योदय गणनाकाल से २ या ढाई मिनट पहले ही होता है, तो शुक्र का परमकाल २५ मिनट ही होता है जो सवा ६ अंश के समान हुआ।

इस प्रकार यह सिद्ध है कि दृश्य गणना से भी शुक्रोदय काल और शुक्रास्त काल में बड़ी भिन्नता पड़ जाती है क्योंकि कोई परमकालांश कुछ मानता है और कोई कुछ। इसलिए इस बात की बड़ी आवश्यकता है कि भारतवर्ष भर के ज्योतिषी मिलकर इस बात का निश्चय अवश्य करें कि किस ग्रह का परम कालांश क्या माना जाय, नहीं तो पंचांगों की यह धाँधली कभी बंद नहीं हो सकती।

अब अधिक उदाहरण देकर विस्तार करने की आवश्यकता नहीं है। शुक्र के परमकालांश के सम्बन्ध में आचार्य बेंकटेश बापू केतकर ने अपने ज्योतिर्गणित के पृष्ठ ३३३ में जो लिखा है वह ज्यों का त्यों यहाँ दे दिया जाता है :–

वातावरणे निर्मले सति हेमन्ततौं षण्मिते कालांशान्तरे शुक्रो दृश्यते। प्रयत्ने कृते सार्धपञ्चमिते कालांशान्तरेऽपि द्रष्टुं शक्यते। परमस्मिन्प्रसङ्गे तत्तेजोहानिरियती जायते यत्केवलास्तीक्ष्णेक्षणा ज्योतिर्विद एव तं द्रक्ष्यन्ति।

## बाल्य और वृद्धकाल

यह स्पष्ट है कि वातावरण सदैव निर्मल नहीं रहता। गरमी के दिनों में तो धूल इतनी रहती है कि क्षितिज के ऊपर सूर्य भी कुछ दूर तक नहीं देख पड़ता इसलिए ऐसी दशा में शुक्र या गुरु को देखना बड़ा कठिन होता है। दूसरी बात यह है कि देखने वाले की दृष्टि की मंदी और तीव्रता से भी ग्रहों के देखने में दो तीन दिन का अंतर हो सकता है। इन सब कारणों से ग्रहों के उदय या अस्त होने के दिन से दो तीन या चार दिन आगे पीछे तक वे अदृश्य हो सकते हैं। जान पड़ता है इसी कारण पुराने आचार्यों ने गुरु और शुक्र के बाल्य-वृद्धकाल का विचार किया है परन्तु इसमें भी एकमत नहीं है जैसा कि मुहूर्त चिंतामणि में लिखा है :—

> पुरःपश्चाद्भृगोर्बाल्यं त्रिदशाहं च वार्धकम्
> पक्षं पंच दिनं ते द्वेगुरोः पक्षमुदाहृते ॥२७॥
> ते दशाहं द्वयोःप्रोक्तं कैश्चित्सप्तदिनं परैः।
> त्र्यहं त्वात्ययिकेऽप्यन्यैरर्धाहं च त्र्यहं विधोः ॥२८॥[1]

गुरु और शुक्र के बाल्यकाल और वृद्धकाल में भी बहुत से शुभकर्मों का वैसे ही निषेध है जैसे इनके अस्तकाल में।[2]

## उदय वा अस्त का विचार कालांश से होना चाहिए या उन्नतांश से ?

इस सम्बन्ध में एक बात और भी विचार करने के योग्य है। ग्रहों के उदय-अस्त के विषय में अब तक जो कुछ कहा गया है उससे स्पष्ट हो गया है कि जब ग्रह सूर्य के इतना पास आ जाते हैं कि प्रातः या सायंकाल के संधिप्रकाश (twilight) के कारण देख नहीं पड़ते तभी कहा जाता है कि वे अस्त हो गये। परन्तु सन्धिप्रकाश की तीव्रता और सीमा सब ऋतुओं और स्थान में एकसी नहीं रहती। इस बात का कोई भी अनुभव कर सकता है कि हमारे यहाँ जाड़े के दिनों में संधिप्रकाश की सीमा बढ़ जाती है और गरमी के दिनों में घट जाती है। इसका कारण यह है कि संधिप्रकाश का सम्बन्ध क्षितिज के नीचे गये हुए सूर्य के नतांश से होता है जो सूर्य की क्रान्ति और इष्टस्थान के अक्षांश पर आश्रित है (देखो पृष्ठ २६१ सूत्र १)। अनुभव से सिद्ध हुआ है कि जब तक सूर्य क्षितिज के नीचे १८° से अधिक नहीं होता तब तक इसके प्रकाश का कुछ न कुछ अंश वातावरण के द्वारा लौटकर भूतल पर आता रहता है। सूर्य के अस्तकाल से लेकर उस समय तक जब तक वह क्षितिज के नीचे १८ अंश से अधिक नहीं जाता जो मन्द प्रकाश मिलता है उसी को सन्धि प्रकाश कहते हैं।

---

१. संस्कार प्रकरण

२. देखो मुहूर्त चिंतामणि शुभाशुभ प्रकरण श्लोक ४६,४७

इसी प्रकार सूर्य के उदयकाल से जब पहले वह क्षितिज से १८ अंश नीचे हो जाता है तबसे प्रातःकालिक संधि-प्रकाश का आरंभ होता है। यह प्रकट है कि जब सूर्य १८ अंश क्षितिज से नीचे रहता है तब यह खस्वस्तिक से ९०+१८=१०८ अंश नीचे होता है। इसलिए यह कहा जा सकता है कि जिस समय सूर्य का पूर्व-नतांश १०८ अंश होता है उस समय से संधिप्रकाश का आरंभ होता है और जिस समय उसका पूर्वनतांश ९० अंश होता है उस समय तक प्रातःकालिक संधिप्रकाश रहता है। इसी प्रकार जब तक सूर्य का पच्छिम-नतांश ९० से १०८ रहता है तब तक सायं-कालिक संधिप्रकाश रहता है।

पृष्ठ २९१ के सूत्र (१) में बतलाया गया है कि नतांश और नतकाल का क्या सम्बन्ध है और यह अक्षांश और क्रान्ति पर किस प्रकार आश्रित है। इस सूत्र में नतांश की जगह १०८, तथा इष्टस्थान के अक्षांश और इष्टदिन की सूर्य की क्रान्ति के मान उत्थापित किये जाँय तो जो नतकाल आवेगा उससे सूर्य का उदय-कालिक या अस्तकालिक नतकाल घटा दिया जाय तो उस दिन के संधिप्रकाश का परिमाण मालूम हो जायगा। उदय या अस्तकाल का नतकाल जानने के लिए नतांश का परिमाण ९० अंश ३५ कला लेना पड़ेगा क्योंकि उदय या अस्त होते हुए सूर्य या किसी ग्रह का प्रत्यक्ष नतांश ९० होता है परन्तु वातावरण के वर्तन के कारण यथार्थ नतांश ३५ कला और बढ़ जाता है (देखो पृष्ठ ३७८-३८०) इसलिये सूर्य का उदय या अस्तकालिक नतांश यथार्थ में ९०°३५′ होता है।

इस प्रकार यह सिद्ध है कि संधिप्रकाश सब ऋतुओं में और सब स्थानों में एकसा नहीं होता इसलिए ग्रहों के दर्शन और लोप का दिन जानने के लिए सब स्थानों और सब ऋतुओं के लिए एक ही ग्रह का परम कलांश भिन्न-भिन्न मानाना पड़ेगा जहाँ संधिप्रकाश देर तक रहेगा वहाँ उसी परम कलांश से काम न चलेगा जो थोड़े संधिप्रकाश के लिए काम दे सकता है। इन सब बातों का विचार करने से यही युक्तियुक्त जान पड़ता है कि ग्रहों के लोप और दर्शन का विचार उनके उन्नतांश से किया जाय न कि कालांश से जैसा कि आचार्य केतकर जी पृष्ठ ३३३ में लिखते हैं :—

सर्वे ग्रहाः शीघ्रकेन्द्रगत्या सूर्यमुपेत्य कानिचिद्दिनान्यदृश्या भवन्ति। इयं चमत्कृती रविग्रहयोरुदयास्तमययोः कालयोरन्तरमाश्रयत इति पूर्वा चार्याणां मतं न समञ्जसम्। यतः संध्यारुणदीप्तिः सूर्यस्य क्षितिजादपस्तनान्नतांशाननुसरति न च कालांशान्। यत्र देशे ३५° अक्षांशास्तत्र विषुवदिवसे संधिप्रकाशः सूर्यस्योदयास्त-कालात्प्राक् पश्चात् ३ घ० ४० पल वर्तते। परमयन्प्रवृत्तिदिवसे स एव ४ घड़ी

४० पल भवति। एतयोः कालांशाः क्रमेण २२°, २८° भवन्ति। अतएव सिद्धं यदेकैरेव कालांशैर्येद्दर्शनादर्शन गणितं पूर्वाचार्यैरुक्तं तदुपपत्ति विरुद्धं स्थूलं चेति। अतो ग्रहाणां लोपदर्शन गणितं तेषामुन्नतांशश्रयेणैव कार्यम्।

आचार्य केतकर के मत से शुक्र का उदयास्तकालिक उन्नतांश ६°.४ और गुरु का ११° है। (देखो ज्योतिर्गणित पृ० ३५१)

**उदाहरण**—काशी में सायन मकर संक्रान्ति, सायन मेष संक्राति और सायन कर्क संक्रान्ति के दिन संधि प्रकाश की अवधि क्या होती है?

काशी का अक्षांश २५°१८′

सायन मकर संक्रान्ति तथा सायन कर्क संक्रान्ति के दिन सूर्य की क्रान्ति २३°२७′ (देखो पृष्ठ ३०६) और सायन मेष या तुला संक्रान्ति के दिन सूर्य की क्रान्ति शून्य होती है।

## सायन कर्क संक्रान्ति के दिन का सन्धि-प्रकाश जब सूर्य की क्रान्ति उत्तर होती है—

बतलाया गया है कि संधि प्रकाश के आरंभ या अन्त में सूर्य का नतांश १०८ होता है इसलिए २६१ पृष्ठ के सूत्र (१) के अनुसार

$$\text{कोज्या नतकाल} = \frac{\text{कोज्या } १०८° - \text{ज्या } २५°१८' \times \text{ज्या } २३°२७'}{\text{कोज्या } २५°१८' \times \text{कोज्या } २३°२७'}$$

$$= \frac{-\text{ज्या } १८° - \text{ज्या } २५°१८' \times \text{ज्या } २३°२७'}{\text{कोज्या } २५°१८' \times \text{कोज्या } २३°२७'}$$

$$= \frac{-\cdot३०९० - \cdot४२७४ \times \cdot३९७९}{\cdot९०४१ \times \cdot९१७५}$$

$$= \frac{-\cdot३०९० - \cdot१७०१}{\cdot८२९५}$$

$$= \frac{-\cdot४७९१}{\cdot८२९५}$$

$$= -\cdot५७७६$$

यहाँ कोज्या नतकाल ऋणात्मक है इसलिए नतकालांश ९० अंश से अधिक है। यदि यह ९० अंश से अ अंश अधिक हो तो

कोज्या नतकाल = कोज्या (९० + अ = − ज्या अ = − ·५७७६

∴ अ = ३५°१७′

∴ संधि प्रकाश के आरंभ काल का नतकाल

$$= ९०° + ३५°१७' = १२५°१७'$$

पृष्ठ ३७६ के अनुसार काशी में सूर्योदयकालिक नतकाल

$$=१०१^\circ५०'+४३'=१०२^\circ३३'$$

इसलिए संधिप्रकाश काल$=१२५^\circ१७'-१०२^\circ३३'$

$$=२२^\circ४४'=$$ १ घंटा ३० मि० ५६ सेकंड

## सायन मकर संक्रान्ति के दिन का संधिप्रकाश काल—

इस समय सूर्य की क्रान्ति दक्षिण होती है इसलिए उपर्युक्त सूत्र में ऋण चिह्न धन हो जायगा (देखो पृष्ठ २६३) और संधिप्रकाश के आरम्भ का नतकाल नीचे लिखे समीकरण से सिद्ध होगा—

$$\text{कोज्या नतकाल}=\frac{-\text{ज्या }१८^\circ+\text{ज्या }२५^\circ१८'\times\text{ज्या }२३^\circ२७'}{\text{कोज्या }२५^\circ\ १८'\times\text{कोज्या }२३^\circ\ २७'}$$

$$=\frac{-\cdot३०९०+\cdot१७०१}{\cdot८२९५}$$

$$=\frac{-.१३८९}{\cdot८२९५}$$

$$=-\cdot१६७५$$

$$\therefore \text{कोज्या नतकाल}=\text{कोज्या }(९०+\text{अ})=-\text{ज्या अ}$$

$$=-\cdot१६७५$$

$$\therefore \text{अ}=९^\circ३८'$$

$\because$ संधिप्रकाश के आरम्भ काल का नतकाल

$$=९०^\circ+९^\circ३८'=९९^\circ३८'$$

पृष्ठ ३७६ के अनुसार सूर्योदयकालिक नतकाल

$$=७८^\circ१०'+४३'=७८^\circ५३'$$

$\because$ संधि प्रकाशकाल$=९९^\circ३८'-७८^\circ५३'=२०^\circ४५'$

$$=$$ १ घंटा २३ मिनट

## सायन मेष या तुलासंक्रान्ति के दिन सन्धि प्रकाशकाल—

इस दिन सूर्य की क्रान्ति शून्य होती है इसलिए ज्या क्रांति भी शून्य के समान होगी परन्तु कोज्या १ होगी इसलिए संधिप्रकाश के आरम्भ काल का नतकाल इस सूत्र से जाना जायगा।

$$\text{कोज्या नतकाल}=\frac{\text{कोज्या }१०८^\circ}{\text{कोज्या }२५^\circ१८'}$$

$$=\frac{-\text{ज्या }१८^\circ}{\cdot९०४१}$$

$$= \frac{-\cdot ३०६}{\cdot ९०४०}$$

$$= -\cdot ३४१८$$

∴ कोज्या नतकाल = कोज्या (९० + अ) = − ज्या अ

= − ·३४१८

∴ अ = १९°५९′

∴ संधिप्रकाश के आरम्भ का नतकाल = ९० + १९°५९′

= १०९°५९′

पृष्ठ ३८० के अनुसार सूर्योदय का नतकाल ९०°३८′·७ या ९०°३९′ है। इसलिए

संधिप्रकाशकाल = १०९°५९′ − ९०°३९′ = १९°२०′

= १ घंटा १७ मिनट २० सेकंड

इस प्रकार यह सिद्ध है कि किसी स्थान पर संधिप्रकाश काल सब ऋतुओं में एकसा नहीं होता। ऊपर जो गणना की गयी है उसमें सूर्य उस समय क्षितिज पर समझा गया है जिस समय सूर्य का केन्द्र क्षितिज पर आता है परन्तु सूर्य का ऊपरी बिम्ब १ मिनट के लगभग पहले ही क्षितिज को छू लेता है क्योंकि सूर्य का बिम्बार्ध १६ कला के लगभग होता है। इस कारण संधि प्रकाश काल १ मिनट और कम हो जाता है।

## उदयास्तकाल के कितने दिन बीते हैं या शेष हैं—

**तत्कालांशान्तरकला भुक्त्यन्तर विभाजिताः ।**
**दिनादितत्फलं लब्धैर्भुक्तियोगेन वक्रिणः ॥१०॥**
**यल्लग्नासुहते भुक्ती अष्टादश शतोद्धृते ।**
**स्यातां कालगतीताभ्यां दिनादि गत गम्ययोः ॥११॥**

अनुवाद—(१०) ग्रह के इष्टकालिक कालांश और परमकालांश के अंतर को कलाओं में लिखकर सूर्य और ग्रह की दैनिक कालगतियों के अन्तर से (यदि ग्रह मार्गी हो) और योग से (यदि ग्रह वक्री हो) भाग देने से जो आता है वह दिनों की संख्या है। (११) सूर्य या ग्रह जिस राशि में हो उसके लग्नासुओं को स्पष्ट दैनिक गति से गुणा करके गुणनफल को १८०० से भाग देने पर जो प्राप्त होता है वही ग्रह की कालगति होती है। सूर्य और ग्रह की कालगतियों (के अन्तर या योग) से ही उदय या अस्तकाल के गत या गम्य दिन जाने जाते हैं।

विज्ञान भाष्य—यदि किसी दिन यह जानना हो कि किसी ग्रह के उदय

ओर हटता हुआ और ध्रुव की ओर वाले किनारे का चक्कर लगाता हुआ देख पड़ेगा परन्तु यह चक्कर २३ घंटे ५६ मिनट ४ सेंकेड से अधिक समय में पूरा होगा जैसा कि नीचे की गणना से सिद्ध है।

कल्पना करो कि परीक्षा के स्थान स का उत्तरी अक्षांश अ है। वि वी विषुवत् रेखा, क पृथ्वी का केन्द्र, ध धा पृथ्वी का अक्ष और ध उत्तरी ध्रुव है। ध धा अक्ष पर घूमने वाला पृथ्वी का कोणीय वेग व गति-विज्ञान के अनुसार दो भागों में बाँटा जा सकता है, जिसका एक भाग क स पर और दूसरा भाग क प पर घूमता हुआ समझा जा सकता है।

वेग का यह भाग जो क स पर है व कोटिज्या (९०°–अ) अथवा व ज्या अ के समान होगा और जो भाग कप पर है वह व कोज्या अ के समान होगा। परन्तु कप पर घूमने वाला वेग क स के समानान्तर होगा इसलिए इसका प्रभाव लोलक पर वैसा ही पड़ेगा जैसा विषुवत् रेखा पर पड़ता है अर्थात् इसके कारण लोलक से बनने वाली लकीर की दिशा में कोई परिवर्तन नहीं होगा परन्तु क स पर घूमने वाला वेग झूलते हुए लोलक की सुई से बनी हुई लकोर की दिशा में परिवर्तन करेगा जिससे लकीर का दक्षिणी सिरा पच्छिम से पूरब की ओर खसकता हुआ देख पड़ेगा और जान पड़ेगा मानों लोलक का स्पन्दन तल ही पूरब से पच्छिम की ओर घूम रहा है क्योंकि पहली लकीर से दूसरी लकीर पच्छिम की ओर बनती चली जायगी।

अब यह देखना है कि कितनी देर में लोलक का स्पन्दनतल यदि लगातार झूलता रहा तो एक चक्कर लगा लेगा। यह मान लिया गया है कि पृथ्वी के अक्ष पर घूमता हुआ वेग व है और स स्थान पर इसका खण्ड वेग व ज्या अ है इसलिए यह जानना सहज है कि जब व वेग से एक चक्कर २४ घंटे में पूरा होता है तब व ज्या अ वेग से एक चक्कर अधिक समय में पूरा होगा इसलिए लोलक से बनी हुई लकीरों का पूरा चक्कर $\frac{\text{व} \times \text{२४ घंटा}}{\text{व ज्या अ}} = \frac{\text{२४ घंटा}}{\text{ज्या अ}}$ समय में पूरा होगा। जहाँ अ स्थान का अक्षांश है। यदि प्रयाग में यह प्रयोग किया जाय तो एक चक्कर $\frac{\text{२४ घंटा}}{\text{ज्या २५° २५'}} = \frac{\text{२४ घंटा}}{\text{.४२९२}}$ =५५ घंटा ५५ मिनट या मोटे हिसाब से ५६ घंटे में होगा। इसलिये यदि आधे घंटे भी लोलक झूलता रहे तो स्पन्दनतल की दिशा में पर्याप्त परिवर्तन देख पड़ेगा क्योंकि जब ५६ घण्टे में पूरा चक्कर होता है तब आधे घण्टे में $\frac{१}{२} \times ३६० \times \frac{१}{५६}$ अंश $= \frac{४५}{१४} =$ ३ अंश १३कला के लगभग परिवर्तन हो जायगा।

जो सहज ही देखा जा सकता है क्योंकि यदि लोलक लम्ब से २ फुट भी हटा कर झुलाया जाय तो ३ अंश के परिवर्तन में लोलक १ इञ्च से अधिक दूर हट जायगा।

इस प्रकार के प्रयोग भिन्न-भिन्न अक्षांशों पर भिन्न-भिन्न विज्ञानवेत्ताओं ने किये और सबके प्रयोगों से यही बात सिद्ध होती है कि लोलक से बनी हुई रेखा के पूरा घूम जाने का समय = $\frac{\text{२४ घण्टा}}{\text{ज्या अक्षांश}}$ और एक घण्टे में घूमने का परिमाण इस प्रकार निकलेगा $\frac{\text{२४ घण्टा}}{\text{ज्या अक्षांश}}$ : १ घण्टा : : ३६० अंश : इष्ट परिमाण

$$\therefore \text{इष्ट परिमाण} = \frac{\text{३६०} \times \text{ज्या अक्षांश}}{\text{२४}} = \text{१५ ज्या अक्षांश}$$

अगले पृष्ठ की सारिणी में[1] भिन्न-भिन्न प्रयोगों का परिणाम दिया जाता है—

इस सारणी से प्रत्यक्ष हो जाता है कि लोलक के स्पन्दन तल की दिशा का परिवर्तन पृथ्वी की ही भ्रमण गति से होता है। यह सब प्रयोग विषुवत् रेखा से उत्तर के देशों के लिए है। विषुवत् रेखा से दक्षिण के देशों में भी परिवर्तन इसी नियम से होता है।

(३) पृथ्वी की भ्रमणगति सिद्ध करने के लिए एक तीसरी रीति भी है, जिसे फूको ने ही निकाली थी। यदि किसी चक्र का किनारा बहुत भारी हो और उसका अक्ष उसके केन्द्र से जाता हुआ उसके धरातल से समकोण बनाता हो वह चक्र अपने अक्ष पर बहुत वेग से घूम सकता हो तो ऐसे चक्र को घुमना पहिया (gyrostat) कहते हैं। यदि इसके साथ इसका आधार भी हो जिससे यह थमा रहता है तो इसका नाम घुमनाचक्र (gyroscope) हो जाता है। एक साधारण घुमना चक्र का चित्र १३३ है—

क ख चक्र सम धरातल अक्ष ग घ पर घूम सकता है और जिस चक्र पर ग घ अक्ष है वह च छ सम फरातल अक्ष पर घूम सकता है (छ अक्षर चित्र में स्पष्ट नहीं है। यह घ के पास और यंत्र के कुछ पोछे है)। च छ अक्ष कुल को लेता हुआ ज म लम्ब अक्ष पर घूम सकता है। यह यंत्र ऐसा बनाना चाहिये कि इसके घूमते समय रगड़ कम से कम हो। ये तीनों अक्ष एक दूसरे से समकोण पर होने हैं, ग, घ और च छ अक्ष समधरातल में और ज म अक्ष लम्ब दिशा में। यदि रगड़

---

१. उर्दू के वैज्ञानिक मासिक पत्र 'रोशनी' अप्रैल १९१६ ई० पृष्ठ २८०-८१ के आधार पर जो Movements of the earth by Norman Lockyer F.R.S. से लिया गया है।

| प्रयोग का स्थान | अक्षांश | | १ घंटे में स्पन्दन तल की दिशा में परिवर्तन प्रयोग से | १ घंटे में स्पन्दन तल की दिशा में परिवर्तन गणना से | प्रयोगकर्ता का नाम |
|---|---|---|---|---|---|
| | अंश | कला | | | |
| सीलोन | ६ | ५६ | १·८७० अंश | १·८१५ अंश | Schaw and Lamprey |
| न्यूयार्क | ४० | ४४ | ९·७३३ | ९·८१४ | Loomis |
| Provinces R. I. | ४० | ४९·५ | ९·९५५ | ९·८३३ | Carowell and Norton |
| न्यूहेवन | ४१ | १८·५ | ९·९७० | ९·९२७ | |
| जेनेवा | ४६ | १२ | १०·५२२ | १०·८५६ | Dufair and Wartman |
| पेरिस | ४८ | ५० | ११·५०० | ११·३२३ | Foucault |
| ब्रिस्टल | ५१ | २७ | ११·७८८ | ११·७६३ | Bunt |
| डबलिन | ५३ | २० | ११·९१५ | १२·०६५ | Galbraith & Houghton |
| एबरडीन | ५७ | ९ | १२·७०० | १२·६२८ | Gerard |




(चित्र नं० १३३)

बहुत कम हो जिससे प्रत्येक अक्ष की गति पूरी तरह स्वतन्त्र हो तो घुमने-यंत्र में अनेक अद्‌भुत गुण पाये जाते हैं जब कि क ख चक्र खूब तेज़ी से घूम रहा हो। एक महत्व का गुण यह है कि यदि क ख चक्र तेज़ी से चला दिया जाय तो ग घ अक्ष की दिशा सर्वदा एक ही बनी रहती है जब कि घुमना-चक्र एक जगह से दूसरी जगह ज म को पकड़ कर हटाया जाता है। जब घुमना-चक्र के अक्ष की दिशा पृथ्वी के अक्ष के समानान्तर रखी जाती है तब तो इसकी दिशा आस पास की वस्तुओं की दृष्टि से स्थिर रहती है परन्तु यदि इसका अक्ष किसी अन्य दिशा में करके यह घुमाया जाय तो अक्ष उसी प्रकार दिशा बदलता है जैसे तारे। यदि अक्ष किसी विशेष तारे की दिशा में करके चक्र घुमाया जाय तो जब तक वह चक्र घूमता रहेगा अक्ष सदा उसी तारे की दिशा में रहेगा। इससे यह सिद्ध हो जाता है कि तारों की

दिशा स्थिर है और उनका प्रतिदिन का पूरब से पच्छिम को घूमना पृथ्वी की दैनिक गति के कारण है ।

इन प्रयोगों के सिवा बहुत सी घटनाएँ ऐसी हैं जिनसे पृथ्वी का अक्ष भ्रमण सिद्ध होता है । उत्तर गोल में लोलक की नोक से बनी हुई रेखा घड़ी की प्रतिकूल दिशा में घूमती है वैसे ही यहाँ बवंडरों के घूमने की दिशा भी होती है । परन्तु दक्षिण गोल में लोलक की नोक से बनी हुई रेखा तथा बवंडरों की दिशा घड़ी की अनुकूल दिशा में घूमती हैं । जो हवाएँ विषुवत् रेखा से ध्रुव की ओर चलती हैं वे उत्तर गोल में पूरब की ओर अर्थात् दाहिने और दक्षिण गोल में भी पूरब की ओर अर्थात् अपने बायें मुड़ जाती हैं । इसका कारण सिवा इसके और क्या हो सकता



उत्तर गोल में बवंडरों की दिशा



दक्षिण गोल में बवंडरों की दिशा

(चित्र १३४)

है कि जब विषुवत् रेखा के ऊपर की हवा गरम नोकर हलकी होती है तब यह ऊपर उठती है इसलिए इसकी जगह भरने के लिए ध्रुवों के पास की ठंडी हवा विषुवत् रेखा की ओर चलती है। परन्तु विषुवत् रेखा पर पृथ्वी की गति पूर्व की ओर अत्यन्त तीव्र होती है और ज्यों-ज्यों ध्रुवों की ओर जाओ त्यों-त्यों यह गति मन्द पड़ती जाती है इसलिए जो हवा विषुवत् रेखा से चलतो है उसकी भी पूर्व की ओर गति तीव्र रहती है इसलिए यह ध्रुवों की ओर के देशों में पहुँचती है जिनकी पूर्वी गति मन्द रहती है। तब यह पूर्व की ओर मुड़ जाती है। इसी प्रकार जो हवा ध्रवों से विषुवत् रेखा की ओर चलती है वह पच्छिम की ओर को मुड़ जाती है।

समुद्र की धाराओं की दिशा भी इसी प्रकार की होती है। मेक्सिको की खाड़ी से जो विषुवत् रेखा के पास है जो गरम जलधारा अटलांटिक महासागर में उत्तर की ओर चलती है वह आगे चलकर पूरब की ओर मुड़ जाती है और उत्तर पूरब दिशा में चलती हुई अटलांटिक महासागर की दूसरी ओर फ्रांस, इंगलैंड, नारवे आदि देशों में पहुँचती है तथा उत्तर की ठंडी धारा ग्रीनलैंड से उत्तरा अमेरिका की ओर जाती है। इसी का फल फल है कि नारवे का हैमरफैस्ट का बन्दरगाह जो ७०½ उत्तरी अक्षांश पर है बारहों महीने बर्फ से मुक्त रहता है जब कि उत्तरी अमेरिका का पूरबी किनारा ४० अक्षांश तक जाड़ा भर और गरमी के भी अधिक भाग तक बर्फ से ढका रहता है।

इसी प्रकार हिन्द महासागर के द्वीपसमूह से जो गरम जल धारा उत्तर की ओर को चलती है वह पूरब की ओर को मुड़ कर जापान के पूरबी भाग को गरम रखती है और उत्तर से ठंडी जलधारा जापान के पच्छिमी किनारे से होती हुई चीन सागर में ठीक उलटी दिशा में आती है।

यह संक्षेप में बतलाया गया है कि पृथ्वी की दैनिक गति के कारण हवाओं और धाराओं की दिशाओं में क्या परिवर्तन हो जाता है। यदि इस विषय पर अधिक जानना हो तो भूगोल की अच्छी पुस्तकों से काम लेना चाहिए।

इस अक्ष भ्रमण के सिवा पृथ्वी में एक दूसरी गति भी होती है जिससे यह वर्ष में भर सूर्य की परिक्रमा कर लेती है परन्तु जान पड़ता है मानों सूर्य ही पृथ्वी की परिक्रमा करता है। पृथ्वी की इस गति का प्रमाण और भी सूक्ष्म है जिसका विचार आगे कहीं किया जायगा। इस समय केवल इतना स्मरण करा देना पर्याप्त होगा कि पृथ्वी की इस गति के ही कारण ग्रहों में आठ प्रकार की गतियाँ देख पड़ती हैं (देखो स्पष्टाधिकार पृष्ठ ८४-६४, ६७-१०५)।

७३ श्लोक के उत्तरार्ध में बतलाया गया है कि ग्रह कक्षाएँ भी भचक्र में

बंधी हुई पूरब से पच्छिम को जा रही हैं। परन्तु इन सब गतियों का कारण पृथ्वी की दैनिक गति ही है।




(चित्र १३५)

उ=उत्तर ध्रुव द=दक्षिण ध्रुव व वि=विषुवत् रेखा

**सकृदुद्गतमब्दार्धं पश्यन्त्यर्कं सुरासुराः।**
**पितरः शशिगाः पक्षं स्वदिनं च नराभुवि ॥७४॥**

अनुवाद—सुर और असुर एक बार के उदय हुए सूर्य को लगातार आधे वर्ष तक देखते रहते हैं, चन्द्रलोक के निवासी पितृगण उसको एक पक्ष तक और पृथ्वी के निवासी मनुष्य उसको अपने एक दिन तक देखते हैं।

विज्ञान-भाष्य—इस श्लोक के पूर्वार्ध का अर्थ वही है जो ६७वें श्लोक में बतलाया गया है। उत्तरार्ध के प्रथम पद के अर्थ में ही कुछ विशेषता है जिसे समझाने की आवश्यकता है। सनातनधर्मी हिन्दुओं का विश्वास है कि चन्द्रगोल के ऊर्ध्व भाग में पितृगण निवास करते हैं। यह भाग पृथ्वी के सन्मुख नहीं होता। पाश्चात्य ज्योतिषी भी कहते हैं कि चन्द्रमा पृथ्वी की परिक्रमा इस प्रकार करता है कि इसका अधोभाग ही पृथ्वी के सन्मुख रहता है और ऊर्ध्व भाग सदैव पीछे रहता

है । इसलिए चन्द्रमा अपने अक्ष पर एक भ्रमण उतने ही दिनों में करता है जितने दिन में वह पृथ्वी की परिक्रमा करता है । इसका प्रमाण कठिन नहीं है । चन्द्र बिम्ब को ध्यान से देखने पर ज्ञात होता है कि उसके काले धब्बे बिम्ब के किनारे से सदैव एक ही स्थिति में देख पड़ते हैं जिससे प्रकट होता है कि चन्द्र बिम्ब का वह भाग जो पृथ्वी के सन्मुख है सदैव उसी दशा में रहता है अर्थात् चन्द्रमा का अक्ष-भ्रमण-काल उसके परिक्रमा काल के समान ही होता है । इस पर यह कहा जा सकता है कि चन्द्रमा में अक्ष-भ्रमण होता ही नहीं । परन्तु यह ठीक नहीं है । यह एक उदाहरण से स्पष्ट हो जायगा । एक दीपक बीच में रख दीजिये और उसकी ओर देखिए । मान लीजिए कि दीपक आपके उत्तर की ओर है । अब दीपक को देखते हुए आप उसके चारों ओर घड़ी की अनुकूल दिशा में घूमिए । जब आप चौथाई चक्कर कर लेंगे तब दीपक आपके पूरब हो जायगा । आधा चक्कर कर लेने पर दीपक आपके दक्षिण हो जायगा, तीन चौथाई चक्कर करने पर वह आपके पच्छिम हो जायगा और पूरा चक्कर करके उसी स्थान पर आ जाने पर जहाँ से चक्कर लगाना आरम्भ किया था वह दीपक फिर आपके उत्तर हो जायगा । इससे यह सिद्ध हो जाता है कि इस प्रकार के एक चक्कर में आपका मुख सदैव दीपक की ओर रहता है और पीठ सदैव उसके पीछे । साथ ही साथ आपका शरीर भी एक बार घूम जाता है क्योंकि घूमने में भी तो आपका मुख उत्तर, पूरब, दक्षिण और पच्छिम की ओर होता रहता है ।

जब चन्द्रमा का ऊर्ध्व भाग सदा पृथ्वी से विमुख रहता है तब उसका सम्बन्ध सूर्य से किस प्रकार रहता है ? अमावस्या के दिन सूर्य और पृथ्वी के बीच में चन्द्रमा रहता है इसलिए इसका ऊर्ध्व भाग सूर्य के ठीक सामने रहता है । ऊर्ध्व भाग में पितृलोग निवास करते हैं इसलिए अमावस्या के दिन सूर्य पितरों के ठीक सिर पर रहता है अर्थात् इस दिन उनका मध्याह्न होता है । इसीलिए अमावस्या के मध्याह्न काल में पितरों के लिए श्राद्ध तर्पण आदि किये जाते हैं । पूर्णमासी के दिन इनकी मध्यरात्रि होती है । कृष्ण पक्ष का आधा भाग बीतने पर सूर्य पितरों को उदय होता हुआ देख पड़ता है और शुक्ल पक्ष के आधे भाग तक वह बराबर उनको देख पड़ता है अर्थात् पितरों का प्रातःकाल कृष्ण पक्ष की अष्टमी को होता है और सायंकाल शुक्ल पक्ष की अष्टमी को ।

### ग्रह कक्षा और ग्रह गतियों का सम्बन्ध —

**उपरिस्थस्य महती कक्षाऽल्पाधः स्थितस्यच ।**
**महत्याकक्षया भागा महान्तोऽल्पास्तथाल्पया ।।७५।।**

**कालेनाल्पेन भगणं भुङ्क्तेऽल्प भ्रमणाश्रितः ।**
**ग्रहः कालेन महता मण्डले महति भ्रमन ॥७६॥**
**स्वल्पयातो बहून भुङ्क्ते भगणांश्छीतदीधितिः ।**
**महत्या कक्षया गच्छंस्ततः स्वल्पं शनैश्चरः ॥७७॥**

अनुवाद—(७५) जो ग्रह कक्षा ऊपर है अर्थात् पृथ्वी से दूर है उसका परिमाण अधिक है और जो ग्रह कक्षा नीचे है अर्थात् पृथ्वी से निकट है उसका परिमाण कम है। बड़ी कक्षा के अंश बड़े और छोटी कक्षा के अंश छोटे होते हैं। (७६) छोटी कक्षा पर चलने वाले ग्रह अल्प काल में अपना भगण अर्थात् चक्कर पूरा कर लेते हैं और बड़ी कक्षा पर चलने वाले ग्रह अधिक काल में अपना भगण पूरा करते हैं। (७७) चन्द्र कक्षा बहुत छोटी है इसलिए चन्द्रमा अनेक भगण पूरा करता है जब कि शनिश्चर बड़ी कक्षा में होने के कारण थोड़े ही भगण पूरा कर पाता है।

विज्ञान-भाष्य—ग्रहों की कक्षाओं और उनकी गतियों के सम्बन्ध में मध्यमाधिकार श्लोक २६, २७ तथा उसके विज्ञान भाष्य पृष्ठ १४-१७ में कुछ बतलाया जा चुका है इसलिए यहाँ अधिक विस्तार की आवश्यकता नहीं है। बड़ी कक्षा के अंश बड़े और छोटी कक्षा के अंश छोटे कैसे होते हैं इसका प्रमाण पृष्ठ १४ के चित्र १ से सहज ही मिल सकता है। बड़े वृत्त का २४ अंश जितना बड़ा है उतना ही छोटे वृत्त का ३६ अंश है अर्थात् बड़े वृत्त का एक अंश छोटे वृत्त के एक अंश से बड़ा है। यह भी स्पष्ट है कि जो ग्रह बड़ी कक्षा में भ्रमण करते हैं उनका भगण काल बड़ा और जो ग्रह छोटी कक्षा में भ्रमण करते हैं उनका भगण काल छोटा होता है। परन्तु ग्रह के भगण काल और उसकी दूरी में ऐसा सरल सम्बन्ध नहीं जैसा कि भारतीय ज्योतिषी समझते थे और जैसा कि इसी अध्याय में आगे बतलाया गया है। यह सम्बन्ध केपलर के तीसरे नियम के अनुसार है जो ग्रह गतियों और उनकी दूरियों के सूक्ष्म विचार से निश्चित किया गया है (देखो पृष्ठ ८४-८१)।

## दिनपति, मासपति आदि जानने की रीति

**मन्दादधः क्रमेण स्युश्चतुर्था दिवसाधिपः ।**
**वर्षाधिपतयस्तद्वत् तीयाश्चे प्रकीर्तिता ॥७८॥**
**ऊर्ध्वं क्रमेण शशिनो मासानमधिपाः स्मृताः ।**
**होरेशा सूर्यतनयादधोधः क्रमशस्तथा ॥७९॥**

अनुवाद – (७८) शनि से नीचे का चौथा ग्रह क्रमानुसार दिनपति और तीसरा ग्रह वर्षपति होता है। (७९) चन्द्रमा से ऊपर के ग्रह क्रमशः मासपति तथा शनि से नीचे ग्रह क्रमशः होरापति होते हैं।

**विज्ञान-भाष्य**—इन दोनों श्लोकों की पूरी व्याख्या मध्यमाधिकार के पृष्ठ ४०-४५ में की गयी है इसलिये यहाँ अधिक लिखने की आवश्यकता नहीं है।

नक्षत्र कक्षा, आकाश कक्षा तथा ग्रह की गतियों का सम्बन्ध—

**भवेद्भकक्षा तिग्मांशोर्भ्रमणं षष्टि ताडितम्।**
**सर्वोपरिष्टाद्भ्रमति योजनैस्तैर्भमण्डलम् ॥८०॥**
**कल्पोक्त चन्द्रभगणा गुणिताः शशिकक्षया।**
**आकाशकक्षा सा ज्ञेया कर व्याप्तिस्तथा रवेः ॥८१॥**
**सैव यत्कल्पभगणैर्भक्ता तद्भ्रमणं भवेत्।**
**कुवासरैर्विभज्याह्नः सर्वेषां प्राग्गतिः स्मृता ॥८२॥**
**भुक्तियोजनजा संख्या सेन्दोर्भ्रमण संगुणा।**
**स्वकक्षाप्तातु सा तस्य तिथ्याप्ता गति लिप्तिकाः ॥८३॥**

**अनुवाद**—(८०) सूर्य-कक्षा के योजनों को ६० से गुणा करने पर नक्षत्र-कक्षा के योजनों का मान आ जाता है। सब ग्रहों से ऊपर नक्षत्र मण्डल इतने ही योजना में घूमता है। (८१) शशिकक्षा के योजनों को एक कल्प के चन्द्र भगणों की संख्या से गुणा करने पर आकाश कक्षा का मान ज्ञात होता है। सूर्य की किरणें वहीं तक जाती हैं। (८२) आकाश कक्षा के मान को जिस ग्रह के कल्प-भगणों की संख्या से भाग दिया जायगा उसी ग्रह की कक्षा का मान योजनों में ज्ञात होगा। आकाश-कक्षा को कल्प के सावन दिनों के भाग देने पर सब ग्रहों की दैनिकगति योजनों में आ जाती है। (८३) इस योजनात्मक ग्रह गति को चन्द्र-कक्षा से गुणा करके जिस ग्रह की कक्षा से भाग देकर लब्धि को १५ से भाग दें उस ग्रह की दैनिक गति कलाओं में आ जायगी।

**विज्ञान-भाष्य**—इन श्लोकों में जो कुछ बतलाया गया है उसकी चर्चा कई जगह की गयी है (देखो पृ० १५-१७; ४५१-५३)। संक्षेप में इसका सार यह है :—

(१) नक्षत्र कक्षा = रवि कक्षा × ६०

(२) आकाश कक्षा = कल्प के चन्द्र भगण × चंद्र कक्षा

(३) $\dfrac{\text{आकाशकक्षा}}{\text{कल्प में किसी ग्रह की भगण संख्या}}$ = उस ग्रह की कक्षा

(४) $\dfrac{\text{आकाश कक्षा}}{\text{कल्प के सावन दिन}}$ = प्रत्येक ग्रह की दैनिक योजनात्मक गति

(५) $\dfrac{\text{ग्रह की योजनात्मक गति} \times \text{चंद्र कक्षा}}{\text{ग्रह कक्षा} \times 15}$ = ग्रह की दैनिक कलात्मक गति

दूसरे और तीसरे समीकरण से स्पष्ट है कि आकाश कक्षा का विस्तार उतना माना गया है जितना प्रत्येक ग्रह एक कल्प में योजनों में चलता है। इससे यह सिद्ध है कि हमारे आचार्य प्रत्येक ग्रह की योजनात्मक गति समान समझते थे जो आजकल के वेधों से अशुद्ध है। ग्रह की दैनिक कलात्मक गति जानने का सिद्धान्त वही है जो ४५१-५३ पृष्ठों में अच्छी तरह समझाया गया है।

नक्षत्र कक्षा और आकाश कक्षा के विस्तार कल्पित हैं। नक्षत्रों या तारों की दूरी की सीमा नहीं है। आजकल के वेधों से सिद्ध होता है कि कोई-कोई तारे पृथ्वी से इतनी दूर हैं कि उनके प्रकाश के पहुँचने में लाखों वर्ष लग जाते हैं।

## ग्रह की दूरी जानने की रीति

**कक्ष्या भूकर्णगुणिता महोमण्डलभाजिता।**
**तत्कर्णा भूमिकर्णार्धोना ग्रहोच्चे स्वे बलीकृता: ॥८४॥**

**अनुवाद**—किसी ग्रह की कक्षा को भूव्यास से गुणा करने और भूपरिधि से भाग देने पर उस ग्रह की कक्षा का व्यास होता है। इससे भूव्यास घटा कर शेष का आधा करने से भू-पृष्ठ से उस ग्रह की ऊँचाई अथवा दूरी ज्ञात होती है।

**विज्ञान-भाष्य**—परिधि से व्यास जानने का यह एक नियम है। भूव्यास का भू-परिधि से जो सम्बन्ध है वही सम्बन्ध है वही सम्बन्ध प्रत्येक ग्रह की कक्षा के व्यास और परिधि में होता है। इस श्लोक के पूर्वार्ध का सरल अर्थ यह है कि ग्रह की कक्षा को ३·१४१६ से भाग देने पर उसकी कक्षा का व्यास आ जाता है।

श्लोक के उत्तरार्ध में जो बात बतलायी गयी है वह पृष्ठ ४०८ के चित्र ७८ से स्पष्ट हो जाती है। इस चित्र में यदि भ द रेखा को द की ओर इतना बढ़ाया जाय कि वह चन्द्र कक्षा और सूर्य कक्षा तक पहुँच जाय तो द से चन्द्र कक्षा के बिन्दु की दूरी को चन्द्रमा की ऊँचाई और सूर्य कक्षा के बिन्दु की दूरी को सूर्य की ऊँचाई समझनी चाहिये। इसी तरह अन्य ग्रहों की ऊँचाई के बारे में भी समझना चाहिये।

## ग्रह कक्षाओं के विस्तार योजनों में

**खत्रयाब्धिद्विदहना: कक्ष्या तुहिनदीधिते:।**
**ज्ञशीघ्रस्याष्टखद्वित्रिकृशून्येन्दवस्तथा ॥८५॥**
**शुक्रशीघ्रस्य सप्ताग्नि रसाब्धि रसषड्यमा:।**
**ततोऽर्कबुधशुक्राणां खखार्थैकसुरार्णवा: ॥८६॥**
**कुजस्यातोऽष्टशून्याङ्कषडवेदैकभुजङ्गमा:।**
**चन्द्रोच्चस्य रसार्थाष्टमुनिद्वित्र्यष्टहृय: ॥८७॥**
**कृततर्कमुनिपञ्चाद्रिगुणेन्दुविषया गुरो:।**
**स्वर्भानोर्दस्रतत्वाब्धिशैलार्थाकाशकुञ्जरा: ॥८८॥**

पञ्चपञ्चाशिवनागतु रसाद्रकांशशनेस्ततः ।
भानां खखखशून्याङ्कवसुरन्ध्रशराश्विनः ॥८९॥
खव्योमखत्रयखसागरषट्कनाग-
व्योमाष्टशून्ययमरूपनगाष्टचन्द्राः ।
ब्रह्माण्डसंपुटपरिभ्रमणं समन्ता-
दभ्यन्तरा दिनकरस्य कर प्रसाराः ॥९०॥

अनुवाद—(८५) चन्द्रमा की कक्षा ३२४००० योजन, बुध शीघ्र की कक्षा १०४३२०९ योजन; (८६) शुक्र शीघ्र की कक्षा २६६४६३७ योजन, सूर्य, बुध और शुक्र की कक्षाएँ ४३३१५००; (८७) मङ्गल की कक्षा ८१४६९०९ योजन, चन्द्रोच्च की कक्षा ३८३२८४८४ योजन; (८८) गुरु की कक्षा ५१३७५७६४ योजन; राहु की कक्षा ८०५७२८६४ योजन; (८९) शनि की कक्षा १२७६६८२५५ योजन; नक्षत्र कक्षा २५९८९००१२ योजन और (९०) आकाश या ब्रह्माण्ड की परिधि १८,७१,२०-,८०,८६,४०,००,००० योजन है जहाँ तक सूर्य की किरणों का प्रसार होता है।

विज्ञान-भाष्य—यदि ग्रहों के कल्प-भगण मध्यमाधिकार के श्लोक २९-३३ के अनुसार मान कर इनकी कक्षाओं की गणना श्लोक ८२ के अनुसार की जाय तो ऊपर दी हुई संख्याओं की इकाई के अंक में थोड़ा सा अन्तर पड़ता है इसका कारण यह जान पड़ता है कि पूरी संख्या लिखने के लिए भिन्नात्मक अंश या तो छोड़ दिया गया है या आधे से अधिक होने के कारण १ मान लिया गया है। ऐसा जान पड़ता है कि चन्द्रोच्च और राहु की कक्षाएँ नियम की समानता दिखलाने के लिए दी गयी हैं क्योंकि ये आकाश में स्वतन्त्र पिंड नहीं है, ये तो चन्द्र कक्षा के ही दो विशेष विन्दु हैं। नक्षत्र कक्षा का भी विशेष महत्व नहीं जान पड़ता।

आजकल वेधों से यह सिद्ध होता है कि ग्रहों की कक्षाएँ गोल नहीं हैं वरन् दीर्घवृत्त है जिनकी एक नाभि पर सूर्य रहता है और सब ग्रह सूर्य की ही परिक्रमा करते हैं। पृथ्वी से किसी ग्रह की दूरी सर्वदा समान नहीं रहती जैसा कि ४१० पृष्ठ के लम्बनों की सारणी से तथा पृष्ठ ५९८ में दिये हुए शीघ्र कर्णों की सारणी से स्पष्ट है। इन शीघ्र कर्णों के मान ऐसी इकाइयों में दिये हुए हैं जिनकी १००० इकाई पृथ्वी से सूर्य की मध्यम दूरी मानी गयी है। ऐसी १००० इकाइयां ९२९००००० मील (९ करोड़ २९ लाख मील) के समान होती हैं क्योंकि पृथ्वी से सूर्य की मध्यम दूरी इतनी ही है (देखो पृष्ठ ४५२)। यदि यह दूरी योजनों में जानना हो तो मीलों को ५ से भाग दे देना चाहिए (देखो पृ० ५४)।

**इस प्रकार भूगोलाध्याय नामक १२वें अध्याय का विज्ञान-भाष्य समाप्त हुआ।**

## त्रयोदश अध्याय

# ज्योतिषोपनिषदध्याय

## (संक्षिप्त वर्णन)

[श्लोक १-३—भूभगोल की रचना का उपदेश कैसे करना चाहिये। श्लोक ३-१३ भूभगोल बनाने की रीति। श्लोक १३-१५—लग्न, अन्त्या आदि के स्थान निश्चय करना। श्लोक १६-१७—भूभगोल किस प्रकार अपने आप घूम सकता है। श्लोक १८-२४—समय बतलानेवाले अन्य यन्त्रों की चर्चा। श्लोक २५—ज्योतिष का माहात्म्य।]

### भूभगोल बनाने की तैयारी—

**अथ गुप्ते शुचौ देशे स्नातश्शुचिरलङ्कृतः।**
**संपूज्य भास्करं भक्त्या ग्रहान्भान्यथ गुह्यकान्॥१॥**
**पारंपर्योपदेशेन यथा ज्ञातं गुरोर्मुखात्।**
**आचार्यः शिष्यबोधार्थं सर्वं प्रत्यक्षदर्शिवान्॥२॥**
**भूभगोलकस्य रचनां कुर्यादाश्चर्यकारिणीम्।**

**अनुवाद**—तब आचार्य स्नान करने के बाद अलंकार धारण करके शुद्ध मन से एकान्त और पवित्र स्थान में सूर्य, ग्रहों, नक्षत्रों और यक्षों की भक्ति के साथ पूजा करके परम्परा से प्राप्त उपदेश के द्वारा गुरु के मुख से सुने हुए और स्वयं प्रत्यक्ष देखे हुए ज्ञान से शिष्य को पूरी तरह समझाने के लिये भूभगोल की आश्चर्य उत्पन्न करनेवाली रचना करे।

**विज्ञान-भाष्य**—कई टीकाकारों ने आचार्य का अर्थ सूर्यांश पुरुष और शिष्य का अर्थ मयासुर किया है; परन्तु मेरी समझ में यह सभी आचार्यों के लिये साधारण उपदेश है। 'कुर्यात्' शब्द भी यही प्रकट करता है। इन श्लोकों से प्रकट होता है कि आचार्य को केवल मौखिक उपदेश से ही सन्तुष्ट नहीं होना चाहिये वरन् व्यावहारिक और क्रियात्मक ज्ञान भी कराना चाहिये जिसके लिये उसे स्वयं व्यावहारिक ज्ञान भी रखना चाहिये और ज्ञान को प्रत्यक्ष देनेवाला भी होना चाहिये, ऐसा नहीं कि टीका कर डालें सूर्य सिद्धांत ऐसे गूढ़ ग्रन्थ की, परन्तु आकाश के मुख्य-मुख्य तारों की भी पहचान न हो।

ग्रहों की पूजा में सूर्य की पूजा भी आ जाती है परन्तु यहाँ ग्रहों के साथ सूर्य शब्द अलग भी आया है जो सूचित करता है कि सूर्य की विशेष प्रकार से

पूजा करनी चाहिये क्योंकि इस सिद्धांत के आदि आचार्य सूर्यदेव ही माने गये हैं। ग्रहों की आधुनिक परिभाषा में सूर्य आते भी नहीं हैं परन्तु सूर्य-सिद्धांतकार ने इस विचार से सूर्य का नाम अलग नहीं दिया है क्योंकि और कहीं यह मत नहीं प्रकट होता।

यक्ष लोग धन के देवता कुबेर के सेवक हैं, उनके कोष और बाग की रखवाली करते हैं। यह शायद शिल्पकला में भी निपुण माने गये हैं क्योंकि पुष्पक विमान कुबेर का ही था। इसलिये यन्त्र रचना के अर्थ में दैवी सहायता प्राप्त करने के लिये इनकी भी पूजा करने का आदेश है।

भूभगोल शब्द भू, भ और गोल तीन शब्दों से बना है इसलिये इसका अर्थ है ऐसा गोल जिसमें भूगोल के साथ आकाश का वह गोल हो जिसमें ग्रह नक्षत्र आदि घूमते हुए माने गये हैं।

### भूभगोल बनाने की रीति—

अभीष्टं पृथिवीगोलं कारयित्वा तु दारवम् ॥३॥
दण्डं तन्मध्यगं मेरोरुभयत्र विनिर्गतम्।
आधारकक्ष्याद्वितयं कक्ष्यां वैषुवतीं तथा ॥४॥
भगणांशाङ्गुलैः कार्या दलितास्तिस्र एव ताः।
स्वाहोरात्रार्धकर्णैश्च तत्प्रमाणानुपाततः ॥५॥
क्रान्तिविक्षेपभागैश्च दलिता दक्षिणोत्तरा।
स्वैस्स्वैरपक्रमैः कार्या मेषादीनामपक्रमात् ॥६॥
कक्ष्याः प्रकल्पयेत्ताश्च कर्क्यादीनां विपर्ययात्।
तद्वत्तिस्रस्तुलादीनां मृगादीनां विलोमतः ॥७॥
याम्यगोलाश्रिताः कुर्यात् कक्ष्याधारद्वयोपरि।
याम्योदग्भागसंस्थानां भानामभिजितस्तथा ॥८॥
सप्तर्षीणामगस्त्यस्य ब्रह्मादीनां प्रकल्पयेत्।
मध्ये वैषुवती कक्ष्या सर्वासामेव संस्थिता ॥९॥
तदाधारयुतेः भार्धमयने विषुवद्द्वये।
विषुवत्स्थानतो भागैः स्फुटैर्भगणसंचरात् ॥१०॥
क्षेत्राण्येवमजादीनां तिर्यग्ज्याभिः प्रकल्पयेत।
अयनादयनं चैव कक्ष्या तिर्यक्तथाऽपरा ॥११॥
क्रान्तिसंज्ञा तया सूर्यः सदा पर्येति भासयन्।
चन्द्राद्याश्च स्वकैः पातैरपमण्डलमाश्रितैः ॥१२॥
ततोऽपकृष्टा दृश्यन्ते विक्षेपाग्रेष्वपक्रमात्।

**अनुवाद**—(३) लकड़ी का अभीष्ट आकार का एक गोला (भूगोल) बनाकर (४) इसमें छेद करके एक सीधा डंडा कस देना चाहिए जो भूगोल के केन्द्र से होकर दोनों ओर बराबर निकला रहे और मेरु दंड का काम करे। इसी दंड में दो आधार-वृत्त (एक दूसरे से समकोण पर) स्थिर करो जिनके बीचोबीच विषुवद्वृत्त हो। (५) इन तीनों वृत्तों को अंगुल से ३६० अंशों में बाँट दो। विषुवद्वृत्त के मानानुसार अहोरात्र वृत्त के व्यासार्ध से (६) दक्षिणोत्तर वृत्त पर क्रान्ति और शर के अंशों के द्वारा जो इस पर अंकित हों मेष, वृष और मिथुन राशियों के अंतिम विन्दुओं की क्रान्तियों के अंतर पर इन तीन राशियों के (७) अहोरात्र वृत्त स्थिर करो जो विलोम रीति से कर्क, सिंह और कन्या के अहोरात्र वृत्त भी होंगे। इसी प्रकार तुला, वृश्चिक और धनु तथा विलोम रीति से मकर, कुम्भ और मीन राशियों के भी तीन अहोरात्र वृत्त (८) दोनों आधार वृत्तों के ऊपर दक्षिण गोल में स्थिर करो। ऐसे ही उत्तर और दक्षिण गोलों में स्थित नक्षत्रों, अभिजित (९) सप्तर्षि, अगस्त्य, ब्रह्महृदय आदि तारों के अहोरात्र वृत्त स्थिर करो। इन सब अहोरात्र वृत्तों के बीच में विषुवद्वृत्त होता है। (१०) विषुवद्वृत्त और दोनों आधारवृत्तों के युतिबिन्दुओं पर दोनों अयन विन्दु और दोनों विषुव सम्पात होते हैं। विषुव सम्पात के स्थान से सायन राशि चक्र का आरम्भ करो। (११) इस प्रकार मेष वृष आदि राशियों के विभाग तिर्यक ज्याओं द्वारा करो। एक अयन विन्दु से दूसरे अयन विन्दु तक तथा दूसरे से फिर पहले तक जो तिर्यकवृत्त स्थिर किया जायगा (२) उसी का नाम क्रान्तिवृत्त है जिस पर सूर्य सदा प्रकाश देता हुआ भ्रमण करता है। चन्द्र, मंगल आदि ग्रह अपने अपने पातों के द्वारा जो क्रान्तिवृत्त पर होते हैं (१३) खिंचे हुए अपनी अपनी क्रान्ति से विक्षेप के अंत में देख पड़ते हैं।

**विज्ञान-भाष्य**—यहाँ यह नहीं बतलाया गया है कि आधार कक्षा और विषुवत् कक्षा किस चीज का बनाना चाहिये। अन्य ग्रन्थों में बाँस की पतली-पतली तीलियों का प्रयोग किया गया है क्योंकि यही इतनी लचीली होती हैं कि गोलाई में मोड़ी जा सकती हैं। आजकल लोहे या पीतल के तार से यह काम आसानी से हो सकता है। ऊपर बतलायी हुई रीति से जो भूभगोल बनता है वह अनेक वृत्तों (बलयों) के कारण बहुत ही दुर्बोध हो जाता है इसलिये आजकल यदि चित्र १३६ के अनुसार भूभगोल बनाया जाय तो बनाने में भी सुगमता होगी और समझने में भी।

इस चित्र के बीच में जो सबसे छोटा वृत्त है वह भूगोल ( पृथ्वी-गोल ) को सूचित करता है, इसीलिये बीच में 'भू' लिखा है। 'धधा' दंड है जो पृथ्वी-गोल के केन्द्र से होकर इसके दोनों ओर निकला रहता है। भू से ध और धा की दूरी समान है। इन्हीं स्थानों से दो आधारवृत्त 'धशधाव' और 'धपधापू' एक दूसरे से समकोण




चित्र १३६

पर बाँधे जाते हैं। इन्हीं दोनों वृत्तों पर ध और धा से समान अन्तर पर 'प व पू श' वृत्त बाँधा जाता है जिसे विषुवत् कक्षा कहा गया है। इन तीनों वृत्तों को ३६० समान भागों में बाँट कर चिह्न बना देते हैं जो अंश कहलाते हैं। इसके बाद मेषादि बारह राशियों के अहोरात्रवृत्त बनाने का आदेश है। परन्तु मेरी समझ में यह आवश्यक नहीं है। ऊपर के तीन वृत्त बाँधने के बाद सीधे क्रान्ति-वृत्त को ही बाँधना सुगम होगा। यह भी ऊपर के किसी वृत्त के समान लेना चाहिए। इसे पहले व और श स्थानों पर विषुवदवृत्त और धशधाव आधारवृत के जोड़ पर बाँधना चाहिये फिर दूसरे आधारवृत्त 'क' और 'म' स्थानों पर बाँधना चाहिये। 'क' या 'म' का अन्तर विषुवद् वृत्त से उतना ही होना चाहिये जितनी सूर्य का परमक्रान्ति होती है जो आजकल साढ़े तेईस अंश (२३° ३०′) के लगभग है। इस क्रान्तिवृत को भी ३६० समान भागों में बाँट देना चाहिये। 'व' स्थान को सायनमेष या वसंत सम्पात तथा 'श' स्थान को सायनतुला या शरद सम्पात कहते हैं। 'क' और 'म' स्थानों को क्रम से सायन कर्क और सायन तुला अथवा दक्षिणायन और उत्तरायण विन्दु कहते हैं (देखो पृ० २३०)। इन स्थानों के विचार से 'ध श धा व' आधार कक्षा को विषुवसम्पातवृत्त ( Equinoctial Colure ) और 'ध प म धा पू क' आधार कक्षा को अयनवृत्त ( Solstitial Colure ) कहते हैं, क्योंकि पहले पर दोनों विषुव-सम्पात विन्दु और दूसरे पर दोनों अयन विन्दु होते हैं। चित्र में क्रान्ति वृत्त के 'अ' स्थान पर विषुवद् वृत के समानान्तर एक अहोरात्र वृत्त 'अ इ आई' दिखलाया गया है। यह क्रान्तिवृत्त के दूसरे स्थान 'आ' पर मिलता है। 'अ' विन्दु वसंत-सम्पात 'व' से जितने अंतर पर है उतने ही अंतर पर परन्तु

विलोम दिशा में शरद सम्पात 'श' से 'आ' का स्थान है अथवा 'क' से 'अ' और 'आ' समान दूरी पर हैं। यदि 'अ' सायन वृष राशि के आदि में हो तो 'आ' सायन कन्या राशि के आदि में होगा और यदि पहला सायन मिथुन राशि के आदि में हो तो दूसरा सायन सिंह राशि के आदि में होगा। इसी प्रकार क्रान्ति-वृत्त के किसी स्थान का अहोरात्र वृत्त बाँधा जा सकता है। यही बात श्लोक ६-७ में बतलायी गयी है। इसके सिवा 'धा' स्थान के पास एक अहोरात्र वृत्त समझा जा सकता है।

१२वें श्लोक में चन्द्रमा, मंगल आदि ग्रहों के कक्षा वृत्तों की भी चर्चा है परन्तु चित्र में ऐसा कोई भी कक्षा वृत नहीं दिखलाया गया है। ऐसा कक्षा वृत्त बांधने के लिये पहले ग्रह का पात-विन्दु क्रान्ति-वृत्त पर स्थिर करना चाहिये। इसी पर उस ग्रह का कक्षा वृत्त बांधना चाहिये जिसका दूसरा जोड़ इस स्थान से १८० अंश पर क्रान्ति-वृत पर हो। यह दोनों स्थान ग्रह के पात स्थान हुए। फिर इस वृत्त को ९० अंश के अंतर पर क्रान्ति-वृत्त से उस ग्रह के परम विक्षेप के बराबर उत्तर और दक्षिण स्थानों पर भी बांध देना चाहिये (परम विक्षेप की चर्चा मध्यमाधिकार के पृ० ७४-७६ में की गयी है)।

## उदयलग्न, मध्यलग्न, अन्त्या, चरज्या आदि का निश्चय—

**उदयं क्षितिजे लग्नमस्तं गच्छति तद्वशात् ॥१३॥**
**लङ्कोदयैस्तथा सिद्धं खमध्योपरि मध्यगम् ।**
**मध्यक्षितिजयोर्मध्ये या ज्या साऽन्त्याऽभिधीयते ॥१४॥**
**ज्ञेया चरदलज्या च विषुवत्क्षितिजान्तरम् ।**
**कृत्वोपरि स्वकं स्थानं मध्ये क्षितिजमण्डलम् ॥१५॥**

अनुवाद—(१३) क्रान्ति वृत्त का जो विन्दु पूर्व क्षितिज में लगा रहता है वह उदय लग्न है। इस उदय लग्न के अनुसार क्रान्ति वृत्त का जो विन्दु पच्छिम क्षितिज में लगा रहता है वह अस्त लग्न होता है। (१४) यामोत्तर वृत्त पर मध्यम लग्न होता है जिसकी गणना लंका के उदयासुओं से की जाती है। अहोरात्र वृत्त और यामोत्तर वृत्त के संधिस्थान से क्षितिज वृत्त तक जो ज्या होती है उसे अन्त्या कहते हैं। (१५) विषुवत् रेखा के क्षितिज जिसे उन्मण्डल कहते हैं और अपने स्थान के क्षितिज के बीच जो अन्तर होता है वह चरज्या है। भूगोल पर अपने स्थान को सबसे ऊपर करने पर क्षितिज वृत्त भूगोल के मध्य में होता है।

**विज्ञान-भाष्य**—इन श्लोकों में एक ही शब्द कई परिभाषाओं के लिए प्रयुक्त हुआ है इसलिये इनका भाव जल्दी समझ में नहीं आता। १२वें श्लोक के पूर्वार्ध में 'मध्यम' मध्य लग्न के लिये आया है। उत्तरार्ध में 'मध्य' शब्द अहोरात्र

वृत्त और यामोत्तर वृत्त की सन्धि स्थान के लिये आया है। १५वें श्लोक के पूर्वार्ध में 'विषुवत्' विषवक्षितिज या उन्मण्डल के लिये तथा क्षितिज शब्द अपने स्थान के क्षितिज वृत्त के लिये प्रयुक्त हुआ है। इसके उत्तरार्ध में 'मध्ये' शब्द अपने स्थान के ऊर्ध्वाधर यामोत्तर वृत्त के मध्य के लिये आया है। इस प्रकार का प्रयोग बड़ा ही भ्रमोत्पादक होता है और वैज्ञानिक ग्रंथों के लिये दोष समझा जाता है।

यह सब परिभाषाएँ त्रिप्रश्नाधिकार के २८६-६० पृष्ठों पर तथा स्पष्टाधिकार के चित्र ३६, ४२, ४३ और त्रिप्रश्नाधिकार के चित्र ६३ से अच्छी तरह समझी जा सकती है। उपर्युक्त विवरण से भूभगोल यंत्र से इन सब परिभाषाओं का ज्ञान सहज ही हो सकता है।

## युक्ति जिससे भूभगोल यंत्र सदा घूमता रहे—

**वस्त्रच्छन्नं बहिश्चापि लोकालोकेन वेष्टितम्।**
**अमृतस्रावयोगेन कालभ्रमणसाधनम् ॥१६॥**
**गुणबीजसमाकृष्टं गोलयंत्रं प्रकल्पयेत्।**
**गोप्यमेतत्प्रकाश्योक्त सर्वगम्यं भवेद्यत: ॥१७॥**

**अनुवाद**—(१६) लोकालोक से अर्थात् क्षितिजवृत्त से घिरे हुए गोल को ऊपर कपड़े से ढक कर जल प्रवाह के द्वारा ऐसा प्रबन्ध करे कि यह अपने आप घूमकर नाक्षत्रकाल सूचित करे। (१७) अथवा इस गोल यंत्र को पारे के संयोग से ऐसा बनावे कि वह अपने आप घूमे। इसको गुप्त रखना चाहिये। साफ-साफ बतला देने से इस संसार में यह सबको मालूम हो जायगा।

**विज्ञान-भाष्य**—इन दोनों श्लोकों की भाषा बहुत ही अस्पष्ट है। इस बात का तनिक भी बोध नहीं होता कि यह गोलयंत्र किस प्रकार अपने आप घूमकर आकाश का प्रकार दैनिक भ्रमण सिद्ध करता था। इतना तो प्रकट है कि गोलयंत्र का मेरुदण्ड इस प्रकार स्थिर किया जाता था कि वह ध्रुव की ओर रहे। फिर उसमें ऐसी युक्ति की जाती होगी कि जल की धारा से उसमें ऐसी टक्कर लगे कि एक नाक्षत्र दिन में वह एक बार घूम जाय जैसे पनचक्की चलती है। पानी की जगह पारे से भी काम लिया जाता था परन्तु यह पता नहीं कि कैसे। अंत में यह बतलाया गया है कि यह युक्ति सबसे नहीं बतलानी चाहिये। शायद इसीलिये संकेत मात्र कर दिया गया है। इससे लोग यह परिणाम निकाल सकते हैं कि लेखक स्वयं इस क्रिया को अच्छी तरह नहीं जानता था। उसको केवल आभास था कि ऐसा यन्त्र बन सकता है जो अपने आप चलता हो, इसीलिये उसने सब बातें गोल रखी हैं। यह भी संभव है कि प्राचीन काल में शिल्पकला की इतनी उन्नति थी कि ऐसे स्वयंवह यंत्र पारे और पानी के संयोग

से उसी प्रकार बनते थे कि जैसे आजकल घड़ी आदि अपने आप चलने वाले यन्त्र बनते हैं, परन्तु बीच में समय के फेर से सब ज्ञान नष्ट हो गया हो।

**तस्माद्गुरूपदेशेन रचयेद्गोलमुत्तमम्।**
**युगे युगे समुत्पन्ना रचनेयं विवस्वतः ॥१८॥**
**प्रसादात्कस्यचिद्भूयः प्रादुर्भवति कालतः।**
**कालसंसाधनार्थाय तथा यन्त्राणि कारयेत् ॥१९॥**
**एकाकी योजयेद्बीजं यन्त्रे विस्मयकारणम्।**

अनुवाद—(१८) इसलिये गुरु के उपदेश के अनुसार उत्तम गोल की रचना करनी चाहिये। यह रचना प्रत्येक युग में नष्ट हो जाती है और सूर्य भगवान की (१९) इच्छानुसार उनके प्रसाद से फिर किसी को प्राप्त होती है। इसी प्रकार समय का ज्ञान करने के लिये अन्य यन्त्रों की भी रचना करनी चाहिये। (२०) आश्चर्य उत्पन्न करनेवाले यंत्र में (उसको चलाने के लिये) पारे का प्रयोग एकान्त में करना चाहिये।

विज्ञान-भाष्य—इन श्लोकों से प्रकट होता है कि स्वयंवह यंत्र बनाने की क्रिया काल पाने पर नष्ट हो जाती है, जिसको फिर सूर्य भगवान् अपनी इच्छा से किसी को बतला देते हैं। इसके सिवा समय बतलानेवाले अन्य यंत्रों को बनाने के लिये भी कहा गया है और अंत में फिर बतलाया गया है कि पारे का प्रयोग एकान्त में करना चाहिये, सबको नहीं बतलाना चाहिये।

समय बतलानेवाले अन्य यन्त्रों के नाम—

**शङ्कुयष्टिधनुश्चक्रैश्छाया यन्त्रैरनेकधा ॥२०॥**
**गुरूपदेशाद्विज्ञाय कालज्ञानमतन्द्रितः।**
**तोययन्त्रैः कपालाद्यैर्मयूरनरवानरैः।**
**सूत्रैश्च वेणुगर्भस्थैः सम्यक्कालं प्रसाधयेत् ॥२१॥**
**पारतालाबुसूत्राणि गुञ्जातैलजलानि च।**
**बीजानि पांसवश्चैषां प्रयोगास्ते सुदुर्लभाः ॥२२॥**

अनुवाद—(२०) शंकु, यष्टि, धनु और चक्र नामक अनेक प्रकार के छाया यंत्रों के द्वारा (२१) चतुर और परिश्रमी मनुष्य गुरु के उपदेश से काल का ज्ञान प्राप्त करते हैं। कपाल आदि जल यंत्रों से, मयूर, नर और वानर यंत्रों से जिनके पेट में बालू रहती है जो सूत के सहारे निकलती है समय का ठीक-ठीक ज्ञान प्राप्त

करना चाहिये। (२२) पारे का आरा, जल, सूत, शुल्ब, तेल और जल, पारा और बालू इन सबका प्रयोग करना चाहिये। परन्तु यह भी कठिन है।

**विज्ञान-भाष्य**—इन श्लोकों में समय जानने के अनेक यंत्रों के नाम गिना दिये गये हैं परन्तु उनके बनाने की विधि कहीं नहीं बतलायी गयी है। पहले चार यंत्रों से सूर्य की छाया देखकर समय जाना जा सकता है इसलिये वे दिन में ही काम कर सकते हैं और उनको छाया यंत्र कहा गया है। इनमें से शंकु की चर्चा त्रिप्रश्नाधिकार नामक तीसरे अध्याय में बहुत हुई है। उस अध्याय मे यह बतलाया गया है कि १२ अंगुल के शंकु से अक्षांश, नतांश, नतकाल, दिशा आदि का ज्ञान कैसे किया जाता है। इसके द्वारा समय जानने के लिये गुणा भाग की क्लिष्ट क्रिया करनी पड़ती है, सीधे समय नहीं निकलता। छाया की नाप भी बहुत शुद्ध नहीं ली जा सकती इसलिये इस यंत्र से जो समय आता है वह चार पाँच मिनट अधिक या कम हो सकता है। इसलिये आजकल इससे काम लेने की जरूरत नहीं।

**यष्टि यंत्र**—इसकी चर्चा इस पुस्तक में और कहीं नहीं की गई है इसलिये यह नहीं बतलाया जा सकता कि इससे कैसे काम लिया जाता था। भास्कराचार्य जी ने सिद्धान्त शिरोमणि के यंत्राध्याय में इसकी विशेष चर्चा की है जिससे जान पड़ता है कि इससे भी समय का ज्ञान करने के लिये क्लिष्ट गणना करनी पड़ती है। इस-लिये आजकल अच्छे साधनों के होते हुए यह यंत्र भी आवश्यक नहीं है।

धनुष और चक्र-यंत्र से समय का ज्ञान सहज ही हो सकता है। यह दोनों यंत्र वास्तव में एक ही हैं। चक्र-यंत्र में एक गोल चक्र होता है जिसके किनारे समान भागों में अंकित रहते हैं। यदि ६० समान भाग हों तो प्रत्येक भाग एक घड़ी का समय सूचित करता है। इस चक्र के केन्द्र से एक सीधी कीली लोहे या पीतल की कस दी जाय और चक्र पृथ्वी पर दो खंभों में इस प्रकार गाड़ दिया जाय कि कीली का सिर आकाश के ध्रुव की दिशा में हो तो इस यन्त्र से सूर्य का नतकाल (Hour Angle) सहज ही जाना जा सकता है। दिल्ली और काशी आदि के मान-मन्दिरों में पत्थर के वृहदाकार चक्र यन्त्र बने हैं जो पृथ्वी पर इस प्रकार स्थिर किये गये हैं कि इनके तल विषुवद्वृत्त के समानान्तर हैं और इनके केन्द्र से एक कीली दोनों ओर ६ इंच के लगभग निकली हुई ध्रुवों की दिशा में है। इस चक्र-यंत्र के दोनों तरफ़ के किनारे सम भागों में अंकित हैं। जब सूर्य उत्तर गोल में रहता है (सायनमेष संक्रान्ति से सायन तुला संक्रान्ति तक) तब कील की छाया यंत्र के उत्तरी तल पर पड़कर नतकाल बतलाती है और जब सूर्य दक्षिण गोल में रहता है तब कीली की छाया दक्खिनी तल पर पड़ती है और नतकाल सूचित करती है। जैसे-जैसे सूरज ऊपर उठता है छाया

नीचे होती जाती है। मध्याह्नकाल में कील की छाया ठीक नीचे हो जाती है। यदि चाहें तो इसके किनारे घंटों में भी अंकित हो सकते हैं। यह भी एक प्रकार की धूप-घड़ी है।

भास्कराचार्य जी ने एक दूसरे प्रकार का चक्र-यंत्र बतलाया है। यह भी चक्राकार होता है परन्तु यह स्थिर नहीं किया जाता। किनारे से कुछ दूर एक छेद होता है जिसमें एक जंजीर लगी रहती है। इसी जंजीर से यह लटकाया जा सकता है। इसके किनारे ३६० अंशों में अंकित रहते हैं। लटकने पर इसका केन्द्र छेद के ठीक नीचे रहता है। इन दोनों बिन्दुओं के मिलाने वाली रेखा से समकोण पर जो रेखा होती है, और जो चक्र के केन्द्र पर भी रहती है उसके एक किनारे शून्य का अंक रहता है और दूसरे किनारे १८० का। जब समय जानना हो इसको लटकाकर ऐसा घुमाओ कि इसके केन्द्र पर जड़ी हुई कीली की नोक की छाया किनारे के भागों पर पड़े। यदि इसके किनारे सायन राशियों के इष्ट स्थान के उदयमानों में भी विभाजित हों तो इससे लग्न का ज्ञान भी किया जा सकता है। आजकल के सूक्ष्म यंत्रों के सामने इस यंत्र से भी विशेष लाभ नहीं है।

**चाप या धनुष यन्त्र**—यदि चक्र-यन्त्र का आधा भाग लेकर यंत्र बताया जाय तो सूर्य का नतकाल उसी प्रकार जाना जा सकता है।

आजकल दिन में सूर्य का किसी समय का नतांश एक साधारण चापयंत्र से जो कार्ड-बोर्ड का बनाया जा सकता है सहज ही जाना जा सकता है और उससे नतकाल का ज्ञान भी हो सकता है। ऐसे यंत्र की चर्चा इस लेखक ने विज्ञान भाग ४३ संख्या १ पृष्ठ १८ में चित्र १३८ में की है। उसमें कई सारणियां भी दी गयी हैं जिनसे २८ अक्षांश से २२ अक्षांश तक के स्थानों में दिन में समय जाना जा सकता है। इस यंत्र से सूर्य की छाया के अनुसार समय जाना जाता है और चार-पांच मिनट से अधिक अंतर नहीं पड़ता। इस लेखक की घड़ी जब कभी बन्द हो जाती है या ठीक समय नहीं देती तब वह इसी से मिला लेता है। इस यंत्र से किसी स्थान का अक्षांश भी सहज ही जाना जा सकता है। यह सारणी त्रिप्रश्नाधिकार के पृष्ठ २६१ के गुर (१) के अनुसार तैयार की गयी है। इससे काम लेने की संक्षिप्त रीति इस अध्याय के अंत में दी गयी है जहाँ, एक धूप-घड़ी की भी चर्चा की जायगी।

इन छाया-यन्त्रों के सिवा जल-घड़ी और बालू-घड़ी आदि से भी काम लिया जाता था। जल-घड़ी को कपाल यंत्र कहते थे क्योंकि यह कपाल की तरह अर्द्ध-गोलाकार होती थी इसके पेंदे में एक छोटा सा छेद होता है। यदि यह पानी में तैरा दिया जाय तो छेद से पानी धीरे-धीरे कटोरे में भरने लगता है और इतना भर जाता है कि कटोरा डूब जाता है। इस कटोरे का और छेद का आकार ऐसा होता

था कि दिन रात में ६० बार डूब जाता था। जितनी देर में वह एक बार डूबता था उसे घड़ी कहते थे। वह इसीलिये इसका नाम घटीयंत्र हो गया जो आगे चलकर घड़ी के नाम से प्रसिद्ध हो गया। प्राचीनकाल में घटीयंत्र बनाने के लिये ऐसे नियम बन गये थे जिनसे स्पष्ट बोध होता था कि कपाल या कटोरा कितना बड़ा हो और छेद कैसा हो। इसका विशेष वर्णन २३वें श्लोक के विज्ञान-भाष्य में किया जायगा।

मयूर और बानर यंत्रों के विषय में विस्तारपूर्वक कहीं नहीं लिखा गया है। यह शायद मोर, और वानर के आकार के यंत्र बनाये जाते होंगे जिनमें सूत और बालू के सहारे समय का ज्ञान किया जाता रहा होगा। इन यंत्रों में पारा, तेल, जल आदि के द्वारा ऐसी युक्ति की जाती थी कि वे स्वयम् चलें और समय का ज्ञान करावें परन्तु इस बात का स्पष्ट वर्णन नहीं है कि वह किस प्रकार बनाये जाते थे, केवल इतना ही संकेत है कि इनका प्रयोग बड़ा दुर्लभ है।

पता नहीं कि ऐसे स्वयंवह यंत्र यथार्थ में बनाये गये थे या केवल कल्पना में ही थे। आज कल तो अपने आप चलने वाली तरह तरह की घड़ियां सभी काम में ला सकते हैं परन्तु उनका सिद्धांत बतलाने की यहाँ आवश्यकता नहीं जा पड़ती।

कपाल यन्त्र—

**ताम्रपात्रमधश्छिद्रं न्यस्तं कुम्भेऽमलाम्भसि।**
**षष्टिर्मज्जत्यहोरात्रे स्फुटं यन्त्रं कपालकम्॥२३॥**

**अनुवाद**—ताम्बे का कटोरा जिसके पेंदे में छेद हो निर्मल जल के कुंड में रखने से दिन रात में ६० बार डूबे तो वह शुद्ध कपाल यन्त्र होता है।

**विज्ञान भाष्य**—ऐसे कपाल यन्त्र का विशेष वर्णन आचार्य श्रीपति ने सिद्धांत शेखर में इस प्रकार दिया :—

शुल्बस्य दिग्भिर्विहितं पलैर्यत् षडङ्गुलोच्चं द्विगुणायतास्यम्।
तदम्भसा षष्ठिपलैः प्रपूर्यं पात्रं घटार्धप्रतिमं घटीस्यात्॥
सत्र्यंशमाषत्रयनिर्मिता या हेम्नः शलाका चतुरङ्गुलास्यात्।
विद्धं तया प्राक्तनमत्र पात्रं प्रपूर्यते नाडिकयाम्बुना तत्॥

अर्थात् दस पल तोल का तांबा लेकर उसका अर्धगोलाकार एक कटोरा ऐसा बनाया जाय जिसकी ऊँचाई ६ अंगुल और जिसके मुख की चौड़ाई इसकी दूनी हो, जिसमें ६० पल पानी आता हो और जिसकी पेंदी में इतना बड़ा छेद होना चाहिये कि उसमें ३⅓ माशा सोने की चार अंगुल लम्बी सुई जा सके जिससे एक घड़ी में वह कटोरा पानी से भर जाय।

इससे यह सिद्ध होता है कि यह आचार्य समय की शुद्ध-शुद्ध नाप के लिये

कितना प्रयत्नशील था। परन्तु इस प्रकार का यन्त्र बनाना सुगम नहीं था। इसीलिये भास्कराचार्य[1] जी ने इसकी उपेक्षा की है।

नरयन्त्र—

**नरयन्त्रं तथा साधु दिवा च विमले रवौ।**
**छाया संसाधनैः प्रोक्तं कालसाधनमुत्तमम् ॥२४॥**

अनुवाद—इसी प्रकार नरयन्त्र अथवा शङ्कु दिन में जब सूर्य स्वच्छ हो अच्छा होता है। छाया की ठीक-ठीक नाप से समय का ठीक-ठीक ज्ञान करने की रीति बतलायी गयी है।

विज्ञान-भाष्य—त्रिप्रश्नाधिकार में यह विस्तारपूर्वक बतलाया गया है कि १२ अंगुल लम्बे शंकु की छाया से दिशा, देश और काल की गणना कैसे की जाती है।

उपसंहार—

**ग्रहनक्षत्रचरितं ज्ञात्वा गोलं च तत्वतः।**
**ग्रहलोकमवाप्नोति पर्यायेणात्मवान् नरः ॥२५॥**

इति सूर्य-सिद्धान्ते ज्योतिषोपनिषदध्याय

अनुवाद—ग्रह और नक्षत्रों की चाल तथा गोल गणित के तत्व को जानने वाला मनुष्य ग्रहलोक को प्राप्त होता है और जन्मान्तर में आत्मज्ञानी होता है।

विज्ञान-भाष्य—इस श्लोक से यह प्रकट होता है कि हमारे आचार्य ज्योतिष-शास्त्र के तत्व की जानकारी का कितना महत्व समझते थे और इसका प्रत्यक्ष बोध कराने के लिये अनेक प्रकार के यन्त्रों की कैसी रचना करते थे। आजकल यन्त्रों की इतनी उन्नति हो गयी है कि इनके द्वारा आकाशीय पिंडों की गति का साधन बड़ी सूक्ष्मता से किया जा सकता है। इसमें अध्याय में ऐसे एक यन्त्र की चर्चा संक्षेप में की जाती है। जिनको इनके सम्बन्ध में विशेष रीति से जानने की इच्छा हो उन्हें प्रकाश-विज्ञान की पुस्तकें पढ़नी चाहिए।

दूरदर्शक—इस यन्त्र से दूर की वस्तुओं का प्रतिबिम्ब बहुत बड़ा और स्पष्ट देख पड़ता है। इसका सिद्धान्त संक्षेप में यह है :—

पीतल की नलिका के एक सिरे पर ऐसा ताल रहता है जिससे दूर की वस्तु का प्रतिबिम्ब उसकी नाभी पर या इसके पास ही बनता है। इस प्रतिबिम्ब के पास

---

१. अत्र दशभिः शुल्बस्य पलैरित्यादि यद् घटी लक्षणम् कैश्चित् कृतं तद्युक्ति शून्यं दुर्घट चेत्ये तदुपेक्षितम्। (गोलाध्याय, यन्त्राध्याय श्लोक ८ की व्याख्या)।

ही दूसरे सिरे पर एक छोटा ताल होता है जिससे यह प्रतिबिम्ब बड़ा होकर दिखाई पड़ता है। यह छोटा ताल एक दूसरी नलिका के सिरे पर जड़ा रहता है जो बड़ी नलिका में खिसक सकती है। बड़ा ताल वस्तु की ओर रहता है इसलिये इसका नाम 'वस्तु ताल' और छोटा ताल देखनेवाले के नेत्र की ओर रहता है इसलिये इसे 'नेत्र ताल' कहते हैं। माउन्ट विल्सन के वेधालय के दूरदर्शक के वस्तु ताल का व्यास १०० इंच अथवा ८ फुट ४ इंच हैं। दस वर्ष से एक ऐसा ताल बनाया जा रहा है जिसका व्यास २०० इंच का होगा। इसकी मोटाई २५ इंच की है और तोल ३३००० पौंड अथवा ४०२ मन से कुछ ऊपर। इस ताल से जो प्रतिबिम्ब बनेगा वह दस लाख गुना बढ़ाया जा सकता है। चन्द्रमा यहाँ से २५००० मील दूर है परन्तु इस ताल से देखने पर वह ऐसा जान पड़ेगा मानो केवल २० मील की दूरी पर है। यह ताल जिस नली में जड़ा जायगा उसकी लम्बाई ५५ फुट और तोल २५०००० पौंड अथवा ३०४९ मन[१] है।

यदि यह यंत्र इस प्रकार स्थिर किया जाय कि यह पूर्व-पच्छिम दिशा में स्थापित सम अक्ष पर यामोत्तर वृत्त के तल में घूमे तो इसका नाम यामोत्तर यंत्र हो जाता है। इससे किसी ग्रह या तारे का यामोत्तरलंघन काल, विषुवांश और क्रान्ति की नाप हो सकती है। चित्र १३७ से इस यंत्र के स्थिर करने की रीति मोटे तौर पर मालूम हो सकती है। 'पू प' अक्ष के दोनों सिरों पर दो चक्र होते हैं जिनके किनारों पर अंशों और कलाओं के चिह्न अंकित रहते हैं। दूरदर्शक को किसी ग्रह या तारे की सीध में करते समय चक्र जितना घूम जाता है उसी से उस ग्रह का




चित्र १३७

नतांश जान लिया जाता है। स्थान का अक्षांश मालूम ही रहता है। बस इन दोनों की सहायता से उस ग्रह की क्रान्ति सहज ही जानी जा सकती है।

---

१. २५ अक्टूबर १९३८ के अंग्रेजी दैनिक 'लीडर' से

साधारण चापयन्त्र (अथवा सभी जगह काम देने वाली धूप-घड़ी)

## चाप-यंत्र

विज्ञान भाग ४३ संख्या १ पृष्ठ १८ का ब्लाक यहाँ देना चाहिये

चाप यंत्र से समय जानने की सारणी (२५।। अक्षांश के स्थानों के लिये जैसे काशी, प्रयाग, पटना आदि)

| मास | तारीख | काल समीकरण | १२ | ११ | १० | ९ | ८ | ७ | ६ | काल समीकरण | तारीख | मास | सूर्योदय घं० | सूर्योदय मि० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | | | | | |
| जनवरी | १ | +३ | ४९ | ५१ | ५७ | ६५।।। | ७६ | ८७।।। | | −१।। | २२ | दिस० | ६ | ४८ |
| | १० | ७।। | ४७।। | ४९।।। | ५६ | ६४।।। | ७५। | ८७ | | १०। | ३ | | ६ | ४४ |
| | २१ | ११।। | ४५।। | ४७।। | ५४। | ६३। | ७४ | ८६ | | १३।। | २२ | नवम्बर | ६ | ४० |
| | २९ | १३। | ४३।। | ४५।।। | ५२।। | ६२ | ७३ | ८५ | | १५।।। | १३ | | ६ | ३५ |
| फरवरी | ५ | १४ | ४१।। | ४३।।। | ५०।।। | ६०।। | ७१।।। | ८४ | | १६। | ६ | | ६ | ३१ |
| | ११ | १४।। | ३९।। | ४२ | ४९। | ५९ | ७०।। | ८३ | | १६। | ३१ | अक्टूबर | ६ | २७ |
| | १७ | १४। | ३७।। | ४०। | ४७।।। | ५७।।। | ६९।। | ८२ | | १५।। | २५ | | ६ | २३।। |
| | २३ | १३।। | ३५।। | ३८। | ४६ | ५६।। | ६८।। | ८१ | | १५ | १९ | | ६ | १९।। |
| | २८ | १२।। | ३३।। | ३६।। | ४४।। | ५५। | ६७। | ८०। | | १३।।। | १४ | | ६ | १५।। |

| मास | तारीख | काल समीकरण | १२ | ११ / १ | १० / २ | ९ / ३ | ८ / ४ | ७ / ५ | ६ / ६ | काल समीकरण | तारीख | मास | सूर्योदय घं० | सूर्योदय मि० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मार्च | ५ | ११॥ | ३१॥ | ३४।॥ | ४३ | ४४ | ६६। | ७९। | | १२॥ | ९ | | ६ | १२ |
| | १० | १०॥ | २९॥ | ३२।॥ | ४१॥ | ५२।॥ | ६५। | ७८। | | १०।॥ | ३ | | ६ | ८ |
| | १६ | ९।॥ | २७॥ | ३१ | ४० | ५१॥ | ६४। | ८७॥ | | ९। | २८ | सितम्बर | ६ | ४ |
| | २१ | ७॥ | २५॥ | २९। | ३८।॥ | ५०॥ | ६३। | ७६॥ | | ७॥ | २३ | | ६ | ० |
| | २६ | ५।॥ | २३॥ | २७॥ | ३७। | ४९। | ६२। | ७५॥ | ८९ | ५।॥ | १८ | | ५ | ५६ |
| | ३१ | ४। | २१॥ | २५।॥ | ३६ | ४८। | ६१। | ७४।॥ | ८८। | ४ | १३ | | ५ | ५२ |
| अप्रैल | ५ | २।॥ | १९॥ | २४। | ३४।॥ | ४७। | ६०॥ | ७४ | ८७॥ | २ | ७ | | ५ | ४८ |
| | १० | १॥ | १७॥ | २२॥ | ३३॥ | ४६। | ५९॥ | ७३ | ८६॥ | १ | २ | | ५ | ४४॥ |
| | १६ | ० | १५॥ | २१ | ३२॥ | ४५॥ | ५८।॥ | ७२। | ८५।॥ | +१॥ | २७ | अगस्त | ५ | ४०॥ |
| | २२ | −१॥ | १३॥ | १९॥ | ३१॥ | ४४॥ | ५८ | ७१॥ | ८४।॥ | ३ | २२ | | ५ | ३६॥ |
| | २८ | २॥ | ११॥ | १८ | ३०॥ | ४३।॥ | ५७। | ७०।॥ | ८४ | ४॥ | १५ | | ५ | ३३ |
| मई | ४ | ३। | ९॥ | १६।॥ | २९॥ | ४३ | ५६॥ | ७० | ८३ | ५॥ | ९ | | ५ | २९ |
| | १२ | ३।॥ | ७॥ | १५।॥ | २८।॥ | ४२। | ५५।॥ | ६९। | ८२। | ६। | १ | | ५ | २५ |
| | २० | ३।॥ | ५॥ | १४।॥ | २८।॥ | ४०।॥ | ५५ | ६८॥ | ८१॥ | ६। | २४ | जुलाई | ५ | २० |
| जून | १ | २॥ | ३॥ | १४ | २७।॥ | ४१। | ५४॥ | ६७।॥ | ८०।॥ | ५॥ | १२ | | ५ | १६ |
| | १४ | ० | ... | ... | ... | ... | ... | ... | ... | | | | | |
| | २१ | +१॥ | २ | १३॥ | २७। | ४०।॥ | ५४ | ६७ | ८० | | | | ५ | १२ |

सारणी को ध्यान से देखने पर पता चलेगा कि जहाँ १२ लिखा हुआ है वह मध्याह्न काल सूचित करता है। इसके बाद वाले खाने में नीचे १ और ऊपर ११ लिखे हुए हैं। इनका अर्थ यह है कि सूर्य का नतांश ११ बजे जितना होता है उतना ही एक बजे होता है। परन्तु मध्याह्नकालिक नतांश से इनमें अधिक अन्तर नहीं रहता। जनवरी और दिसम्बर में तो यह अन्तर सवा दो अंश से अधिक नहीं होता। फरवरी और अक्टूबर में यह २।। से अंश तक हो जाता है। मार्च और सितम्बर में ४। के लगभग हो जाता है। अप्रैल और अगस्त में ६।। अंश और मई, जून, जुलाई, अगस्त में इससे भी अधिक हो जाता है। इसलिये इस धूप घड़ी से जाड़े के दिनों में ११ बजे से १ बजे तक का समय बहुत शुद्धता के साथ नहीं जाना जा सकता।

एक बजे से २ बजे तक या १० बजे से ११ बजे तक का समय सुगमता से जाना जा सकता है। इसके अतिरिक्त अन्य कालों में समय का ज्ञान बहुत ही सूक्ष्मता के साथ किया जा सकता है।

**काल-समीकरण**—धूप घड़ी से जो समय आता है वह शुद्ध स्थानीय काल होता है। तार घर की घड़ी से जा समय जाना जाता है वह इससे भिन्न होता है। स्थानीय-काल से तार घर की घड़ी का समय जानने के लिये स्थानीय-काल में २ संस्कार करने पड़ते हैं। एक को काल-समीकरण और दूसरे को देशान्तर-संस्कार कहते हैं। काल-समीकरण पहली जनवरी से १६ अप्रैल तक धनात्मक होता है, इसके बाद १४ जून तक वह ऋणात्मक रहता है। १४ जून के बाद फिर धनात्मक हो जाता है और अगस्त तक ऐसा ही रहता है। सितम्बर से दिसम्बर तक प्रायः ऋणात्मक रहता है। जब धनात्मक रहता है तब धूप घड़ी के समय में इसे जोड़ना पड़ता है और जब ऋणात्मक होता है तब घटाना पड़ता है। यह संस्कार करने पर शुद्ध स्थानीय-काल मध्यम स्थानीय काल के समान हो जाता है।

**देशान्तर संस्कार**—मध्यम-स्थानीय काल जान लेने के बाद यदि अपना स्थान ८२।। अंश की देशान्तर रेखा से १ अंश पूर्व हुआ तो ४ मिनट, २ अंश पूर्व हुआ तो आठ मिनट और दस अंश पूर्व हुआ तो ४० मिनट घटाना पड़ता है। परन्तु यदि अपना स्थान ८२।। अंश की देशान्तर रेखा से पश्चिम हुआ तो उसी हिसाब से जोड़ना पड़ता है। ऐसा करने से जो समय आता है वही तारघर या रेलघड़ी का समय होता है।

**सूर्योदय और सूर्यास्त-काल**—सारणी में सूर्योदय काल भी घण्टा मिनटों में दिया हुआ है। यदि सूर्योदय काल को १२ घंटे से घटा दिया जाय तो सूर्यास्त काल आ जायेगा। यह वह समय है जिस समय सूर्य के बिम्ब का केन्द्र क्षितिज पर

गणित के अनुसार आना चाहिये। परन्तु वास्तव में प्रकाश-वर्तन के कारण सूर्य का बिम्ब क्षितिज के नीचे रहते हुए भी दिखाई पड़ने लगता है। इस वर्तन के कारण सूर्योदय दिये हुये समय से प्रायः २॥ मिनट पहले और सूर्यास्त २॥ मिनट बाद होता है।

सूर्य का बिम्ब भी विन्दु के समान नहीं है इसलिये उसके ऊपरवाला किनारा प्रायः एक मिनट पहले उदय हो जाता है और १ मिनट बाद अस्त होता है। इसलिये सूर्योदय काल में ३॥। मिनट घटा देने से वह समय आ जायगा जिस समय सूर्य बिम्ब का ऊपर वाला किनारा देख पड़ने लगता है। इसी प्रकार सूर्यास्त काल में ३॥ मिनट जोड़ देने से यह समय आ जायगा जिस समय सूर्य का पूरा बिम्ब छिप जाता है। परन्तु यह समय स्थान का स्पष्ट-काल है। रेल घड़ी का समय जानने के लिये काल-समीकरण और देशान्तर-संस्कार भी करना चाहिये। समीकरण को देखने से पता चलता है कि दो तारीखों में सूर्योदय काल एक ही होता है। उदाहरण के लिये १० जनवरी और ३ दिसम्बर को सूर्योदय ६ बजकर ४४ मिनट पर इलाहाबाद में या २५॥ अक्षांश के स्थानों में सब जगह होता है। परन्तु इन तारीखों में सूर्योदय के समय रेल की घड़ी में भिन्नता दीख पड़ती है। कारण स्पष्ट है। ३ दिसम्बर को काल समीकरण १०। मिनट घटाना पड़ता है। और १० जनवरी को ७॥ मिनट जोड़ना पड़ता है। अन्य संस्कार दोनों में समान होते हैं। उदाहरण के लिये इन दो तारीखों का सूर्योदय काल रेल की घड़ी से जो आता है, वह नीचे बतलाया जाता है—

| | ३ दिसम्बर | १० जनवरी |
|---|---|---|
| स्पष्ट सूर्योदय काल | ६ घं० ४४ मि० | ६ घं० ४४ मि० |
| वर्तन-संस्कार | —२॥ मि० | —२॥ |
| काल समीकरण संस्कार | —१०।″ | +७॥ |
| देशान्तर संस्कार (इलाहाबाद के लिये) | +२″ | +२ |
| रेल की घड़ी से सूर्योदय काल | ६ घं० ३३।मि० | ६ घं० ५१ मि० |

यदि सूर्य बिम्ब के ऊपरी किनारे के उदय का समय जानना हो तो १ मि० कम कर देना चाहिये। इन तारीखों में रेल घड़ी से सूर्यास्त-काल जानने के स्पष्ट सूर्योदय काल को १२ घंटे से घटाने पर ५ घंटा १६ मिनट होता है। इसमें वर्तन, काल-समीकरण और देशान्तर-संस्करण इस प्रकार करना चाहिये।

| | ३ दिसम्बर | १० जनवरी |
|---|---|---|
| स्पष्ट सूर्यास्त | ५ घं० १६ मि० | ५ घं० १६ मिनट |
| वर्तन-संस्कार | +२॥ मि० | +२॥ मि० |

| | | |
|---|---|---|
| काल-समीकरण | —१०'' | +७ मि० |
| देशान्तर | +२ मि० | +२ '' |
| रेल घड़ी का समय | ५ घं० १० मि० | ५ घंटा २८ मि० |

टिप्पणी—गणित सिद्ध सूर्योदय काल में वर्तन-संस्कार घटाना और सूर्यास्त काल में जोड़ना चाहिये।

## सूर्य का नतांश नापकर समय जानना—

**उदाहरण** १—१७ फरवरी को मध्याह्न के पहले सूर्य का नतांश ५० है। समय क्या है? इस तारीख को १० बजे का नतांश ४७॥ और ९ बजे का ५७॥ है इसलिये ९ बजे और १० बजे के बीच सूर्य का नतांश ५० होगा। यह भी प्रगट है कि ९ से १० बजे तक नतांश १० अंश कम होता है। इसलिये इस घंटे में नतांश १ घंटे में १० अंश की दर से घट रहा है अर्थात् १ अंश ६ मिनट में घटता है। ५७॥ से ५० तक ७॥ अंश होते हैं। इसलिये ७॥ अंश की कमी ६×७॥ मिनट अथवा ४६॥ मि० में होती है। इसलिये स्पष्ट स्थानीय काल ९ बजकर ४६॥ मिनट हुआ। इस दिन काल-समीकरण +१४। मिनट है। इसलिये यह संस्कार देने पर मध्यम स्थानीय काल ९ घं० ४६॥ मिनट+१४। मिनट=१० घण्टा १ मिनट हुआ। यदि स्थान इलाहाबाद है तो उसमें २ मिनट और जोड़ना चाहिये। इस प्रकार रेल का समय १० घंटा ३ मिनट हुआ। यदि स्थान काशी हो तो दस घंटा १ मिनट से २ मिनट घटाना चाहिये, क्योंकि काशी २ मिनट पूर्व है। इसलिये काशी में इस तारीख को जिस समय सूर्य का नतांश ५० होगा उस समय ९ बजकर ५९ मिनट हुआ होगा।

**उदाहरण** २—२३ मार्च को पटना नगर में दोपहर के बाद सूर्य का नतांश ७४ अंश है। इस समय रेल की घड़ी में क्या बजा है?

सारणी में २३ मार्च कहीं नहीं है। उसमें तो मार्च की २१ और २६ तारीखों के नतांश और नतकाल दिये हुए हैं। २१ मार्च को ४ बजे का नतांश ६३। और ५ बजे का ७६॥ है। २६ मार्च को ४ बजे का नतांश ६२। और ४ बजे का ७५॥ है। ५ दिन में ४ बजे के नतांश में १ अंश की कमी पड़ती है और ४ बजे के नतांश में पौन अंश की। इसलिये २ दिन में चार बजे के नतांश में लगभग आधे अंश की कमी पड़ेगी और पाँच बजे के नतांश में लगभग चौथाई अंश की। इसलिये २३ ता० को ४ बजे का नतांश ६२॥ और ५ बजे का नतांश ७६। होंगे। इन दोनों का अन्तर हुआ १'३॥ अंश। यह वृद्धि १ घंटे में होती है। इसलिये नतांश के बढ़ने की गति लगभग ४॥ मिनट प्रति अंश है। परन्तु ७४ नतांश का समय जानना है

जो ७६। से २। अंश कम है। ४॥ मिनट प्रति अंश की दर से २। अंश लगभग १० मिनट में पूरा होगा। इसलिये स्थानीय स्पष्ट काल ५ बजने में १० मिनट है अर्थात् ४ बजकर ५० मिनट हुआ है। यही पटने की धूप-घड़ी का समय है।

अब देखना चाहिये कि इस दिन का काल-समीकरण क्या है। २१ मार्च का काल-समीकरण ७॥ मिनट और २६ तारीख का ५।॥ है इसलिये ५ दिन में काल-समीकरण में १।॥ मिनट की कमी हुई, और २ दिन में पौन मिनट की। इसलिये २३ मार्च को काल समीकरण ६।॥ मिनट है। यह धनात्मक है, इसलिये इसको जोड़ने पर स्थानीय मध्यमकाल ४ बजकर ५६।॥ मिनट अथवा ४ बजकर ५७ मिनट हुआ।

पटने का देशान्तर ग्रीनविच से ८५ अंश ३० कला के लगभग है जो भारत-वर्ष के प्रधान देशान्तर ८२° ३०′ से ३ अंश पूर्व है। इसलिये पटने का देशान्तर-काल १२ मि० पूर्व हुआ। उपर्युक्त समय से १२ मि० घटाने पर आया ४ घंटा ४५ मिनट। यही रेल-घड़ी का का समय हुआ।

**किसी स्थान का अक्षांश जानना**—किसी सारणी से इष्ट दिन का मध्याह्नकालिक (१२ बजे का) नतांश जान लीजिये। फिर उसी सारणी में देखिये कि २१ मार्च का मध्याह्नकालिक नतांश कितना है। दोनों का अन्तर जान लीजिये। यही उस दिन की सूर्य की क्रान्ति है। अब अपने स्थान का मध्याह्नकालिक नतांश नतांशदर्पण से देख लीजिये। यदि क्रान्ति उत्तर हो तो इस नतांश में जोड़ने से और दक्षिण हो तो घटाने से उस स्थान का अक्षांश आ जावेगा।

**उदाहरण**—१७ फरवरी को रायबरेली का मध्याह्नकालिक नतांश ३८।। है। सारणी में १७ फरवरी का मध्याह्नकालिक नतांश ३७॥ है, और २१ मार्च का २५॥; इन दोनों नतांशों का अन्तर हुआ १२. इसलिये इस दिन की सूर्य की क्रान्ति हुई १२° दक्षिण। इस क्रान्ति को ३८॥ से घटाने पर आता है २६॥, जो रायबरेली का अक्षांश हुआ। यह यथार्थ में २६। है। इसलिये इसमें चौथाई अंश की अशुद्धि है।

जयपुर के महाराजा सवाई जयसिह द्वितीय ने ज्योतिष शास्त्र का उचित रीति से अध्ययन करने के लिए पहले दिल्ली में, फिर जयपुर, मथुरा, काशी और उज्जैन में ईसा को १८वीं शताब्दी के पहले चरण में अथवा विक्रम की उसी शताब्दी के चौथे चरण में वेधालय बनवाये। प्रत्येक वेधालय में सात आठ यंत्र प्रायः एक ही ढंग के परन्तु भिन्न भिन्न आकार के अब भी दीख पड़ते हैं। उनके नाम यह हैं :—

१—सम्राट यन्त्र, २—षष्टांश यन्त्र, ३—राशिवलय यन्त्र, ४—जयप्रकाश

यन्त्र, ५—कपाल यन्त्र, ६—राम यन्त्र, ७—दिगंश यन्त्र, ८—नाडीवलय यंत्र, ९—दक्षिणोत्तरभित्ति यन्त्र, १०—उन्नतांश यन्त्र, ११—चक्र यन्त्र, १२—क्रान्तिवृत्त यन्त्र।

इन यन्त्रों की विशेष चर्चा करने की आवश्यकता यहाँ नहीं है। इनसे प्रकट होता है कि प्राचीन काल में हमारे राजे महाराजे ज्योतिष सम्बन्धी खोज के लिये कैसा परिश्रम करते थे और कितना रुपया खर्च करते थे। इस अध्याय को एक साधारण धूप घड़ी के बनाने की रीति लिखकर समाप्त किया जायगा। ऐसी धूप घड़ी के लिये पीतल की चद्दर जिसकी मुटाई $\frac{1}{8}$ इंच के लगभग, लम्बाई १५ से २० इंच तक और चौड़ाई दस या बारह इञ्च हो तो काम चल सकता है। इस चद्दर से एक समकोण त्रिभुज ऐसा काट लेना चाहिये जिसकी लम्बी भुज पर जो कोण बने वह उस स्थान के अक्षांश के समान हो जहाँ धूप-घड़ी स्थापित करना हो। इसी प्रकार का एक समकोण त्रिभुज बची हुई चद्दर में भी बन जायगा। मान लीजिये त थ न ध पीतल की चद्दर का चौकोर टुकड़ा है। इससे द ध न एक समकोण त्रिभुज ऐसा काट लिया जिसका कोण द ध न प्रयाग के अक्षांश २५°२५′ के समान है। बचा हुआ टुकड़ा त थ द ध है जिसमें द से त थ के समानान्तर द उ रेखा खींच दी जाय तो इसका उ द ध कोण भी २५°२५′, के समान होगा। अब द ध न टुकड़े को लेकर यह देखना चाहिये कि इसमें से बड़े से बड़ा वृत्त खंड किस प्रकार काटा जा सकता है। ऐसे वृत्त खंड का केन्द्र निश्चय करके इसी के पास दो समानान्तर रेखाएं जिनके बीच की दूरी चद्दर की मुटाई के समान हो और जो द ध भुज पर लम्ब बनाती हों खींच लेनी चाहिये। फिर प्रत्येक रेखा की नोक को केन्द्र मान कर दो समान धनु खींच लेने चाहिये। इन धनुओं के केन्द्र पर का कोण ९० अंश से कम न हो और १०५ अंश से अधिक न हो क्योंकि प्रयाग में दिनमान १४ घंटे से अधिक नहीं होता। इस वृत्त खंड के किनारों को पहले पन्द्रह-पन्द्रह अंकों के अंतर पर विभाजित करना चाहिये फिर इन भागों को तीन-तीन या चार-चार समान भागों में बांटना चाहिये (चित्र में तीन ही तीन भाग दिखलाये गये हैं)। पन्द्रह-पन्द्रह अंश-वाले भाग घंटा बतलावेंगे और यदि प्रत्येक घंटे में तीन-तीन भाग हों तो हर एक से २० मिनट और चार-चार भाग हो तो हर एक से पन्द्रह मिनट का ज्ञान हो सकता है। चित्र में इससे छोटे-छोटे भाग नहीं दिखलाये जा सके परन्तु यथार्थ में प्रत्येक चौथे भाग के भी तीन-तीन समान भाग किये जा सकते हैं जिनसे पाँच मिनट का अन्तर जाना जा सकता है। बलिया और रायबरेली के गवर्नमेंट हाई स्कूलों में ऐसी ही धूप-घड़ी स्थापित की गयी हैं। बलिया की धूप-घड़ी को तो नवीं कक्षा के एक विद्यार्थी ने ही इस लेखक की देख-रेख में तैयार की थी परन्तु रायबरेली की धूप-घड़ी एक मिस्त्री से बनवायी गयी थी।

चित्र १३६ को ध्यान से देखने पर यह बातें समझ में आ जायँगी। वृत्त खंड के दो समानान्तर त्रिज्याओं के बीच के आधे भाग को जो परिधि की ओर है काट कर निकाल देना चाहिये और द ध भुज पर लम्ब बनाती हुई दो समानान्तर रेखाएँ इस प्रकार खींचनी चाहिये कि दोनों के बीच का अंतर चद्दर की मुटाई के समान हो। इन्हीं रेखाओं के बीच के उतने हिस्से को निकाल देना चाहिये जिसकी लम्बाई वृत्त खंड के उस भाग के बराबर हो जो कटी हुई रेखाओं से प्रकट किया गया है। अब इस वृत्त खंड को द ध भुज पर इस प्रकार जोड़ देना चाहिये कि वृत्त खंड का केन्द्र द ध भुज पर आ जाय और इसका खुला हुआ भाग त्रिभुज के उस भाग पर बैठ जाय जो कटी हुई रेखाओं से प्रकट किया गया है। ऐसा करने पर इन दोनों का आकार चित्र १४० के उस भाग के समान हो जायगा जो खम्भे पर दिखलाया गया है।




चित्र १३६

इस धूप घड़ी को ऐसे स्थान पर स्थापित करना चाहिये जहाँ धूप दिन भर रहती हो, घर या पेड़ की छाया कम पड़े तो अच्छा है। चार साढ़े चार फुट ऊंचा पक्का खम्भा बनवा कर उस पर यह इस प्रकार स्थिर करना चाहिये कि इसका त थ द उ भाग खम्भे की गच के नीचे हो, द उ ठीक दक्षिण-उत्तर रेखा पर हो, द उ ध त्रिभुज का तल ठीक सीधा खड़ा हो पूरब या पच्छिम किसी तरफ झुका न हो। ऐसी दशा में द ध किनारा ठीक आकाशीय ध्रुव की दिशा में रहेगा। यह खम्भे में अच्छी तरह जकड़ा रहना चाहिये, इसलिये यह अच्छा होगा कि क, ग, स्थानों पर छेद करके इनमें दो लोहे की छड़ें एक-एक हाथ लम्बी जड़ दी जायँ जिनके दूसरे किनारे दो-दो इञ्च पर झुके रहें। इनके द्वारा यह धूप घड़ी खम्भे में डेढ़ फुट की गहराई तक जकड़ी रहेगी (देखो चित्र १४०)।




चित्र १४०

इस घड़ी का समय भी स्थानीय काल के समान होता है। रेलवे टाइम जानने के लिये काल समीकरण और देशान्तर संस्कार उसी प्रकार करना चाहिये जैसा पहले बतलाया गया है।

**इस प्रकार ज्योतिषोपनिषदध्याय नामक १३वें अध्याय का विज्ञान भाष्य समाप्त हुआ।**

---

# चतुर्दश अध्याय

# मानाध्याय

## (संक्षिप्त वर्णन)

[श्लोक १-२—मानों की संख्या और व्यवहार। श्लोक ३-११—सौर मान से अहोरात्र, षडशीतिमुख, अयन, विषुव संक्रान्तियाँ; संक्रान्तियों के पुण्यकाल और ऋतु की गणना। श्लोक १२-१४—चान्द्रमान से तिथि, करण, विवाहादि संस्कार, व्रतोपवासादि तथा पितरों के दिन रात का निश्चय। श्लोक १५-१६—नाक्षत्र दिन तथा नक्षत्रों से चान्द्रमासों के नाम। श्लोक १७—वृहस्पति के वर्षों के नाम। श्लोक १८-१९—सावन दिन से यज्ञकाल तथा सूतक आदि का निश्चय। श्लोक २०-२१—दिव्य, प्राजापत्य तथा ब्रह्ममान। श्लोक २२-२७—उपसंहार। अन्त में बीजोपनयनाध्याय के २१ श्लोक हैं जो क्षेपक कहे जाते हैं।

### नव मानों के नाम

**ब्राह्मं पित्र्यं तथा दिव्यं प्राजापत्यं च गौरवम्।**
**सौरं च सावनं चान्द्रमार्क्षं मानानि वै नव ॥१॥**

अनुवाद—ब्राह्म, दिव्य, पित्र्य, प्राजापत्य, वार्हस्पत्य, सौर, सावन, चान्द्र और नाक्षत्र नव कालमान हैं।

विज्ञान भाष्य—इन शब्दों की व्याख्या आगे आनेवाले श्लोकों में ही दे दी गयी है इसलिये इस समय अधिक कहने की आवश्यकता नहीं है।

### व्यवहार में आनेवाले मान

**चतुर्भिर्व्यवहारोऽत्र सौरचान्द्रार्क्ष सावनै।**
**बार्हस्पत्येन षष्ट्यब्दा ज्ञेया नान्यैस्तु नित्यशः ॥२॥**

अनुवाद—इस श्लोक में सौर, चान्द्र, नाक्षत्र और सावन मानों का व्यवहार होता है। साठ संवत्सरों की गणना वृहस्पति मान से होती है, शेष चार मानों का काम नित्य नहीं पड़ता।

विज्ञान भाष्य—इन पांच मानों की चर्चा मध्यमाधिकार में भी आ चुकी है।

## सौरमान

**सौरेण द्यु तिशोर्मानं षडशीतिमुखानि च ।**
**अयनं विषुवच्चैव सङ्क्रान्तेः पुण्यकालता ॥३॥**

अनुवाद—दिन रात्रि का परिमाण, षडशीतिमुख, उत्तरायण और दक्षिणायन, विषुव संक्रान्ति, तथा अन्य संक्रान्तियों का पुण्यकाल सौरमान से निश्चय किया जाता है।

## षडशीतिमुख

**तुलादेः षडशीत्यंशैः षडशीतिमुखं दिनम् ।**
**भचतुष्टयमेवं स्याद् द्विस्वभावेषु राशिषु ॥४॥**
**षड्विंशे धनुषो भागे द्वाविंशेऽतिमिनस्य च ।**
**मिथुनेऽष्टादशे भागे कन्यायां च चतुर्दशे ॥५॥**

अनुवाद—(४) तुला संक्रान्ति से छियासी दिनों का षडशीति मुख क्रम से होता है। यह चार हैं और द्विस्वभाव राशियों में होते हैं। (५) धनु राशि के २६वें अंश, मीन राशि के २२वें अंश, मिथुन राशिके १८वें अंश और कन्या राशि के १४वें अंश तक।

विज्ञान भाष्य—इन श्लोकों में दिन का अर्थ सावन दिन नहीं है, वरन् वह समय है जिसमें सूर्य एक अंश चलता है। ऐसे ३६० दिनों का एक वर्ष होता है जो सावनमानानुसार ३६५ दिन ६ घंटे से कुछ अधिक हुआ। परन्तु सूर्य की गति सदा समान नहीं होती इसलिये चारों षडशीतिमुखों के मान भी सावन दिनों में समान नहीं हैं। तुला राशि से आरंभ करके तुला और वृश्चिक राशियों के तीस-तीस अंश और धनु के २६ अंश मिलकर ८६ अंश हुए इसलिये प्रथम षडशीतिमुख धनु के २६ अंश पर समाप्त होता है। दूसरा षडशीतिमुख धनु के २७वें अंश से आरम्भ होकर मीन के २२वें अंश पर समाप्त होता है। इसी प्रकार तीसरा मिथुन के १८वें अंश पर और चौथा कन्या के १४वें अंश पर समाप्त होता है। जिन चारों राशियों में षडशीति मुखों का अंत होता है वे द्विस्वभाव की बतलायी गयी हैं जिसकी चर्चा फलित ज्योतिष में आयी है।

किसी किसी ग्रन्थ में तिमिनस्य के स्थान में निमिषस्य पाठ है जो अशुद्ध जान पड़ता है क्योंकि निमिष का अर्थ मीन राशि नहीं है।

## पितृपक्ष

**ततश्शेषे तु कन्याया यान्यहानि तु षोडश ।**
**क्रतुभिस्तानितुल्यानि पितृणांदत्तमक्षयम् ॥६॥**

**अनुवाद**—इसके उपरान्त कन्या राशि के शेष १६ दिन यज्ञकाल के समान हैं। इसमें पितरों का श्राद्धादि कर्म करने से अक्षय फल मिलता है।

**विज्ञान भाष्य**—इससे प्रकट होता है कि पितरों का श्राद्ध उस समय करना चाहिये जब सूर्य कन्या राशि में १५ से ३० अंश तक हो। आजकल तो पूर्णिमान्त गणना से आश्विन कृष्ण पक्ष में और अमान्त गणना से भाद्र कृष्ण पक्ष में अर्थात् चान्द्रमान के अनुसार पितृपक्ष माना जाता है।

संक्रान्तियों के नाम—

**भचक्रनाभौ विषुवत्द्वितीयं समसूत्रगम्।**
**अयनद्वितयं चैव चतस्रः प्रथितास्तु ताः ॥७॥**
**तदन्तरेषु सङ्क्रान्तिद्वितयं द्वितयं पुनः।**
**नैरन्तर्यात्तु सङ्क्रान्त्यो ज्ञेयं विष्णुपदीद्वयम् ॥८॥**

**अनुवाद**—(७) भगोल के मध्य में एक ही व्यास पर दो विषुवत् संक्रान्तियाँ और उसी प्रकार दो अयन संक्रान्तियाँ कुल चार संक्रान्तियाँ होती हैं। (८) इनके बीच में दो दो संक्रान्तियाँ और होती हैं जिनमें से वह संक्रान्तियाँ जो इन चारों के बाद ही आती हैं विष्णुपदी कहलाती हैं।

**विज्ञान भाष्य**—चौथे श्लोक से आरम्भ करके आठवें श्लोक तक १२ संक्रान्तियों के नाम बतलाये गये हैं। जिस समय सूर्य किसी राशि में प्रवेश करता है उस समय संक्रान्ति होती है। राशियाँ बारह हैं जिनमें से चार राशियों को षडशीतिमुख कहते हैं। शेष में दो को विषुवत्, दो को अयन और चार को विष्णुपदी कहते हैं।

| राशि | संक्रान्ति के नाम | ऋतुओं के नाम |
|---|---|---|
| १ मेष | विषुवत् | वसंत |
| २ वृष | विष्णुपदी | ग्रीष्म |
| ३ मिथुन | षडशीतिमुख | ,, |
| ४ कर्क | अयन | वर्षा |
| ५ सिंह | विष्णुपदी | ,, |
| ६ कन्या | षडशीतिमुख | शरद |
| ७ तुला | विषुवत् | ,, |
| ८ वृश्चिक | विष्णुपदी | हेमन्त |
| ९ धनु | षडशीतिमुख | ,, |
| १० मकर | अयन | शिशिर |

| | | |
|---|---|---|
| ११ कुम्भ | विष्णुपदी | ,, |
| १२ मीन | षडशीतिमुख | बसंत |

## उत्तरायण दक्षिणायन और ऋतु—

**तयोर्मकरसङ्क्रान्तेः षण्मासेषूत्तरायणम् ।**
**कर्क्यादेस्तु तथैव स्यात् षण्मासा दक्षिणायनम् ।।९।।**
**द्विराशिमानादृतवः षडुक्ताश्शिशिरादयः ।**
**मेषादयो द्वादशैते मासास्तैरेव वत्सरः ।।१०।।**

अनुवाद—(९) सूर्य जिस समय मकर राशि में प्रवेश करता है उस समय से ६ महीने तक उत्तरायण और जिस समय कर्क राशि में प्रवेश करता है उस समय से ६ महीने तक दक्षिणायन होता है। (१०) ऋतु दो दो राशियों को भोग करता है; मकर संक्रान्ति से शिशिर आदि ऋतु-चक्र का आरम्भ होता है; मेष संक्रान्ति से १२ सौर मासों का आरम्भ होता है जिनका एक वर्ष होता है।

विज्ञान भाष्य—इन श्लोकों में राशियों, संक्रान्तियों और ऋतुओं का परस्पर सम्बन्ध दिखलाया गया है। राशियाँ स्थिर मानी गयी हैं और इनका आरम्भ सूर्य-सिद्धान्त के अनुसार अश्विनी के आदि विन्दु से होता है जिसके अनुसार चित्रा तारे का भोगांश १८० है। परन्तु ऋतुओं का क्रम विषुवत्-सम्पात के अनुसार चलता है जो चल है इसलिये राशि, अयन और ऋतुओं का सम्बन्ध धीरे धीरे छूट रहा है। एक समय था जब उत्तरायण का आरम्भ मकर राशि में उसी समय होता था जब सूर्य की गति भी उत्तर दिशा में आरम्भ होती थी और ६ महीने तक बराबर उत्तर की ओर बढ़ती जाती थी। इसी प्रकार दक्षिणायन का आरम्भ कर्क राशि में उस समय होता था जब सूर्य की गति दक्षिण की ओर हो जाती थी। परन्तु अब यह दोनों घटनाएँ एकसाथ नहीं होतीं, सूर्य की उत्तर की गति मकर संक्रान्ति से २३ दिन पहले ही आरम्भ हो जाती है। पाँच सौ वर्ष में यह अन्तर एक महीने के लगभग हो जायगा। इस विषय पर त्रिप्रश्नाधिकार में विशेष चर्चा की गयी है। सूर्य-सिद्धान्त का यह मत अवश्य है कि विषुव सम्पात अश्विनी के २७ अंश इधर उधर ही रहता है, इससे अधिक अन्तर नहीं होता परन्तु यह न तो आजकल के विज्ञान से सिद्ध होता है और न भास्कराचार्य आदि ने ही इसे माना था। इसके विरुद्ध ब्राह्मण ग्रन्थों में बतलाये गये कृत्तिका आदि नक्षत्रों की स्थितियों से सिद्ध होता है कि सूर्य सिद्धान्त का मत ठीक नहीं है (त्रिप्रश्नाधिकार पृष्ठ २४०)।

कुछ विद्वानों का यह भी मत है जिसका समर्थन ब्राह्मण ग्रन्थों के ही आधार पर अच्छी तरह होता है कि उत्तरायण का आरम्भ पहले उस समय से नहीं माना

जाता था जब सूर्य की प्रवृत्ति उत्तर की ओर होती है वरन् उस समय से माना जाता था जब सूर्य विषुवत रेखा से उत्तर होकर उत्तर गोल में आ जाता है। इससे देवताओं के दिन और रात का भी समाधान अच्छी तरह हो जाता है क्योंकि देवता उत्तर ध्रुव के निवासी समझे जाते हैं और उत्तर ध्रुव पर दिन का आरम्भ अथवा सूर्योदय उसी समय होता है जब सूर्य विषुवत रेखा से उत्तर होने लगता है इसीलिये उत्तरायण देवताओं का दिन और दक्षिणायन उनकी रात समझी जाती है। यह युक्तियुक्त भी है। यदि भास्कराचार्य जी इस बात पर विचार करते तो उनको उत्तरायण के सम्बन्ध में यह कल्पना न करनी पड़ती।[1]

## संक्रांति का पुण्यकाल

**अर्कमानकलाष्षष्ट्या गुणिता भुक्तिभाजिताः।**
**तदर्धनाड्यस्सङ्क्रान्तेरर्वाक् पुण्यास्तथापराः ॥११॥**

**अनुवाद**—सूर्य के बिम्ब मान की कलाओं को साठ से गुणा करके उसकी दैनिक गति से भाग देने पर जो आवे उसकी आधी घड़ियाँ पहले और पीछे संक्रान्ति का पुण्यकाल होता है।

**विज्ञान भाष्य**—संक्रान्ति उस समय होता है जिस समय सूर्य बिम्ब का केन्द्र राशि में प्रवेश करता है परन्तु सूर्य बिम्ब का मान ३२ कला के लगभग है इसलिये संक्रान्ति का पुण्यकाल उस समय आरंभ होता है जब सूर्य के बिम्ब का पूर्वी किनारा राशि को प्रवेश करते समय स्पर्श करता है और उस समय तक रहता है जब तक बिम्ब का पच्छिमी किनारा राशि के आदि विन्दु को पार नहीं कर जाता। यह समय मोटे हिसाब से ३२ घड़ी के लगभग होता है जिसका आधा १६ घड़ी है। इस लिये संक्राति से लगभग १६ घड़ी पहले पुण्यकाल का आरंभ होता है और १६ घड़ी बाद तक रहता है। सूक्ष्म गणना के लिये श्लोकों में बतलाये हुये अनुपात से काम लेना चाहिये। संक्रान्ति काल में सूर्य की जो दैनिक गति हो उतनी गति ६० घड़ी में होती है तो सूर्य बिम्ब के समान गति कितनी घड़ियों में होगी। अर्थात्

$$\text{पुण्यकाल} = \frac{\text{सूर्य बिम्ब का मान} \times ६० \text{ घड़ी}}{\text{सूर्य की दैनिक गति}}$$

---

१. दिनं सुराणामयनं यदुत्तरं निशेतरत् सांहितिकैः प्रकीर्तितम्।
दिनोन्मुखेऽर्के दिनमेव तन्मतं निशा तथा तत् फल कीर्तनाय तत् ॥११॥
(गोलाध्याय त्रिप्रश्नवासना)

इससे जो फल आवे उसका आधा संक्रान्तिकाल से घटाने पर पुण्यकाल का आरम्भ जाना जाता है और जोड़ने पर उसकी समाप्ति का समय निकल आता है।

## चान्द्र और पितृमान

अर्काद्विनिस्सृत: प्राचीं यद्यात्यहरहश्शशी।
तच्चान्द्रमानमंशैस्तु ज्ञेया द्वादशभिस्तिथि: ॥१२॥
तिथि: करणमुद्वाहक्षौरकर्मादिसत्क्रिया:।
व्रतोपवासयात्राणां क्रिया चान्द्रेण गृह्यते ॥१३॥
त्रिंशता तिथिभिर्मासश्चान्द्र: पित्र्यमहस्स्मृतम्।
निशा च मासपक्षान्ते तयोर्मध्ये विभागत: ॥१४॥

अनुवाद—(१२) चन्द्रमा सूर्य से अलग होकर जो दिन प्रति दिन पूरब की ओर बढ़ता है वही चन्द्रमान है। इस अंतर के १२ अंशों की एक तिथि होती है। (१३) तिथि, करण, विवाह, क्षौर कर्म, मुंडन आदि सब क्रियाएं तथा व्रत, उपवास, यात्रा आदि चान्द्रमान से निश्चय किये जाते हैं। (१४) तीस तिथियों का एक चान्द्रमास होता है जो पितरों का एक अहोरात्र समझा जाता है। चान्द्रमास के अंत में अर्थात् अमावस्या के अन्त में पितरों का मध्याह्न और पक्ष के अन्त अर्थात् पूर्णिमा के अन्त में पितरों की मध्यरात्रि होती है। इस प्रकार शुक्ल पक्ष की अष्टमी के आधे भाग से पितरों की रात्रि का आरम्भ और कृष्ण पक्ष की अष्टमी के आधे भाग से उनके दिन का आरम्भ होता है।

विज्ञान भाष्य—तिथि के सम्बन्ध में मध्यमाधिकार पृष्ठ ८ और स्पष्टाधिकार पृष्ठ २१७ में विशेष चर्चा की गयी है। वहीं पृष्ठ २१८ में करण के सम्बन्ध में भी बहुत कुछ लिखा गया है। पितरों के मध्याह्न और मध्यरात्रि के बारे में भूगोलाध्याय पृष्ठ ७६७-६८ देखिये।

## नाक्षत्रमान तथा नक्षत्रानुसार मासों के नाम—

भचक्रभ्रमणं नित्यं नाक्षत्रं दिनमुच्यते।
नाक्षत्रनाम्ना मासास्तु ज्ञेया: पर्वान्तयोगत: ॥१५॥
कार्तिकादिषु संयोगे कृत्तिकादि द्वयं द्वयम्।
अन्त्योपान्त्यौ पञ्चमश्च त्रिधा मासास्त्रयस्स्मृता: ॥१६॥

अनुवाद—(१५) जितने समय में नक्षत्र चक्र का एक भ्रमण पूरा होता है उसे नाक्षत्र दिन कहते हैं। पूर्णिमा के अन्त में चन्द्रमा जिस नक्षत्र में होता है उसी के नाम पर मासों के नाम पड़े हैं। (१६) कार्तिक आदि मासों का संयोग कृत्तिकादि

| मास | पूर्णिमा के नक्षत्र क्रम-संख्या सहित | पूर्णिमान्तकाल में नक्षत्रों की वास्तविक स्थिति | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | १९९१ | १९९२ | १९९३ | १९९४ | १९९५ विक्रमी |
| चैत | १४—चित्रा<br>१५—स्वाती | हस्त + | चित्रा | चित्रा | स्वाती | चित्रा |
| वैशाख | १६—विशाखा<br>१७—अनुराधा | { विशाखा<br>अनुराधा | विशाखा | विशाखा | अनुराधा | विशाखा |
| ज्येष्ठ | १८—ज्येष्ठा<br>१९—मूल | मूल | मूल | ज्येष्ठा | मूल | ज्येष्ठा |
| आषाढ़ | २०—पूर्वाषाढा<br>२१—उत्तराषाढा | उत्तराषाढा | उत्तराषाढा | पूर्वाषाढा | उत्तराषाढा | पूर्वाषाढा |
| श्रावण | २२—श्रवण<br>२३—धनिष्ठा | शतभिषा | धनिष्ठा | श्रवण | धनिष्ठा | धनिष्ठा |
| भाद्रपद | २४—शतभिषा<br>२५—पूर्वाभाद्रपद | उत्तराभाद्रपद | पू०भाद्रपद | { शतभिषा<br>उ० भाद्रपद | उ० भाद्रपद | पूर्वाभाद्रपद |

| मास | पूर्णिमा के नक्षत्र क्रम-संख्या सहित | पूर्णिमान्तकाल में नक्षत्रों की वास्तविक स्थिति | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | १९९१ | १९९२ | १९९३ | १९९४ | १९९५ विक्रमी |
| आश्विन | २६—उत्तराभाद्रपद<br>२७—रेवती<br>१—अश्विनी<br>२—भरणी | अश्विनी | रेवती | भरणी | अश्विनी | रेवती |
| कार्तिक | ३—कृत्तिका<br>४—रोहिणी | कृत्तिका | भरणी + | रोहिणी | कृत्तिका | भरणी + |
| मार्गशीर्ष | ५—मृगशिरा<br>६—आर्द्रा | मृगशिरा | मृगशिरा | आर्द्रा | मृगशिरा | रोहिणी + |
| पौष | ७—पुनर्वसु<br>८—पुष्य | पुष्य | पुनर्वसु | पुष्य | पुनर्वसु | पुनर्वसु |
| माघ | ९—आश्लेखा<br>१०—मघा | मघा | आश्लेखा | पू० फाल्गुनी + | मघा | आश्लेषा |
| फाल्गुन | ११—पूर्वाफाल्गुनी<br>१२—उत्तराफाल्गुनी<br>१३—हस्त | उत्तरा फाल्गुनी | पू० फाल्गुनी | हस्त | उ० फाल्गुनी | पूर्वाफाल्गुनी |

नक्षत्रों से दो दो के साथ होता है, केवल अन्तिम मास और उससे ठीक पहले का मास तथा पांचवे मासों का संयोग तीन तीन नक्षत्रों से होता है।

**विज्ञान भाष्य**—नाक्षत्र दिन की व्याख्या पृष्ठ ७, ३००-३०१, और ३३६ में की गयी है। चान्द्र मासों के नाम उन नक्षत्रों के नाम पर रखे गये हैं जिन पर चंद्रमा पूर्णिमा के दिन रहता है। इस युक्ति से तिथि, मास और नक्षत्रों का जो गठबंधन कर दिया गया है वह संसार के ज्योतिष के इतिहास में अनुपम है। इससे यह अच्छी तरह सिद्ध हो जाता है कि प्राचीन काल में हिन्दू ज्योतिषी कितने प्रतिभावान थे और उनपर दूसरे देशों के ज्योतिष शास्त्र के नकल करने का जो अभियोग लगाया जाता है वह कितना निस्सार और पक्षपात पूर्ण है। अब सूक्ष्म गणना से यह अवश्य सिद्ध होता है कि नक्षत्रों और मासों का यह परस्पर सम्बन्ध कभी-कभी छूट जाता है परन्तु यहाँ यह भी विचार करना होगा कि जो नियम तीन हजार वर्ष से अधिक समय से चला आ रहा है उसका कहीं कहीं ढीला पड़ जाना अचंभे की बात नहीं है और न नियम बनानेवालों की ही अनभिज्ञता का प्रमाण है। पृष्ठ ५५७-५८ में दी हुई सारणी से यह सहज ही जाना जा सकता है कि इस समय कितना अंतर पड़ गया है।

इस सारिणी में १९९४-९५ वि० के नीचे के नक्षत्र बंगला के विशुद्ध सिद्धान्त-पञ्जिका से लिखे गये हैं जो आधुनिक ज्योतिषशास्त्र के आधार पर बनायी जाती है, जिसमें वर्षमान् ३६५ दिन ६ घंटा ९ मिनट ९-५०४ सेकंड का होता है और चित्रा तारे का भोग ठीक १८० अंश माना गया है। शेष तीन वर्षों के नक्षत्र लखनऊ और काशी के साधारण पंचांगों से लिये गये हैं। जिन नक्षत्रों पर धन के चिह्न बने हुए हैं वही उपर्युक्त नियम से कुछ भिन्न हो गये हैं। जहाँ दो नक्षत्र एक साथ दिये हैं वे अधिमासों के सूचक हैं। इससे प्रकट है कि अब भी यह नियम अच्छी तरह काम दे रहा है।

## वार्हस्पत्य वर्ष के नाम—

**वैशाखादिषु कृष्णे: च योग: पञ्चदशे तिथौ।**
**कार्तिकादीनि वर्षेषु गुरोर्युक्तोदयास्तमात्॥१७॥**

**अनुवाद**—(जिस प्रकार चन्द्रमा के पूर्णिमान्त काल के नक्षत्रों के नाम से चान्द्रमासों के नाम पड़े हैं इसी प्रकार) वैशाखादि मासों के कृष्णपक्ष की पन्द्रहवीं तिथि के योग में वृहस्पति के अस्त और उदय होने से इसके कार्तिकादि वर्षों के नाम रखे गये हैं।

**विज्ञान भाष्य**—जिस समय वृहस्पति सूर्य के बहुत पास आ जाता है उस समय सूर्य के प्रकाश के कारण यह देखा नहीं जा सकता इसलिये अस्त समझा जाता है। फिर जब सूर्य से इतनी दूर हो जाता है कि देख पड़ने लगता है तब उदय समझा जाता है। (देखो उदयास्ताधिकार पृ० ६५६-५७)। यह घटना उस समय के लगभग होती है जब सूर्य और वृहस्पति की युति होती है जो लगभग ३९९ दिन या १३ मास के अंतर पर हुआ करती है। इस काल को 'वार्हस्पत्य वर्ष' कहते हैं। ऐसे वर्षों का नाम उन नक्षत्रों के अनुसार रखा जाता है जिन पर वृहस्पति के उदय या अस्त होने के समय सूर्य और चन्द्रमा दोनों रहते हैं। १६ वें श्लोक में बतलाया गया है कि चान्द्र मासों के नाम उन नक्षत्रों के नाम पर पड़े हैं जिन पर चन्द्रमा पूर्णिमान्त काल में रहता है इसलिये यह सिद्ध है कि सूर्य इन मासों के पूर्णिमान्त नक्षत्रों से १४ वें नक्षत्र पर होता है। जैसे वैशाख मास में पूर्णिमा विशाखा या अनुराधा नक्षत्रों पर होती है तो इस मास में सूर्य विशाखा या अनुराधा के १४ वें नक्षत्र कृत्तिका या रोहिणी में रहेगा। यदि इसी समय बृहस्पति का उदय या अस्त हो तो निश्चय है कि यह भी इन्हीं नक्षत्रों पर या इसके एकाध नक्षत्र आगे पीछे रहेगा और अमावस्या भी इन्हीं नक्षत्रों पर होगी, इसलिये वृहस्पति का 'कार्तिक वर्ष' इसी समय से आरम्भ होगा। अर्थात् वैशाख मास में यदि वृहस्पति का उदय या अस्त हो तो वृहस्पति का 'कार्तिक वर्ष' लगेगा, ज्येष्ठ मास में उदय हो तो 'वार्हस्पत्य मार्गशीर्ष' वर्ष लगेगा इत्यादि। चान्द्र मासों और वार्हस्पत्य वर्षों की दुविधा मिटाने के लिये दोनों में यह अंतर भी कर दिया जाता है कि वार्हस्पत्य वर्षों के नाम के पहले 'महा' लगा देते हैं। परन्तु आजकल इन कार्तिक आदि वर्षों का प्रचार नहीं है।

ध्यान से देखने पर मालूम होगा कि सूर्य-सिद्धान्त का यह नियम बहुत ढीला होता है। वृहस्पति के अस्तकाल से उदय काल का अंतर एक मास के लगभग होता है जिसमें सूर्य दो नक्षत्र से अधिक हट जाता है। यह संभव है कि अस्तकाल के समय सूर्य स्वाती नक्षत्र में हो और उदय काल के समय अनुराधा में। ऐसी दशा में कौन सा वार्हस्पत्य वर्ष मानना चाहिये 'महा चैत्र' या 'महा वैशाख'? शायद इसी दुविधा को दूर करने के लिये आचार्य वराहमिहिर ने वृहत्संहिता में यह नियम दिया है कि उदय काल में वृहस्पति जिस नक्षत्र पर हो उसी के नाम से वृहस्पति के वर्ष का नाम रखना चाहिये[1]। वराहमिहिर ने इन वर्षों के भिन्न-भिन्न फलों की चर्चा की है।

---

१. नक्षत्रेण सहोदयमुपगच्छति येन देवपति मन्त्री।
तत्संज्ञं वक्तव्यं वर्षं मास क्रमेणैव ॥१॥
वर्षाणि कार्तिकादीन्याग्नेयाद्भद्वयानुयोगीनि।
क्रमशस्त्रिभंतु पञ्चममुपांत्यमंत्य च यद्वर्षंम ॥२॥ (गुरुचाराध्याय)

वृहस्पति का वर्ष दूसरे प्रकार का भी होता है जिसे सम्वत्सर कहते हैं (मध्यमाधिकार श्लोक ५५ और उसका भाष्य)। पंचांगों में इन्हीं संवत्सरों की चर्चा रहती है। संकल्प के मंत्रों में तो यह प्रतिदिन काम में आते हैं। ऐसे ६० संवत्सरों का एक चक्र होता है। इनके सिवा ५ संवत्सरों का एक चक्र और होता है जिनके नाम क्रमानुसार यह हैं—(१) संवत्सर, (२) परिवत्सर, (३) इदावत्सर, (४) अनुवत्सर, (५) इद्वत्सर। इनकी चर्चा वेदाङ्ग ज्योतिष तथा वृहत्संहिता में है जहाँ इनके फल भी बतलाये गये हैं।

सावनमान—

उदयादुदयं भानोः सावनं तत्प्रकीर्त्यते।
सावनानि स्युरेतानि यज्ञकालविधिस्तु तैः ॥१८॥
सूतकादि परिच्छेदो दिनमासाब्दपास्तथा।
मध्यमाग्रह भुक्तिश्च सावनेन प्रकीर्त्यते ॥१९॥

अनुवाद—(१८) सूर्य के एक उदय से दूसरे उदय के बीच के समय को सावन दिन कहते हैं। सावन दिनों से यज्ञ करने के समय का विधान किया जाता है। (१९) जन्म का सूतक और चाद्रांयण आदि व्रत की सीमा, दिन, मास और वर्ष के स्वामियों का निश्चिय, ग्रहों की मध्यम गति की गणना सावन दिनों से ही की जाती है।

विज्ञान भाष्य—इस विषय पर मध्यमाधिकार में अच्छी तरह विचार किया गया है। सावन दिनों में जिन जिन कार्यों के करने की अवधि निश्चित की जाती है वे यहाँ गिनाये गये हैं। जिस घर में सन्तान उत्पन्न होती है, अथवा जिस घर में किसी की मृत्यु होतो है वह घर दस, बारह या पन्द्रह दिनों के लिये अपवित्र समझा जाता है। यही सूतक है जिसकी अवधि सावन दिनों के अनुसार निश्चय की जाती है।

दिव्यमान

सुरासुराणामन्योन्यमहोरात्रं विपर्ययात्।
यत्प्रोक्तं तद्भवेद्दिव्यं भानोर्भगणपूरणात् ॥२०॥

अनुवाद—देवताओं और असुरों का जो परस्पर विरोधी अहोरात्र बतलाया गया है वही दिव्यमान है। और सूर्य के एक भगण पूरा होने का समय है।

विज्ञान भाष्य—इसकी चर्चा विस्तार के साथ भूगोलाध्याय श्लोक ४७-५० के भाष्य में की गयी है।

## प्राजापत्य तथा ब्राह्ममान

**मन्वन्तरव्यवस्था च प्राजापत्यमुदाहृतम् ।**
**न तत्र द्युनिशोश्छेदः ब्राह्मं कल्पं प्रकीर्तितम् ॥२१॥**

अनुवाद– मन्वन्तर की व्यवस्था प्राजापत्य मान का उदाहरण है जहाँ दिन और रात का कोई भेद नहीं है। कल्प ब्राह्ममान कहलाता है ।

विज्ञान भाष्य—कल्प, मन्वन्तर आदि की व्याख्या मध्यमाधिकार के श्लोक १८-२० और उसके विज्ञान-भाष्य में की गयी है ।

## माहात्म्य

**एतत् ते सर्वमाख्यातं रहस्यं परमाद्भुतम् ।**
**ब्रह्मतत्परमं पुण्यं सर्वपापप्रणाशनम् ॥२२॥**
**दिव्यं चार्क्षं ग्रहाणाञ्च दर्शित ज्ञानमुत्तमम् ।**
**विज्ञायार्कादि लोकस्य स्थानं प्राप्नोति तादृशम् ॥२३॥**

अनुवाद—(२२) तुझसे यह दूसरा खंड बतलाया गया जो रहस्यमय और बड़ा ही अद्भुत है, यह ब्रह्म रूप है, उत्कृष्ट है, पवित्र है और सब पाप का नाश करने वाला है । (२३) आकाशीय, नाक्षत्र और ग्रहों का उत्तम ज्ञान दिखलाया गया जिसको अच्छी तरह जान कर मनुष्य सूर्यादि लोकों में वैसा ही स्थान प्राप्त कर लेता है ।

विज्ञान भाष्य—सूर्य-सिद्धान्त का पूर्वार्ध पाताधिकार के साथ समाप्त हो गया था जिसका उपसंहार उसके अन्तिम श्लोक में कर दिया गया था । उसके उपरान्त भूगोलाध्याय के आरम्भ में मयासुर के प्रश्न करने पर उत्तरार्ध का आरम्भ किया गया था जो यहाँ आकर समाप्त होता है इसलिये यहाँ इस खंड का भी उपसंहार कर दिया गया ।

## उपसंहार

**इत्युक्त्वा मयमामन्त्र्य सम्यक्तेनापि पूजितः ।**
**दिवमुद्गत्य सूर्यशांः प्रविवेश स्वमण्डलम् ॥२४॥**
**मयोऽथ दिव्यं तज्ज्ञानं ज्ञात्वा साक्षाद्विवस्वतः ।**
**कृतकृत्यमिवात्मानं मेने निर्धूतकल्मषम् ॥२५॥**
**ज्ञात्वा तमृषयश्चाथ सूर्यलब्धवरं मयम् ।**
**परिवव्रुरुपेत्याथो ज्ञानं पप्रच्छुरादरात् ॥२६॥**

**स तेभ्यः प्रददौ प्रीतो ग्रहाणां चरितं महत् ।**
**अत्यद्भुततमं लोके रहस्यं ब्रह्मसम्मितम् ।।२७।।**

**अनुवाद**—(२४) यह कह कर सूर्यांश पुरुष मय से विदा होकर और उससे अच्छी तरह पूजित होकर स्वर्ग को जाकर अपने मण्डल में घुस गये। (२५) तब मयासुर सूर्य ने साक्षात् भगवान् से इस दिव्य ज्ञान को प्राप्त करके अपने को पाप रहित और कृतकृत्य माना। (२६) तब ऋषियों ने यह जान कर कि मय को सूर्य भगवान से यह बरदान मिला उसके पास आये और घेर कर आदर के साथ पूछा। (२७) इस पर उसने प्रेम के साथ ग्रहों के इस महान् चरित्र को जो इस लोक में अत्यन्त आश्चर्य उत्पन्न करने-वाला, रहस्य और ब्रह्मज्ञान के समान है उनको बतलाया।

**विज्ञान भाष्य**—इससे स्पष्ट होता है कि यह सूर्य-सिद्धान्त नामक ज्योतिष ग्रन्थ ऋषियों को मयासुर से मिला जिसने तपस्या करके यह ज्ञान सूर्य भगवान् अथवा सूर्यांश पुरुष से प्राप्त किया था। इससे कुछ विद्वान यह परिणाम निकालते हैं कि यह ग्रन्थ यवन ज्योतिषियों से प्राप्त किया गया था। इस सम्बन्ध में यहाँ कुछ विचार न करके भूमिका में विस्तारपूर्वक लिखा जायगा।

## इति सूर्य-सिद्धान्ते मानाध्यायः

किसी-किसी ग्रन्थ में वीजोपनयनाध्याय नामक २१ श्लोकों का एक छोटा अध्याय और लिखा मिलता है जिस पर टीकाकारों ने यह समझ कर टीका नहीं की है कि ग्रन्थ निर्माण-काल में वीज-संस्कार की आवश्यकता नहीं पड़ सकती इसलिये यह अध्याय पीछे से जोड़ा गया है। मेरी लघु सम्मति में यह सम्भव है कि अब तक जो कुछ लिखा गया है वह इसी रूप में सूर्यांश पुरुष से मयासुर को मिला हो परन्तु उसके बाद मयासुर ने कई वर्ष तक जीवित रह कर अपने अनुभव से कुछ अन्तर पाया होगा जिसके अनुसार उसने वीजोपनयनाध्याय अन्त में जोड़ दिया। अथवा मयासुर के बाद किसी अन्य ज्योतिषी ने ही इसे बढ़ाया होगा। भूमिका में इस पर भी प्रकाश डालने का यत्न किया जायगा। इस समय मैं भी यह अध्याय जोड़ देने की धृष्टता करता हूँ।

यथा शिखा मयूराणां नागानां मणयो यथा
तद्वद्वेदाङ्ग शास्त्राणां गणितं मूर्धनि स्थितम् ।।१।।
न देयं तत् कृतघ्नाय वेदविप्लवकाय च ।
अर्थलुब्धाय मूर्खाय साहङ्काराय पापिने ।।२।।
एवं विधाय पुत्रायाप्यदेयं सहजाय च ।
दत्तेन वेद मार्गस्य समुच्छेदः कृतो भवेत् ।।३।।

व्रजेतामन्धतामिस्रं गुरु शिष्यौ सुदारुणम् ।
ततः शान्ताय शुचये ब्राह्मणायैव दापयेत् ॥४॥
चक्रानुपातजो मध्यो मध्यवृत्तांशजः स्फुटः ।
कालेन दृक्समो न स्यात् ततो बीजक्रियोच्यते ॥५॥
राश्यादिरिन्दुरङ्कघ्नो भक्तो नक्षत्रकक्षया ।
शेषं नक्षत्रकक्षायास्त्यजेच्छेषकयोस्तयोः ॥६॥
यदल्पं तद्भजेद्भानां कक्षया तिथिनिघ्नया ।
बीजं भागादिकं तत् स्यात् कारयेत् तद्धनं रवौ ॥७॥
त्रिगुणं शोधयेदिन्दौ जिनघ्नं भूमिजे क्षिपेत् ।
दृग्यमघ्नमृणं ज्ञोच्चे खरामघ्नं गुरावृणम् ॥८॥
ऋणं व्योमनवघ्नं स्याद्दानवेज्यचलोच्चके ।
धनं सप्ताहतं मन्दे परिधीनामथोच्यते ॥९॥
युग्मान्तोक्ताः परिधयो ये ते नित्यं परिस्फुटाः ।
ओजान्तोक्तास्तु ते ज्ञेयाः परबीजेन संस्कृताः ॥१०॥
वच्मि निर्बीजकानोजपदान्ते वृत्त भागकान् ।
सूर्येन्द्वोर्मनवो दन्ता धृतितत्वकलोनिताः ॥११॥
बाणतर्का महीजस्य सौम्यस्याचल बाहवः ।
वाक्पतेरष्टनेत्राणि व्योमशीतांशवो भृगोः ॥१२॥
शून्यर्त्तवोऽर्क पुत्रस्य बीजमेतेषु कारयेत् ।
बीजं खाग्न्युद्धृतं शोध्यं परिध्यंशेषु भास्वतः ॥१३॥
इनाप्तं योजयेदिन्दोः कुजस्याश्वहृतं क्षिपेत् ।
विदश्चन्द्रहृतं योज्यं सूरेरिन्द्रहृतं धनम् ॥१४॥
धनं भृगोर्भुवा निघ्नं रविघ्नं शोधयेच्छने ।
एवं मान्दाः परिध्यंशाः स्फुटाः स्युर्वच्मि शीघ्रकान् ॥१५॥
भौमस्याभ्रगुणाक्षीणि बुधस्याब्धि गुणेन्दवः ।
बाणाक्षा देव पूज्यस्य भार्गवस्येन्दु षड्यमाः ॥१६॥
शनिश्चन्द्राब्धयः शीघ्रा ओजान्ते बीजवर्जिताः ।
द्विघ्नं स्वं कुज भागेषु बीजं द्विघ्नमृणं विदः ॥१७॥
अत्यष्टिघ्नं धनं सूरेरिन्दुघ्नं शोधयेत्कवेः ।
चन्द्रघ्नमृणमार्कस्य स्यूरेभिर्दृक्समा ग्रहाः ॥१८॥
एतद्बीजं मया ख्यातं प्रीत्या परमया तव ।
गोपनीयमिदं नित्यं नोपदेश्यं यतस्ततः ॥१९॥

परीक्षिताय शिष्याय गुरुभक्ताय साधवे।
देयं विप्राय नान्यस्मै प्रतिकञ्चुककारिणे ।।२०।।
बीजं निःशेष सिद्धान्त रहस्यं परमं स्फुटम्।
यात्रापाणिग्रहादीनां कार्याणां शुभसिद्धिदम् ।।२१।।

**विज्ञान भाष्य**—यह २१ श्लोक मानाध्याय के २३वें श्लोक के उपरान्त और अन्तिम ४ श्लोकों के पहले मिलते हैं और कम से कम ४०० वर्ष पुराने हैं क्योंकि रंगनाथ जी ने अपनी गूढ़ार्थ प्रकाशिका टीका में जो शक १५२५ की लिखी है इसका उल्लेख किया है। इससे यह सिद्ध होता है कि सूर्य-सिद्धान्त में भी बीज संस्कार करने की आवश्यकता पड़ी थी और हमारे पुराने आचार्य भी ज्योतिष शास्त्र को दोषरहित और सर्वाङ्गपूर्ण बनाने के पक्ष में थे, आजकल के कुछ पंडितों की तरह लकीर के फकीर नहीं थे।

इन श्लोकों की टीका इधर के किसी टीकाकार ने नहीं की है इसलिए मैं भी इसका अनुवाद करना व्यर्थ समझता हूँ क्योंकि इन पुराने बीजों से भी अब काम नहीं चल सकता। अब तो सारी गणना नवीन वेधों से स्थिर करने की आवश्यकता है।

**इस प्रकार सूर्य-सिद्धान्त के मानाध्याय नामक १४वें और अन्तिम अध्याय का विज्ञान भाष्य समाप्त हुआ।**

# परिशिष्ट

## सूर्य-सिद्धान्त में प्रयुक्त संख्या सूचक शब्द

०—अम्बर, ख, वियत, व्योम, शून्य

१—इन्दु, कु, निशाकर, रूप

२—अक्षि, अश्वि, अश्विन, दस्त्र, दस्त्रक, द्वि, नेत्र, यम, यमल, लोचन

३—अग्नि, गुण, ज्वलनः, त्रि, त्रिक, पावक, वह्नि, शिखि, हुताश

४—अब्धि, अर्णव, कृत, चतुः, चतुष्क, युग, वेद, समुद्र, सागर

५—अर्थ, इषु, पंच, बाण, मार्गण, विषय, शर

६—अङ्ग, ऋतु, रस, षट्, षड्

७—अग, अद्रि, नग, पर्वत, भूधर, भूमिधर, मुनि

८—अष्ट, कुञ्जर, गज, नाग, भुजङ्ग, वसु, सर्प

९—अङ्क, गो, छिद्र, नव, रन्ध्र

१०—दिक्, दिङ्

११—ईश, ईश्वर, रुद्र, शंकर

१२—अर्क, मास, सूर्य

१३—विश्व

१४—मनु

१५—तिथि

१८—धृति

१९—अतिधृति

२०—कृति, नख

२५—तत्व

३२—रद

३३—सुर

# ग्रन्थ सूची

(संस्कृत, हिन्दी या उर्दू के उन ग्रन्थों, पंचांगों या पत्रों की सूची जिनकी सहायता विज्ञान भाष्य में ली गयी है।)

**आर्यभटीय** परमेश्वराचार्य कृत संस्कृत टीका तथा उदय नारायण सिंह की हिन्दी टीका के साथ, ब्रह्म प्रेस इटावा का सं० १९६३ वि० का छपा।

**खंडखाद्यक** मराठी के भारतीय ज्योतिः शास्त्र के आधार पर।

**गणक तरंगिणी** म० म० सुधाकर द्विवेदी की लिखी और मेडिकल हाल प्रेस बनारस की सं० १९४९ वि० की छपी।

**गीता रहस्य** लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक के मराठी पुस्तक का माधवराव सप्रे का हिन्दी अनुवाद जो पूना के चित्रशाला स्टीम प्रेस में सं० १९७३ वि० में छपा था।

**ग्रहलाघव** मल्लारि, विश्वनाथ और सुधाकर द्विवेदी की संस्कृत टीका सहित और म० म० सुधाकर द्विवेदी द्वारा सम्पादित।

**चलनकलन** म० म० सुधाकर द्विवेदी कृत।

**ज्योतिर्गणित** वेंकटेश बापूजी केतकर कृत शक १८१२ का छपा।

**तैत्तिरीय संहिता** भारतीय ज्योतिःशास्त्र के आधार पर

**दामोदरीय भटतुल्य** ,, ,,

**धर्म-सिन्धु** निर्णय सागर प्रेस का शक १८२६ का छपा

**नक्षत्र कल्प** भारतीय ज्योतिःशास्त्र के आधार पर।

**नारद संहिता** ,, ,,

**निर्णय सिन्धु** निर्णय सागर प्रेस का छपा।

**पंचसिद्धान्तिका** वराहमिहिर कृत और डाक्टर थीबो तथा म० म० सुधाकर द्विवेदी के अंग्रेजी, संस्कृत अनुवाद के साथ मेडिकल, हाल प्रेस बनारस की १८८९ ई० की छपी।

**पंचांग** (१९८५ वि० के केतकी, चित्रशाला प्रेस का, गुजराती का चैत्री, नवल किशोर प्रेस का, पंचांग प्रवर्तक कमेटी का, बालकृष्ण शास्त्री का, बालकृष्ण तुकाराम का, हिन्दू विश्व-विद्यालय का विश्व पंचांग, शास्त्र शुद्ध ऐक्य वर्द्धक तथा

१९८३ वि० का गणेशदत्त शर्मा का, नवल किशोर प्रेस का, भारत भूषण, विजय और विश्व पंचांग; नाविक पंचांग १९२२ तथा १९२८ ई० के)

**बाराही संहिता** (बृहत्संहिता) म० म० दुर्गाप्रसाद द्विवेदी की हिन्दी टीका सहित नवल किशोर प्रेस में छपी।

**ब्राह्मस्फुटसिद्धान्त** म० म० सुधाकर द्विवेदी की संस्कृत टीका सहित और उन्हीं की सम्पादित, मेडिकल हाल प्रेस बनारस में १९०२ ई० का छपा।

**भगवत्गीता**

**भगवत्गीता रहस्य** (देखो गीता रहस्य)

**भारतीय ज्योतिःशास्त्र** शंकर बालकृष्ण दीक्षित का मराठी में लिखा और पूना के आर्य भूषण प्रेस का शक १८१८ में छपा।

**भारत भ्रमण**

**मकरंदसारिणी** वेंकटेश्वर प्रेस बम्बई की संवत् १९६० वि० की छपी।

**मनुस्मृति** पं० जनार्दन झा का भाषा टीका सहित कलकत्ता की हिन्दी पुस्तक एजेंसी से सं० १९८१ में प्रकाशित।

**महासिद्धान्त** द्वितीय आर्यभट का लिखा, म० म० सुधाकर द्विवेदी की टीका सहित चन्द्रप्रभा प्रेस, बनारस की १९१० ई० का छपा।

**माधुरी** खंड २ संख्या ४ नवल किशोर प्रेस से प्रकाशित मासिक पत्रिका।

**मर्यादा १९७८ और १९७९ वि०** की, काशी के ज्ञान मण्डल से प्रकाशित मासिक पत्रिका।

**मुहूर्त चिन्तामणि** पं० रामेश्वर भट्ट की टीका सहित सं० १९७४ वि० का निर्णय सागर प्रेस का छपा।

**मुहूर्त तत्व** भारतीय ज्योतिः शास्त्र के आधार पर।

**रत्नमाल** श्रीपति कृत ,, ,,

**रत्नकोश** लल्ल कृत ,, ,,

**रोशनी** उर्दू का वैज्ञानिक मासिक पत्र अप्रैल १९१६ ई० की।

**लघु मानस** भारतीय ज्योतिः शास्त्र के आधार पर।

**लल्ल तंत्र** भारतीय ज्योतिः शास्त्र के आधार पर।

**लीलावती**

**विज्ञान मासिक पत्र**

**विशुद्ध सिद्धान्त पंजिका** बंगला।

**वेदाङ्ग ज्योतिष** सोमाकर की टीका तथा म० म० सुधाकर द्विवेदी की टीका सहित और इन्हीं के द्वारा सम्पादित।

**वृद्ध गार्गीय संहिता** भा० ज्यो शा० के आधार पर।

**वृहत्तिथि चिंतामणि** गणक तरंगिणी के आधार पर।

**शतपथ ब्राह्मण** भा० ज्यो० शा० के आधार पर।

**शाकल्य ब्रह्मसिद्धान्त** ,, ,,

**सिद्धान्ततत्वविवेक** म० म० सुधाकर द्विवेदी तथा म० म० मुरलीधर शर्मा की टिप्पणियों सहित ब्रजभूषण दास कम्पनी द्वारा बनारस से १९२४ ई० में प्रकाशित।

**सिद्धान्त दर्पण** चन्द्रशेखर सिंह सामन्त का लिखा और प्रो० योगेशचन्द्र राय द्वारा सम्पादित और १८९९ ई० में प्रकाशित।

**सिद्धान्त शिरोमणि** (१) गणिताध्याय कलकत्ते के वाचस्पत्य यंत्र का १९१५ ई० का छपा और गोलाध्याय नारायण यंत्र का १८९९ का छपा, (२) म० म० बापूदेव शास्त्री की टिप्पणी सहित बनारस के मेडिकल हाल प्रेस का १८६६ ई० का छपा, (३) गोलाध्याय पं० गिरिजा प्रसाद द्विवेदी द्वारा प्रभा भाषा भाष्य सहित सम्पादित तथा नवल किशोर प्रेस में १९११ ई० का छपा।

**सिद्धान्त शेखर** सुधा वर्षिणी टीका के आधार पर।

**सुन्दरी सिद्धान्त** भा० ज्यो० शा० के आधार पर।

**सूर्य-सिद्धान्त** (१) पं० इन्द्र नारायण द्विवेदी द्वारा अनुवादित और संपादित तथा हिन्दी साहित्य सम्मेलन प्रयाग द्वारा सं० १९७५ वि० में प्रकाशित।

(२) गूढार्थ प्रकाशित टीका के साथ पं० बल्देव प्रसाद मिश्र द्वारा हिन्दी में अनुवादित और सम्पादित तथा बेंकटेश्वर प्रेस में १८९६ ई० में मुद्रित।

(३) पं० माधव पुरोहित की टीका सहित पं० गिरिजा प्रसाद द्विवेदी द्वारा सम्पादित और नवल किशोर प्रेस में १९०४ ई० में मुद्रित।

(४) विज्ञानानन्द स्वामी द्वारा बंगला भाषा में अनुवादित और सम्पादित तथा भारत मिहिर यन्त्रालय द्वारा १९०९ ई० में मुद्रित।

(५) म० म० सुधाकर द्विवेदी की सुधावर्षिणी टीका सहित बंगाल की एशियाटिक सोसाइटी द्वारा १९२५ ई० में दूसरी बार मुद्रित परन्तु लेखक को १९३४ ई० में प्राप्त।

(६) पंच सिद्धान्तिका का डाक्टर थीबो और सुधाकर द्विवेदी द्वारा सम्पादित।

---

# विज्ञान-भाष्य में उपयोग किये गये

# अंग्रेजी ग्रन्थों की सूची


Askwith's pure Geometry.
Asutosh Mukhopadhyaya's Geometry of Conics.
Ball's Spherical Astronomy.
Berry's Short History of Astronomy.
Brennand's History of Hindu Astronomy.
Burgess Suryasiddhanta published by Calcutta University in 1935
Encyclopaedia Brittanica.
Godfray's Treatise of Astronomy.
Hall and knight's Trigonometry.
Heath's Popular Astronomy.
Heroes of Science (Astronomer).
Herschel's Outlines of Astronomy.
Imperial Gazetteer.
Kaye's Hindu Astronomy.
L.D. Swami kannu Pillai's Indian Chronology.
Leader 25th Oct. 1939.
Lockyer's Elementary Lessons on Astronomy.
Loney's Elements of Coordinate Geometry.
Loomi's Practical Astronomy.
Nautical Almanac of 1922 and 1928.
Parkers Elements of Astronomy.
Popular Hindu Astronomy Part I (by Kalidas Mukherji).
Scientific American July 1928.
Todhunter and Leathern Spherical Trigonometry.
Williamson Differential Calculus.


---